# वृहत् पर्यायवाची कोश

संग्रहकर्ता तथा संपादक
**डॉ० भोलानाथ तिवारी**

●

संशोधित संस्करण



**किताब महल (होलसेल डिवीज़न) प्राइवेट लिमिटेड**
रजिस्टर्ड आफिस : ५६ ए, जीरो रोड, इलाहाबाद
**बम्बई ● कलकत्ता ● दिल्ली ● हैदराबाद ● जयपुर ● पटना**

# अवतरणिका (प्रथम संस्करण की भूमिका)

भाषा संवंधी लेखों और पुस्तकों के लिखने के सिलसिले में स्वभावतः मेरा ध्यान शब्दों की ओर गया और तभी से मैंने पर्यायों को इकट्ठा करना प्रारंभ किया । आरंभ में ये पर्याय केवल शब्दों के अध्ययन की दृष्टि से एकत्र किये गए थे, पर बाद में एक वयोवृद्ध सज्जन के आदेशानुसार मैं अपनी सामग्री को एक पर्याय कोश का रूप देने के प्रयास में लग गया । पर, काम इतना विखरा और अधिक था और कुछ परिस्थितियों-वश मैं उधर इतना कम समय दे सका कि निर्धारित से दूने समय में भी कार्य समाप्त न हो सका । अतः स्वभावतः उक्त सज्जन के साथ हुआ निर्णय समाप्त हो गया और फिर चूंकि पर्याय कोश का कार्य शुरू हो चुका था, मैंने धीरे-धीरे इसे पूरा किया । संतोष और प्रसन्नता है कि अब यह छपकर हिंदी पाठकों के सामने आ रहा है ।

यह कार्य हर दृष्टियों से पूर्ण हो, ऐसी बात नहीं है । हिंदी में इसके पूर्व उल्लेख्य पर्याय कोश केवल एक ही प्रकाशित हुआ है और वह भी अधिकांशतः संस्कृत शब्दों का । संस्कृत पर्यायों के साथ हिंदी शब्दों को भी यथासम्भव समेट लेने का इस पुस्तक में प्रथम प्रयास है । साथ ही इसमें पर्याय के अतिरिक्त विलोम भी प्रायः काफी स्थलों पर दे दिये गए हैं जिससे यह **थेसारस** की श्रेणी में आ जाता है । इस प्रकार यथार्थतः हिंदी का यह प्रथम थेसारस है । ऐसी दशा में पूर्ण और वैज्ञानिक बनना तो दूर रहा, यदि अपने क्षेत्र में यह नींव के पत्थर का भी काम कर सका तो मुझे पूर्ण संतोष होगा ।

पुस्तक के विषय और **प्रयोग करने के नियमों के लिए आगे के 'यह पुस्तक' शीर्षक की सामग्री देखिए ।**

पर्यायों के एकत्र करने, प्रेस कापी तैयार करने, अनुक्रमणी बनाने तथा प्रूफ देखने में भाई मुक्तेश्वर राय एम० ए०. साहित्यरत्न तथा श्रीप्रकाश ने बड़ी सहायता की है । श्रीविलास, श्रीनिवास, हनुमान प्रसाद तथा महावीर प्रसाद गौतम आदि ने भी कम हाथ नहीं बँटाया है ।

पुस्तक में, विशेषतः अनुक्रमणी भाग में प्रूफ संबंधी अशुद्धियाँ रह गई हैं तथा कहीं-कहीं कुछ शब्द भी छूट गए हैं, जिनके लिए लेखक क्षमाप्रार्थी है । शुद्धि-पत्र इस-लिए नहीं दिया जा रहा है कि कुछ अपवादों को छोड़कर प्रायः लोग उसका उपयोग नहीं करते, अतः देना न देना बराबर हो जाता है ।

पुस्तक के लिखने में संस्कृत के प्रसिद्ध कोश अमर, हलायुध, मेदिनी तथा हिंदी के नाम-माला, विश्वकोश, हिंदी-शब्द-सागर एवं पर्याय-कोश आदि से बड़ी सहायता

मिली है, यद्यपि अधिकतर प्रचलित हिंदी पर्यायों को सोच-सोच कर अपने स्मरण के आधार पर ही एकत्र करना पड़ा है।

सुझावों और सम्मतियों के लिए अनुगृहीत हूँगा।

२ जनवरी १९५४
हिन्दुस्तानी एकेडेमी
इलाहाबाद

**संपादक**

## यह संस्करण

यह संस्करण प्रथम का संशोधित और कुछ परिवर्द्धित रूप है।

किरोड़ीमल कालिज,
दिल्ली

**संपादक**

# यह पुस्तक

आजकल प्रायः कोशों में शब्द ध्वनि या अक्षर-क्रम से रक्खे रहते हैं। ऐसे कोशों में शब्दों को खोजने में आसानी रहती है। पर साथ ही ऐसे कोषों की भी उपयोगिता कम नहीं है, जिनमें अक्षर-क्रम से शब्द न रक्खे जाकर वर्गों में पर्याय रूप में रक्खे जाते हैं। संस्कृत के पुराने कोशों में यही परंपरा मिलती है। अंग्रेजी में इस प्रकार के कोष 'थेसारस' कहे जाते हैं। थेसारसों में पर्याय के अतिरिक्त विलोम शब्द भी दिये रहते हैं।

सामान्य कोशों और थेसारस या पर्याय कोशों के प्रयोग में बहुत अंतर है। जब हमारे सामने कोई ऐसा शब्द आ जाता है जिसका अर्थ हम नहीं जानते या जिसके अर्थ के संबंध में हमें निश्चय नहीं रहता तो हम सामान्य कोशों की सहायता लेते हैं, पर दूसरी ओर जब हमारे हृदय में कोई भाव उठता है और उसकी अभिव्यक्ति के लिए हमें उचित और सटीक शब्द की आवश्यकता पड़ती है तो हम थेसारस या पर्याय कोश की सहायता लेते हैं। इस प्रकार कवियों और लेखकों के लिए थेसारस या पर्याय कोश प्रायः अपरिहार्य-सा है। विद्यार्थियों के लिए भी लेखन-कार्य की दृष्टि से इसके महत्त्व को अस्वीकार नहीं किया जा सकता।

प्रस्तुत कोष प्रचलित पर्याय कोशों से इस बात में भिन्न और आगे है कि इसमें यथासाध्य विलोम शब्द देने का भी प्रयास है। विलोम दो ढंग से दिये गए हैं। कहीं-कहीं तो शब्द के आस-पास ही दो-चार अंक आगे या पीछे दे दिये गए हैं और कहीं शब्दों के पर्याय देने के बाद 'वि०' या 'विलोम' लिखकर विलोम शब्द दे दिया गया है। ऐसी स्थिति में विलोम शब्द को अनुक्रमणी के आधार पर मूल पुस्तक में अन्यत्र उसके पर्यायों के साथ खोजा जा सकता है।

ग्रंथ तीन भागों में विभक्त है। प्रथम भाग मूल पुस्तक है जिसमें ९ वर्गों में शब्दों के पर्याय (वर्णानुक्रम से) और यथास्थान विलोम शब्द दिये गए हैं। दूसरे वर्ग में अनुक्रमणी है। पहले मूल पुस्तक में आये सभी शब्दों को अनुक्रमणी में स्थान दिया गया था, पर यह देखकर कि पुस्तक अनावश्यक रूप से बड़ी हो गई, अप्रचलित शब्द अनुक्रमणी से निकाल दिये गए। ऐसा करने से पुस्तक की उपयोगिता में कोई भी कमी नहीं आई है और साथ ही आकार में यह प्रायः आधी की जा सकी है। अनुक्रमणी में न दिये गए शब्दों के विषय में कुछ और बातें बता देनी भी आवश्यक हैं। अनुक्रमणी का उपयोग यह है कि जब किसी को किसी शब्द के पर्याय या विलोम शब्द ज्ञात करने की आवश्यकता होगी तो वह उस शब्द को अनुक्रमणी में देखेगा और फिर उसके आधार पर मूल पुस्तक

में उसके पर्याय या विलोम ढूंढ़ेगा। अतः ऐसी अवस्था में प्रायः प्रचलित शब्द ही अनुक्रमणी में लोग देखेंगे। उदाहरण के लिए 'घोड़ा' शब्द लीजिए। प्रस्तुत कोश में 'घोड़े' के ६० से ऊपर पर्याय दिये हैं जिनमें घोड़ा, अश्व, घोटक, तुरंग, बाजी, सैंधव तथा हय आदि प्रचलित शब्दों के अतिरिक्त प्रायः ५० शब्द ऐसे हैं जिन्हें सामान्यतया लोग नहीं जानते। ऐसी स्थिति में उन ५० शब्दों को अनुक्रमणी में स्थान देना निरर्थक था। जिसे घोड़े के पर्याय की आवश्यकता होगी वह अनुक्रमणी में घोड़ा, अश्व, घोटक, तुरंग, बाजी, सैंधव या हय आदि प्रचलित शब्दों को देखेगा और उसी के आधार पर पर्याय शब्द खोजेगा। घोड़े के अप्रचलित पर्यायों—'कोकाह', 'गियाह', 'प्रोर्थी', 'वातायन' या 'ह' आदि—को अनुक्रमणी में कोई भी नहीं खोजेगा। इसलिए इस प्रकार के अप्रचलित शब्दों को अनुक्रमणी में देना अनावश्यक विस्तार था अतः जान-बूझ कर उन्हें छोड़ दिया गया है।

पुस्तक का तीसरा भाग परिशिष्ट 'क' है। इसमें मूल पुस्तक के छूटे शब्दों के पर्याय तथा यथावश्यक विलोम दिये गए हैं।

## मूल पुस्तक की विस्तृत रूप रेखा

वर्ग क. धर्म ............................ पृष्ठ १—४०

धर्म, प्रधान धर्म, धर्म-संप्रदाय (पृ. १), धर्माचरण (पृ. २–५), तीर्थ (पृ. ३), त्योहार (पृ. ४), भक्ति (पृ. ४–५), यज्ञ (पृ. ४–५), संस्कार-आश्रम (पृ. ५–६), ईश्वर, ईश्वरवादिता-निरीश्वरवादिता, देवी-देवता, अवतार तथा पौराणिक व्यक्ति और उनसे संबंधित बातें (पृ. ५–३५), ऋषि, बौद्ध, जैन, ईसाई तथा मुसलमान धर्म (पृ. ३५–३७), धर्म-ग्रंथ (पृ. ३८–४२)

वर्ग ख. कला, शास्त्र और विज्ञान ................ पृष्ठ ४२–६८

कला (पृ. ४२–४४), चित्र और रंग (पृ. ४४–४५), संगीत (पृ. ४५–४८), साहित्य (पृ. ४८–५२), भाषा-लिपि (पृ. ५२), शिक्षा (पृ. ५३–५६), राजनीति और राजा (पृ. ५६–५९), अर्थशास्त्र (पृ. ५९–६१), चिकित्सा-शास्त्र (पृ. ६१–६५), गणित (पृ. ६५–६८), ज्योतिष (पृ. ६८)

वर्ग ग. जीव ............................ पृष्ठ ६८–९९

प्राणी—मनुष्य (पृ. ६८–६९), अंग और तत्संबंधित अन्य वस्तुएँ और बातें (पृ. ६९–७४), संस्कार (पृ. ७४–७६), संबंधी (पृ. ७६–८१), वर्ण, जातियाँ और उपजातियाँ (पृ. ८१–८४), अधिकार और कार्य के आधार पर बने कुछ वर्गों के नाम (पृ. ८४–८७), जानवर, कीड़े, पक्षियाँ और उनसे संबंधित शब्द (पृ. ८७–९९)

वर्ग घ. वनस्पति, धातु तथा रत्न ................ पृष्ठ ९९–१३१

वनस्पति (पृ. ९९), पेड़-पौधे, जड़ियाँ और उनके अंग तथा उनसे संबंधित

स्थान, वस्तुएँ तथा बातें (पृ. ९९–११४), अन्न (पृ. ११४–११६), तरकारी (पृ. ११७–१२०), फल (पृ. १२०–१२२), फूल (पृ. १२२–१२६), धातु (पृ. १२६–१२९), रत्न (पृ. १३०–१३१)

वर्ग ङ. फुटकल वस्तुएँ........................पृष्ठ १३१–१५४

चिकित्सा की वस्तुएँ और औषधियाँ (पृ. १३१–१३३), खान-पान संबंधित वस्तुएँ (पकवान, मिठाइयाँ तथा पेय आदि और बातें) (पृ. १३४–१३९), नशे की चीजें (पृ. १३९–१४०), पशुओं के खाद्य (पृ. १४०), वस्त्र (पृ. १४०–१४३), शृंगार की वस्तुएँ (पृ. १४३–१४५), आभूषण (पृ. १४५–१४७), क्रीड़ा और व्यायाम की वस्तुएँ और तत्संबंधी बातें (पृ. १४७–१४८), यान (पृ. १४८), हथियार (पृ. १४८—१४९), घरेलू सामान (पृ. १४९—१५४)

वर्ग च. स्थान ..............................पृष्ठ १५४—१६८

स्थान (पृ. १५४), आकाश, ग्रह-नक्षत्र और राशियाँ (पृ. १५४–१५७), दिशाएँ (पृ. १५७), पृथ्वी, समुद्र और उस पर के विभिन्न प्रकार के स्थान तथा उनसे संबद्ध बातें (पृ. १५७—१६८)

वर्ग छ. समय ..............................पृष्ठ १६८—१७९

समय (पृ. १६८), युग, वर्ष, महीना, ऋतु, तिथि, दिन-रात (पृ. १६८), समय संबंधी अन्य बातें (पृ. १७२–१७५), त्योहार (पृ. १७५–१७६), वर्षा, जाड़ा और गर्मी संबंधी अन्य बातें (पृ. १७७–१७९)

वर्ग ज. स्वभाव, मन-हृदय-मस्तिष्क आदि की वृत्तियां, दशाएँ तथा उनसे संबंधित अन्य बातें एवं गुण या भाववाचक संज्ञाएँ, विशेषण तथा उनसे सम्बद्ध क्रियाएँ एवं अन्य मिश्रित बातें ..............................पृष्ठ १७९–२३४

वर्ग झ. छूटे शब्दों का मिश्रवर्ग ..............................पृष्ठ २३४—२५३

## पुस्तक में पर्याय या विलोम कैसे देखें ?

. **क. पर्याय देखने के सम्बन्ध में**—जिस शब्द का पर्याय देखना हो उसे पहले अनुक्रमणी में देखें। अनुक्रमणी में शब्द सामान्य कोशों की भाँति अक्षर-क्रम से रखे गए हैं। शब्द के आगे 'क' से 'झ' तक के अक्षरों में कोई अक्षर और फिर उसके आगे कोई अंक मिलेगा। अक्षर जैसा कि ऊपर विस्तृत रूप-रेखा में स्पष्ट किया गया है, वर्गों के निर्देशक हैं। जो अक्षर हो, मूल पुस्तक में वह वर्ग निकाल लें और फिर उस वर्ग में अक्षर के आगे लिखा अंक निकालें। उसी अंक पर उस शब्द के पर्यायवाची शब्द मिलेंगे। अनुक्रमणी में कुछ शब्दों के आगे कई वर्गों के अक्षर और अंक अलग-अलग लिखे मिलेंगे। इसका अर्थ यह है कि वह शब्द कई शब्दों का पर्याय है और ऐसी स्थिति में उन सभी स्थानों पर इच्छित पर्यायों के पाने के लिए कोश उलटना होगा। अनुक्रमणी में यदि किसी शब्द के

आगे दे० (देखिए) और कोई शब्द लिखा है तो वह शब्द अनुक्रमणी में निकालना होगा और उस आधार पर फिर मूल पुस्तक में देखना होगा।

यदि किसी भाव के लिए आपको उचित शब्द देखना हो तो उसके लिए कोई भी शब्द जो आप के दिमाग में उस भाव से मिलता-जुलता आवे, अनुक्रमणी में देखिए और फिर उसे मूल पुस्तक में देखिए। मूल पुस्तक में उस शब्द के पर्यायों में या उसके दो-चार अंक नीचे या ऊपर आपके लिए उचित शब्द मिल जायगा।

**ख. विलोम शब्द देखने के सम्बन्ध में**—विलोम के संबंध में एक बात का ध्यान रखना चाहिए कि सभी शब्दों के विलोम नहीं होते। उदाहरण के लिए 'अंधकार' का विलोम 'प्रकाश' होगा पर यदि कोई 'कलम' का विलोम देखना चाहे तो उसे निराश होना पड़ेगा। यों किसी शब्द का विलोम देखने के लिए पहले उस शब्द को अनुक्रमणी में देख कर मूल पुस्तक में उसे निकालिए। वहाँ पहले आप चार-पाँच अंक ऊपर या नीचे देखिए। बहुत संभव है, आपके शब्द के ठीक पहले या बाद के अंक पर या चार-पाँच अंक आगे-पीछे उसका विलोम तथा उस विलोम के पर्याय मिल जायँ या यदि इन स्थलों पर न मिले तो मूल शब्द के पर्यायों को देने के बाद उसी या दूसरी पंक्ति में 'वि०' (जो विलोम का संक्षेप है) या 'विलोम' लिखा मिलेगा और उसके आगे लिखा शब्द विलोम शब्द होगा। ऐसी दशा में यदि आप विलोम का पर्याय देखना चाहें तो उस विलोम शब्द को अनुक्रमणी में देखकर फिर मूल पुस्तक में उसका पर्याय पा सकते हैं।

कभी-कभी लिखते समय ऐसा भी होता है कि अपने किसी भाव के लिए शब्द नहीं मिलता और साथ ही उस भाव के लिए उस भाव के समीप का भी कोई शब्द नहीं मिलता। ऐसी अवस्था में उस भाव के विरोधी भाव के लिए आपके पास यदि कोई शब्द हो तो उसका विलोम प्रस्तुत कोष में निकाल कर आप अपना उचित शब्द पा सकते हैं।

## पुस्तक में प्रयुक्त संक्षेप

दे०=देखिए। 'दे०' के बाद यदि कोई शब्द है तो उसका अर्थ यह है कि उस शब्द को अनुक्रमणी में देखिए या अनुक्रमणी के आधार पर मूल पुस्तक में देखिए; किंतु यदि वहाँ परिशिष्ट का उल्लेख है तो परिशिष्ट देखिए।

वि=विलोम

## पर्यायवाची शब्द और उनके चयन की कसौटी

पर्याय या पर्यायवाची शब्दों को प्रायः लोग बिलकुल एक अर्थ वाले शब्द समझते हैं, पर यथार्थतः पर्याय मिलते-जुलते अर्थ वाले शब्दों को कहते हैं। 'राधा-रमण' और 'कंसनिकंदन' दोनों एक दूसरे के पर्याय हैं पर इनका अर्थ बिलकुल एक नहीं है। प्रयोग की दृष्टि से दोनों का एक स्थान पर प्रयोग नहीं हो सकता। उदाहरण के लिए 'हे राधा-

रमण ! उस दुष्ट से मेरी रक्षा करो' कहने की अपेक्षा 'हे कंसनिकंदन उस दुष्ट से मेरी रक्षा करो' कहना अधिक उपयुक्त होगा । रक्षा करने के प्रसंग में 'रमण करने वाले कृष्ण' की अपेक्षा 'कंस के मारने वाले कृष्ण' को पुकारना अधिक समीचीन है। इसी प्रकार अन्य शब्दों के संबंध में भी देखा जा सकता है ।

यहाँ शब्द के यथार्थ अर्थ पर ध्यान देने से अंतर मालूम हुआ । कुछ पर्याय ऐसे भी होते हैं जिनमें अंतर इस प्रकार नहीं ज्ञात किया जा सकता । उदाहरण के लिए 'जलज' और 'नीरज' दो शब्द लें । दोनों का ही अर्थ पानी से जन्मने वाला अर्थात् 'कमल' है पर इन दोनों में भी इनकी ध्वनि को देखते हुए अंतर किया जा सकता है । 'जलज' अपेक्षाकृत अधिक कोमल, पारदर्शी और प्रिय ज्ञात होता है । नीरज में 'न' अक्षर ने इसकी कोमलता और पारदर्शिता नष्ट कर दी है । श्री सुमित्रानन्दन पंत ने पल्लव की भूमिका में कुछ शब्दों के पर्यायों को लेकर इस दृष्टि से बड़ा सुंदर विवेचन किया है । यहाँ उसे देख लेना अन्यथा न होगा—

"भिन्न-भिन्न पर्यायवाची शब्द, प्रायः संगीत-भेद के कारण, एक ही पदार्थ के भिन्न-भिन्न स्वरूपों को प्रकट करते हैं। जैसे, 'भ्रू' से क्रोध की वक्रता, 'भृकुटि' से कटाक्ष की चंचलता, 'भौहों' से स्वाभाविक प्रसन्नता, ऋजुता का हृदय में अनुभव होता है । ऐसे ही 'हिलोर' में उठान, 'लहर' में सलिल के वक्षःस्थल की कोमल-कम्पन, 'तरंग' में लहरों के समूह का एक दूसरे को धकेलना, उठ कर गिर पड़ना, 'बढ़ो-बढ़ो' कहने का शब्द मिलता है; 'वीचि' से जैसे किरणों में चमकती, हवा के पलने में हौले-हौले झूलती हुई हँसमुख लहरियों का, 'ऊर्म्मि' से मधुर-मुखरित हिलोरों का, हिल्लोल-कल्लोल से ऊँची बाहें उठाती हुई उत्पात-पूर्ण तरंगों का आभास मिलता है । 'पंख' शब्द में केवल फड़क ही मिलती है, उड़ान के लिए भारी लगता है; जैसे किसी ने पक्षी के पंखों में शीशे का टुकड़ा बाँध दिया हो, वह छटपटा कर बार-बार नीचे गिर पड़ता हो; अंगरेजी का 'wing' जैसे उड़ान का जीता-जागता चित्र है । उसी तरह 'touch' में जो छूने की कोमलता है, वह "स्पर्श" में नहीं मिलती । "स्पर्श", जैसे प्रेमिका के अंगों का अचानक स्पर्श पाकर हृदय में जो रोमांच हो उठता है, उसका चित्र है; ब्रज-भाषा के 'परस' में छूने की कोमलता अधिक विद्यमान है; 'joy' से जिस प्रकार मुँह भर जाता है, 'हर्ष' से उसी प्रकार आनन्द का विद्युत-स्फुरण प्रकट होता है । अँगरेज़ी के 'air' में एक प्रकार की transparency मिलती है, मानो इसके द्वारा दूसरी ओर की वस्तु दिखाई पड़ती हो; 'अनिल' से एक प्रकार की कोमल शीतलता का अनुभव होता है, जैसे खस की टट्टी से छन कर आ रही हो, 'वायु' में निर्मलता तो है ही, लचीलापन भी है, यह शब्द रबर के फीते की तरह खिच कर फिर अपने ही स्थान पर आ जाता है, 'प्रभंजन' 'wind' की तरह शब्द करता, बालू के कण और पत्तों को उड़ाता हुआ बहता है, 'श्वसन' की सनसनाहट छिप नहीं सकती, 'पवन' शब्द मुझे ऐसा लगता है जैसे हवा रुक गई

हो, । 'प' और 'न' की दीवारों से घिर-सा जाता है, 'समीर' लहराता हुआ वहता है ।"

यहाँ संगीत से पंत जी का आशय वही शब्द-ध्वनि है । कविता के लिए इस ध्वनि या संगीत की आवश्यकता के विषय में आगे पंत जी लिखते हैं—

"कविता के लिए चित्र-भाषा की आवश्यकता पड़ती है, उसके शब्द सस्वर होने चाहिए, जो बोलते हों; सेब की तरह जिनके रस की मधुर-लालिमा भीतर न समा सकने के कारण बाहर झलक पड़े ।"[1]

पंत जी ने यह विचार कविता की दृष्टि से किया है । पर यह बात केवल कविता तक ही नहीं सीमित होनी चाहिए । गद्यकार भी यदि इस प्रकार शब्दों को परखने का ध्यान रक्खे तो उसका गद्य अधिक सुंदर हो सकता है । उर्दू के हास्यरसावतार कथाकार श्री अज़ीम बेग चग़ताई ने 'थप्पड़' के एक पर्याय को अपनी एक कहानी में प्रयुक्त करने के पूर्व उसके पर्यायों की ध्वनि का विश्लेषण किया है । वह मनोरंजक विश्लेषण भी पर्यायों की आत्मा और ध्वनि की परख के लिए यहाँ अंगुलि-निर्देश कर सकता है—

"पंजाब से दक्खिन तक अगर हाथ को किसी के गाल पर मारा जाय या गाल किसी के हाथ पर मारा जाय, तो कहा जाता है कि 'चाँटा मारा' या 'चाँटा पड़ा' । 'चाँटे' का शब्द बहुत प्रचलित है । 'थप्पड़' भी प्रचलित है, लेकिन इन शब्दों के पर्यायवाची जितने भी शब्द युक्तप्रांत या दूसरे प्रान्तों में बोले और इस्तेमाल किये जाते हैं, उनके उच्चारण की साइकालोजी (मनोवृत्ति) पर ग़ौर करने से पता चलता है कि चाँटे के अगणित भेद हो सकते हैं । लोगों ने आवाज़ के मुताबिक अलग-अलग नाम भी रख लिखे हैं । 'चाँटा' वह है, जो गुस्से में किसी के गाल पर रसीद किया जाता है । इसके उच्चारण से ही इसकी ध्वनि-व्यञ्जना प्रकट हो जाती है । यानी यह ज़रूरी है कि चाँटा आवाज़ के साथ उतरे । इस आवाज़ में एक चटाखे की आवाज़ भी छिपी हुई है । 'थप्पड़' कभी चाँटे की बराबरी या चाँटे के सदृश अर्थवाची नहीं हो सकता, क्योंकि थप्पड़ से चटाखे की आवाज़—वह आवाज़ जिसका ताल्लुक सिर्फ उँगलियों से ही है—नहीं निकलती । थप्पड़ में अभागे गाल पर हाथ की उँगलियों के अलावा हथेली का भी कुछ हिस्सा पड़ जाता है, जो आवाज़ की कमनीयता को खो देता है, लेकिन चोट अवश्य ही करारी लगती है । गाल पर एक थपप्ड़ में उंगलियों के निशान पड़ना मुमकिन नहीं है, अतः प्रकट है कि थप्पड़ और चाँटे में ज़मीन-आसमान का फर्क है । चाँटे के जोड़ का शब्द तमाँचा है; मगर उसमें भी वह तेज़ी नहीं, जो चाँटे में है । इसके अलावा तमाँचा बराबर वालों में इस्तेमाल नहीं होता । आम तौर से यह बड़ों की ओर से छोटों के लिए ही 'रिज़र्व' रखा जाता है । थप्पड़ को कहीं-कहीं लप्पड़[2] भी कहते हैं, परन्तु यह शब्द प्रवाहयुक्त

१. सु० नं० पंत : गद्यपथ, १९५३, प्रयाग, पृष्ठ १७—१८

२. पञ्जाबी में थप्पड़ को 'लप्पड़' कहते हैं, और पंजाबी थप्पड़ को लप्पड़ समझना बिलकुल ही ठीक है ।

नहीं है; मगर क्या किया जाय, जहाँ पर मजबूरी यह हो कि एक तरफ़ तो गाल किसी मोटे आदमी का हो, तो दूसरी ओर हाथ भी मौलाना शौकत अली का, जिसमें चरबी की अधिकता ने सुस्ती पैदा कर दी हो। मतलब यह कि इसी किस्म के और भी कितने शब्द हैं। इन्हीं शब्दों में से एक बहुत ही मौजूँ और चलता हुआ शब्द है 'ज़पाटा'। युक्तप्रांत से उत्तर शायद भूपाल की तरफ बोला जाता है। इस भूपाली जपाटे में बिजली की-सी गति और हद दर्जे की तेज़ी मौजूद हैं। इसकी प्रचंडता वर्णन से बाहर है। असल में यह चाँटा ही है, मगर बेहद तेज़ किस्म का। अपनी तेज़ी और प्रचंडता के कारण चाँटे और तमाँचे की चटाखेदार आवाज़ विशेषकर 'ज़पाटे' का जन्नाटा अपना आतंक उत्पन्न कर देता है। इसलिए 'ज़पाटा' वह चाँटा है, जिसमें चाँटे की सारी खतरनाक बारीकियाँ और उम्दगियाँ मौजूद हों और उनके अलावा बिजली की-सी तेज़ी भी हो।"[1]

इस प्रकार पर्यायवाची शब्दों में अर्थ और ध्वनि का इन दो आधारों को लेकर भेद किया जा सकता है। और यह निश्चय किया जा सकता है कि कई पर्यायों में कोई एक ही किसी विशेष स्थल पर प्रयोग के योग्य है।

यहाँ एक कवि और एक गद्यकार ने जो कुछ कहा है उसे अपनी दृष्टि के सामने रखते हुए यह कहना अन्यथा न होगा कि लिखने के पूर्व अपनी भावना को व्यक्त करने वाले प्रधान शब्दों के पर्यायों पर यदि एक बार दृष्टि डाल ली जाय तो हम अपने भावों के प्रति अधिक न्याय कर सकते हैं। पर इसका यह अर्थ कदापि नहीं कि हम पर्याय कोष लादे फिरें और हर वाक्य के हर शब्द के लिए उसे उलटें। इस प्रकार का ध्यान मात्र रखने से और कभी-कभी कुछ सोच लेने से उचित शब्द के चयन का हम अभ्यास बढ़ा सकते हैं और इससे अपनी अभिव्यंजना में शक्ति और सौंदर्य ला सकते हैं।

---

१. मि० अ० चग़ताई : चग़ताई की कहानियाँ, १९४३, प्रयाग, पृष्ठ ५—७

# क



**१. धर्म**—ईमान, दीन, धरम, पंथ, मज़हब, मत, संप्रदाय।

**२. धार्मिक**—धर्मसंबंधी, धर्माचारी, धर्मानुयायी, मज़हबी, सांप्रदायिक, ईमानी।

**३. कुछ प्रधान धर्म**—ईसाई, जैन, पारसी, बौद्ध, मुसलमान, यहूदी, सिक्ख, हिन्दू।

**४. हिन्दू**—आर्य, वैदिक, हिंदुस्तानी।

**५. हिंदू धर्म के प्रधान संप्रदाय**—आर्यसमाज, चार्वाक, नाथ, वैष्णव, शाक्त, शैव।

**५ क. आर्यसमाज**—वैदिक धर्म, दयानंदी धर्म, समाज।

**६. चार्वाक**—अनीश्वरवादी, नास्तिक, निरीश्वरवादी।

**७. वैष्णव**—भागवत, विष्णूपासक, स्मार्त।

**८. वैष्णव धर्म की दो शाखाएँ**—राम शाखा, कृष्ण या वसुदेव शाखा।

**९. शाक्त**—शक्तिपूजक, साकत।

**१०. शैव**—शिवपूजक, शिवालंबी।

**११. शैव धर्म की ४ शाखाएँ**—कापालिक, कालामुख, पाशुपत, शैव।

**११. अ. धर्म (शुभकर्म)**—दानपुण्य, धरम, नियम, नेम, नेमधरम, पुण्य, पुन, पुन्य, सत्कर्म, सदाचार, सवाब, सुकर्म, सुकृत।

**विशेष**—ईमान, मज़हब और मत, संस्थात्मक धर्म के लिए प्रयुक्त होते हैं, जैसे, हिंदू धर्म या हिंदू मज़हब।

**विलोम**—दे० 'पाप'।

**१२. धर्माडंबर**—अंधविश्वास, आडंबर, ढोंग, पाखंड, पोपलीला, पोपपंथी।

**१३. धर्मशील (यथार्थ)**—धरमी, धर्मप्रकृति, धर्मप्रिय, धर्मभक्त, धर्मात्मा, धर्मधुरीण, धर्मी, धार्मिक, पुण्यश्लोक, सदाचारी, सुकर्मी, सुकृती।

**१४. धर्मशील (पाखंडी)**—अंधविश्वासी, आडंबरी, ढोंगी, धर्मध्वजी, पोपपंथी।

**१५. धर्म करना**—आचरण से रहना, ईमान बरतना, रास्ते पर चलना। 'धर्म' के पर्यायों में 'करना' जोड़ कर और भी पर्याय बनाये जा सकते हैं।

**१६. धर्माध्यक्ष**—अक्षपाटक।

**१७. पंडित**—अमूढ़, आचार्य, कविराज, कवीन्द्र, कवीश, कोविद, ज्ञ, ज्ञानी, दीर्घदर्शी, दूरदर्शी, दोषज्ञ, धीमान्, धीर, प्रज्ञ, बुधी, मनीषी, मेधावी, विचक्षण, विज्ञ, विद्वान्, श्रोत्रिय, सत्, सुजान, सुज्ञ, सुधी, सूरि।

**१८. धर्म के १० लक्षण**—अक्रोध, अस्तेय, इंद्रियनिग्रह, क्षमा, दम, धृति, बुद्धि, विद्या, शुचि, सत्य (मनु के अनुसार)।

**१९. मन्दिर**—आयतन, क्षत्रक, चौर, ठाकुरद्वारा, ठाकुरबाड़ी, देवगृह, देवथान, देवमंदिर, देवल, देवस्थान, देवालय, थान, देहरा, प्रासाद, ब्रह्मस्थान, पूर्त, मंदिल, विच्छदंक, विच्छर्दक, विबुधावास, शिवालय, शिवाला, सतिवढ़, सुरभवन, सुरालय, स्थान।

**२०. परिक्रमा**—घुमाई, चक्कर, चक्र, फेरी, भाँवर।

**२१. परिक्रमा करना**—चक्कर काटना, परकमा देना, फेरी देना, भाँवर डालना, भाँवर फेरना।

**२२. मूर्त्ति**—आकार, आकृति, प्रतिमा, प्रतिमूर्त्ति, प्रतिविंव, प्रतिरूप, बुत, मूरत, मूरति, विग्रह, सूरति।

**२३. मूर्ति स्थापना**—प्रतिष्ठा, प्रतिष्ठान, प्रतिष्ठापना, स्थापना।

**२४. मूर्तिपूजा**—प्रतिमापूजन, प्रतिमापूजा, बुतपरस्ती, सगुण पूजा।

**२५. मूर्तिपूजक**—बुतपरस्त, पुजारी।

**२६. पूजा**—अरचना, अरहना, आराधना, अर्चन, अर्चना, अर्चा, अर्हत, अर्हन, अवराधन, अस्तुति, आचमन, आदर, आराधन, आरती, आराधना, इबादत, ईज्या, उपासना, परिचर्या, परिसेवन, पूजन, परिवस्या, वंदना, शुश्रूषा, सेवना, सेवा।

**२७. पूजा करना**—अर्घ्यं देना, अर्चन करना, अर्चना करना, आराधना करना, इबादत करना, धूप-दीप करना, परिसेवना, पुजैया करना, पूजन करना, पूजना, सेवना।

**२८. पूजा हुआ**—अर्चित, आराधित, ईजित, पूजित, वंदित।

**२९. पूज्य**—अर्चनीय, आराध्य, आदरणीय, इज्य, ईज्य, उपासनीय, उपास्य, परमपूज्य, परमेज्य, पूजनीय, पूजार्ह, पूज्य, माननीय, मान्य, वंदनीय, सम्माननीय, सम्मान्य।

**३०. पूजा के सामान**—अक्षत, घृत, चंदन, नैवेद्य, फूल, पत्र, धूप, दीप, रोली।

**३१. अक्षत**—अच्छत।

**३२. होरसा** (चंदन रगड़ने का) चकता, चक्का, चौका, चौकी, होरिसा।

**३३. धूप**—अगियारी, दसाँग।

**३४. धूपवत्ती**—अगरवत्ती, सुगंधवर्तिका।

**३५. आरती**—दीप, दीया, फुलवत्ती, नीरांजन, नीराजन, नीराजना।

**३६. आरती उतारना**—आरती करना, दीप दान करना, नीरांजन करना, नीराजन करना, नीराजना करना, विसर्जन करना।

**३७. पुजारी**—अवराधक, अवराधी, अर्चक, आराधक, उपासक, उपासी, पूजक।

**३८. सुमिरन**—जप, ध्यान, याद, भजन, स्मरण।

**३९. सुमिरना**—(ईश्वर के नाम आदि), जपना, ध्यान करना, ध्याना, नाम लेना, नाम स्मरण करना, भजना, भजन करना, माला फेरना, याद करना, सुमरना, सुमिरन करना, सौंजना, स्मरण करना, स्मरना।

**४०. सुमिरनी**—जपमाला, तसबीह,

मनका, मनिया, माला, रुद्राक्ष, स्मरणी।

**४१. सुमिरनी का दाना**—गुरिया, मनका, मनिया, रुद्राक्ष, सुमेरु।

**४२. कंठी**—कंठी, कंठला, कंठुला, मनिया, माला।

**४३. कीर्तन**—कीर्तिस्तवन, कीर्तिगान, गुण-कथन, गुण-कीर्तन, गुण-स्तवन, गुणानुवाद, भजन, स्तव, स्तुति, स्तवन, स्तुतिवाद।

**४४. कीर्तन करना**—ऊपर के शब्दों में 'करना' आदि जोड़कर इसके पर्याय वनाये जा सकते हैं।

**४४. क. भजनीक**—कीर्तनिया, भजनिहाँ, भजनी।

**४५. स्तुति**—अभ्यर्थना, अस्तुति, ईलित, इस्तदा, नुति, पणायित, प्रशंसा, प्रस्तुति, प्रार्थना, वर्णित, शस्त, स्तव, स्तोत्र।

**विलोम**—दे० 'निंदा' 'गाली'।

**४६. स्तुति करना**—ऊपर के शब्दों में 'करना' जोड़कर पर्याय वनाये जा सकते हैं।

**४७. मनौती**—मन्नत, मानता, मान-मनौती, मिन्नत।

**४८. जप**—जपन, जाप, नामस्मरण, भजन, मंत्र-स्मरण, मंत्रोच्चारण, मंत्रोद्धरण। तीन प्रकार के जप: वाचिक, उपांशु, मानस (उत्तरोत्तर श्रेष्ठ)।

**४९. जपना**—नाम लेना, भजन करना। 'जप' के पर्यायों में 'करना' लगाकर और भी पर्याय वनाये जा सकते हैं।

**५०. जापक**—जपनेवाला, जपा, जापी, भजनीक।

**५१. जपमाला**—जपनी, जाप।

**विशेष**—दे० 'सुमिरनी'।

**५२. व्रत**—उपवास, उपास।

**५३. व्रत रहना**—उपवास करना, निराहार रहना, भुखना, बरत रहना, वर्ती रहना।

**५४. तीर्थ**—तीरथ, तीर्थस्थल, तीर्थस्थान, देवधाम, देवस्थान, धाम, पुण्यस्थल, पवित्र स्थान।

**विशेष**—दे० 'प्रयाग' तथा उसके आस-पास की सामग्री। तीर्थ रूप पवित्र नदियों के लिए दे० 'गंगा' तथा उसके आसपास की सामग्री।

**५५. तीर्थ करना**—तीर्थाटन करना, धाम जाना, तीर्थयात्रा करना।

**५६. ४ धाम**—जगन्नाथपुरी, द्वारिकापुरी, वदरिकाश्रम, रामेश्वरम्।

**५७. ७ मोक्षदायक तीर्थ**—अयोध्या, अवन्तिका, काँची, काशी, जगन्नाथपुरी, द्वारिकापुरी, मथुरा।

**विशेष**—सप्तपुर में भी ये ही स्थल हैं। केवल जगन्नाथपुरी के स्थान पर हरद्वार का नाम मिलता है। पर्याय के लिए, देखिए 'प्रयाग', 'अयोध्या', 'मथुरा,' 'काशी', 'जगन्नाथपुरी', 'द्वारिका'।

**५८. हिंदुओं के कुछ प्रसिद्ध तीर्थ**—अयोध्या, काशी, केदारनाथ, कैलाश, गंगोत्री, गंगासागर, गया, चित्रकूट, जम्नोत्री, जगन्नाथपुरी, द्वारिका, पशुपतिनाथ, पुष्कर, प्रयाग, बद्रीनाथ, वृन्दावन, मथुरा, विंध्याचल, सेतु-बाँध-रामेश्वर, हरिद्वार।

**५९. दान**—खैरात, चिट्ठकी, ज़कात, दान-पुण्य, सिद्धा।

**विशेष**—इस सम्बन्ध में विशेष के लिए दे० ज १९५।

**६०. त्योहार**—तिहुआर, पर्व ।
**विशेष**—दे० विशेष के लिये 'होली' तथा 'दिवाली' आदि के आसपास की सामग्री ।
**६१. त्योहार के दिन दिया जाने वाला दान आदि**—त्योहारी, तिहुवारी ।
**६२. तपस्या**—अनुष्ठान, तप, तपनी, तपश्चर्या, ध्यानोपासना, योग, योगासन, योगाभ्यास, योगसाधन, साधना, हठयोग ।
**६३. तपस्या करना**—तप करना, तप साधना, योग साधना, साधना करना ।
**६४. तप करने वाला**—जती, जोगी, तपसी, तपस्वी, तापस, तापसी, परिकांक्षी, मुनि, यती, योगाभ्यासी, योगी, संन्यासी, साधक, साधु, साधू, सिद्ध ।
**६५. तपोवन**—तपभूमि, तपस्थल, तपस्थली, तपाश्रम, तपोभूमि, साधनास्थल ।
**६६. संन्यास**—चतुर्थाश्रम, जोग, त्याग, फकीरी, परिव्रजन, बैराग, यतिधर्म, योग, वैराग्य, साधुता ।
**६७. संन्यास लेना**—'संन्यास' के पर्यायों, में लेना, धारण करना, ग्रहण करना, आदि लगाकर, 'संन्यास लेना' के पर्याय बनाये जा सकते हैं ।
**६८. संन्यासी**—दे० क ६४, क ११० ।
**६९. भक्त**—उपासक, भगत, भगवदीन ।
**विशेष**—दे० 'मूर्तिपूजक', 'पुजारी', 'संन्यासी' ।
**७०. भक्तिन**—आराधिका, उपासिका, देवदासी, पुजारिन, भगतनी, भगतिन, भगतिया, सधुनी, सधुवाइन । दे० क १११ ।
**७१. भक्ति**—भक्ताई, भक्तिभाव, भक्ती, भगति, भगती, भावभक्ति ।
**विशेष**—दे० 'पूजा' ।
**७२. भक्ति करना**—'भक्ति' के पर्यायों में 'करना' जोड़िए ।
**विशेष**—दे० 'पूजा करना' ।
**७३. नवधाभक्ति**—अर्चन, आत्मनिवेदन, कीर्तन, दास्य, पादसेवा, वंदन, श्रवण, सख्य, स्मरण [ भागवत के अनुसार ] ।
**७३. क. भक्ति के ११ भेद** [नारद भक्तिसूत्र के अनुसार । नारद ने इन्हें आसक्तियाँ कहा है ] आत्मनिवेदनासक्ति, कांतासक्ति, गुणमहात्मासक्ति, तन्मयासक्ति, दास्यासक्ति, परमविरहासक्ति, पूजासक्ति, रूपासक्ति, वात्सल्यासक्ति, सख्यासक्ति, स्मरणासक्ति ।
**७४. ब्रह्मज्ञान**—ज्ञान, तत्वज्ञान ।
**७५. ब्रह्मज्ञानी**—आत्मज्ञ, आत्मज्ञानी, ज्ञानी, तज्ञ, तत्वज्ञ, तत्वज्ञानी, तत्वदर्शी, तत्वविद्, तत्ववेत्ता ।
**७६. कथा**—आख्यान, कथावार्ता, कहानी, गाथा, पुराण, बात, भगवत-कथा, वृत्तान्त ।
**७७. कथा बाँचना**—कथा कहना ।
**७८. कथा बाँचने वाला**—कथावाचक, पंडित, पौराणिक, रामायणी, वक्ता, व्यास ।
**७९. महंथ**—अध्यक्ष, कुलपति, पीठाधीश, मठाधीश, महंत ।
**८०. मठ**—अखाड़ा, पीठ, जमात, जमायत, मठिया, मठी, मढ़ी ।
**८१. यज्ञ**—अध्वर, अभिषव, अश्वमेध, अहुत, आहव, आहुत, इज्या, जग्य, देवपूजा, इष्टि, ऋत, क्रतु, दिविष्टि, नम, नमस्, पशु, पशुयज्ञ, प्राजापत्य, मख, मन्यु, मेध,

याग, यग्य, यजति, यज्ञक, यूपध्वज, वर्हा, वाज, वितान, सप्ततंतु, सव, हरिकर्म ।

८२. **यज्ञ करना**—आहुति करना, हवन करना। 'यज्ञ' के पर्यायों में 'करना' जोड़कर और भी शब्द बनाये जा सकते हैं ।

८३. **कुछ प्रधान यज्ञ**—अश्वमेधयज्ञ, चातुर्मास्ययज्ञ, नरमेधयज्ञ, पिंडपितृयज्ञ, पुत्रेष्टियज्ञ, राजसूययज्ञ, वाजपेययज्ञ, सर्वमेधयज्ञ, सोमयज्ञ ।

८४. **पंचमहायज्ञ**—अग्निहोत्र, आतिथ्य, पितृतर्पण, वलिवैश्व, स्वाध्याय ।

८५. **यज्ञ के ४ ऋत्विज**—अध्वर्यु, उद्‌गाता, ब्रह्मा, होता ।

८६. **यज्ञकर्ता**—याजक, याज्ञिक ।

८७. **यजमान**—ऋत्विक, जजमान, यज्ञपति, याजक, याज्ञिक ।

८८. **पुरोहित**—पंडा, पाधा, पुरोधा, पोधा, पौरोहित, प्रोहित, सख्यावान ।

८९. **यज्ञमंडप**—चैत्यधाम, जग्यमंडप, मखशाला, यजनायतन, यज्ञक्षेत्र, यज्ञस्थली, यज्ञभूमि, यज्ञशाला, यज्ञस्थल, यज्ञस्थान, वेदी ।

९०. **हवि**—वलि, स्वृतीक हविष्य ।

९१. **हवनीय**—हविष्य ।

९२. **मंत्र**—ऋचा, गायत्रीमंत्र, मंतर, वेदमंत्र, श्लोक, स्तोत्र ।

९३. **गायत्री**—ब्रह्मबीज, ब्राह्मी, देवमाता, सरस्वती, सावित्री ।

९४. **स्तव**—ऋचा, नव, प्रार्थना, स्तवक, स्तवथ, स्तुति, स्तोत्र, स्तोम ।

९५. **स्तुतिपाठक**—प्रशंसक, स्तविता, स्तावक, स्तुतिवाचक, स्तुतिवादक, स्तुतिव्रत, स्तुवत, स्तोता, स्तोत्रगायक ।

९६. **वेदध्वनि**—ब्रह्मघोष ।

९७. **संस्कार**—कृत्य, सुधार, परिष्कार, शुद्धि ।

९८. **१६ संस्कार**—गर्भाधान, पुंसवन, सीमंत, जातकर्म, नामकरण, निष्क्रमण, अन्नप्राशन, चूड़ाकरण, कर्णवेध, उपनयन, वेदारंभ, समावर्त्तन, विवाह, गृहस्थाश्रम, वानप्रस्थाश्रम, संन्यासाश्रम ।

९९. **आश्रम**—अवस्था ।

१००. **४ आश्रम**—ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ, वानप्रस्थ, संन्यास ।

१०१. **ब्रह्मचारी**—प्रथमाश्रमी, बटु, व्रती, यमी, वर्णी, वेदपाठी, संयमी ।

१०२. **ब्रह्मचारी का दंड**—दंड, राम्भ, वैणय, वैणुदंड ।

१०३. **ब्रह्मचारी का पात्र**—कमंडल, कमंडली, कमंडलु, कुंडी, पंचपात्र, पँचपातर ।

१०४. **कौपीन**—कक्षा, कच्छा, कछनी, कफनी, काछा, कोपिड, कौपीड, चीर, घटी, भगई, भगवा, लँगोट, लँगोटी ।

१०५. **पैंती**—कुशमुद्रिका, कुसपैंती, पवित्री, पावित्री ।

१०६. **यज्ञोपवीत**—उपनयन, उपवीत, जनेऊ, जनेव, निवीत, प्राचीनावीत, ब्रतबंध, यज्ञसूत्र ।

१०७. **आसन**—आसंदी, आसनी, पीठिका ।

१०८. **गृहस्थ**—कुटुम्बी, गृहपति, गृहमेधी, गृहयाय, गृहस्थी, गृहाधिप, गृहायनिक, गृही, गेही, ज्येष्ठाश्रमी, सत्री, स्नातक ।

१०९. **वानप्रस्थी**—वैखानस, वैषानस ।

**११०. संन्यासी**—कर्मन्दी, चतुर्थाश्रमी, जती, जोगी, तपसाली, तपसी, तपस्वी, तपा, तपावंत, तपी, तपोधन, तापस, तापसी, त्यागी, परिव्राजक, परिव्राट्, पाराशरी, फकीर, बिरागी, बैरागी, भिक्षु, मस्करी, मुनि, यति, यती, योगात्मा, योगाभ्यासी, योगिराज, योगी, योगीराज, योगींद्र, योगीश, योगेंद्र, वांचयम, विरागी, वीतरागी, संत, साधु, साधू, सिद्ध ।

**फ़कीर**—(मुस्लिम) औलिया, पीर, शेख, वली ।

**१११. संन्यासिनी**—जतिनी, जोगन, जोगिन, जोगिनी, तपसालिनी, तपसिनी, तपस्विनी, तपिनी, तापसी, फ़किरिनी, फ़कीरिन, बैरागनी, सधुनी, सधुवाइन, साधुनी ।

**विशेष**—वर्ण के लिए देखिए 'वर्ण' तथा जाति के लिए 'जाति' ।

**११२. ईश्वर**—अंतक, अंतरजामी, अंतरज्ञ, अंतरपुरुष, अंतर्ज्योति, अंतर्यामी, अकरण, अकर्त्ता, अकर्तृक, अकल, अकाय, अकारण, अकारन, अकालमूर्ति, अकृत, अक्षय, अक्षर, अखीन, अगाध, अगुण, अगोचर, अचिंत्यात्मा, अच्युत, अच्युतानंद, अज, अजन, अजन्म, अजर, अज्ञेय, अतीत, अदृश्य, अद्वैत, अधिष्ठाता, अध्यात्मा, अनंगी, अनंत, अनादि, अनीह, अप्राण, अमूर्त, अमूर्तिगर्भ, अमूर्ति, अमूर्तिमान, अयोनि, अयोनिज, अरूप, अर्कनयन, अर्घ्य, अर्ह, अलक्ष, अलख, अव्यक्त, अव्यपदेश्य, अव्यय, आगमजानी, आगमज्ञानी, आत्मभू, आत्मसमुद्भव, आदि, आदिपुरुष, इस्सर, ईश, उत्तमश्लोक, करता, करीम, करुण, कर्त्ता, कर्त्तार, कर्त्तृ, कामद, कालखंड, कूटस्थ, कृतकर्मा, केशव, क्रांतदर्शी, क्षेत्रज्ञ, खुदा, खुदावंद, गुणातीत, गुणेश्वर, गोसाईं, चतुरात्मा, चतुर्गति, चतुर्दंष्ट, चतुर्मूर्त्ति, चतुर्वेद, चतुर्होत्र, चिंतामणि, चिन्मय, चेतन, चैतन्य, जगद्पिता, जगत्सेतु, जगदादि, जगदाधर, जगदानंद, जगदीश, जगदीश्वर, जगद्गुरु, जगद्योनि, जगन्नाथ, जगन्नियंता, जगन्निवास, जगरनाथ, जनन, जनाधिनाथ, ज्येष्ठ, ठाकुर, डाकोर, तत्, तत्व, तत्वविद्, तत्वदार्थ, तत्पुरुष, तपोमय, तपोमूर्ति, तपोदर्शन, त्रयीमय, त्रिपाद, त्रिभुवननाथ, त्रिलोकीनाथ, त्रिलोकेश, त्रिशक्तिधृत्, त्रिसामा, त्रिसौपर्ण, त्रिस्थान, त्र्यंगट, दइव, दई, दयानिधि, दयामय, दहराकाश, दीनबन्धु, दीनानाथ, देवश्रुत, देवेश, देवेशय, नरोत्तम, निरंजन, निराकार, निर्गुण, निर्विशेष, पति, पतित-उधारन, पतितपावन, परधाम, परब्रह्म, परतत्त्व, परमपिता, परमपुरुष, परमब्रह्म, परमहंस, परमात्मा, परमेश, परमेश्वर, परवरदिगार, परात्पर, परात्मा, परेश, पुरुषोत्तम, पूर्णानंद, प्रणव, प्रभु, प्रभू, ब्रह्म, भगवंत, भगवत, भगवान्, भगवान, भण्यु, भवभंजन, भामनी, भूतात्मा, भूतापि, भूतायन, भूतेश, भूमा, मंगलालय, महापुरुष, महाप्रभु, महेश, महेश्वर, महेस, मायापति, मायावी, मालिक, याजन, रव, रमैया, रहीम, राम, लार्ड, वासु, विभु, विराट्पुरुष, विश्वंभर, विश्व-

कर्त्ता, विश्वकर्म्मा, विश्वकास, विश्व-कृत, विश्वचक्षु, विश्वजीव, विश्वधाम, विश्वपति, विश्वपा, विश्वपाल, विश्व-भर्त्ता, विश्वभाव, विश्वभावन, विश्व-भुज, विश्वराज, विश्वविद्, विश्वव्यापी, विश्वसंभव, विश्वसाक्षी, विश्वसृ, विश्वाक्ष, विश्वातीत, विश्वाधार, विश्वा-धिप, विश्वेश्वर, विसेसर, व्यापक, शंकर, शर्व, शिव, शून्य, शेष, श्रीपति, सच्चिदानंद, सत्यपुरुष, सदानंद, सर्वज्ञ, सर्वेश्वर, साँवरिया, साँईं, साँई, सारंग, साहव, सिरजनहार, सुजान, सृष्टिकर्त्ता, स्वयं-ज्योति, स्वराट्, स्वर्ग, स्वामी, हंस।

**११३ ईश्वर के दो रूप**—निर्गुण, सगुण।

**११४. निर्गुण**—अदेह, निरंकार, निराकार, निरदेह।

**११५. सगुण**—सदेह सरगुन, साकार।

**११६. स्वयंभू**—अकारण, अकृत, अजन, अजन्म, अजन्मा, अयोनिज, कृतकर्मा।

**११७. ईश्वरत्व**—खुदाई, ठकुराई, प्रभु-ताई, परब्रह्मत्व, ब्रह्मत्व, मलिकाई, रामत्व।

**११८. ईश्वरवादी**—आस्तिक, ईश्वर-सत्तावादी।

**११९. निरीश्वरवादी**—अनीश्वरवादी, चार्वाक, नास्तिक।

**१२०. ईश्वरवादिता**—आस्तिकता।

**१२१. निरीश्वर वादिता**—अनिश्वर-वादिता, चार्वाकमत, नास्तिकता।

**१२२. त्रिदेव**—देवत्रय [तीन देव ब्रह्मा, विष्णु, महेश हैं।]

**१२३. ब्रह्मा**—अंगति, अंडज, अंवुज, अंबुजासन, अ, अग्रजन्मा, अघ्न्य, अज, अदिति, अब्जयोनि, अरविंदयोनि, आत्मभू आत्मसमुद्भव, उ, ओ, कंज, क, कमलज, कमलभव, कमलभू, कमलासन, कमली, कमलोद्भव, कर्त्तार, कवि, कुशकेतु, खं, गिरेश, चतुरनीक, चतुरानन, चतुर्वक्त्र, चिंतामणि, जगद्योनि, जगदादि, जग-द्धाता, जन्यु, जलजासन, जूर्णि, तत्व, तेजोरूप, देवदेव, द्रुहण, द्रुहिण, धा, धाता, धिषण, नलनीरुह, नलिनेशव, नाभिजन्म, निधन, निष्कल, पंकजासन, पद्मगर्भ, पद्मज, पद्मपाणि, पद्मभू, पद्म-योनि, पद्म-लांछन, पद्मालय, पद्मासन, पद्मोद्भव, पर, परमतत्व, परमेष्ठ, परमेष्ठी, परायु, परेश, पितामह, पितृ-पितु, पुराणग, पूर्व, प्रजाकार, प्रजाधिप, प्रजानाथ, प्रजापति, प्रपितामह, प्राण, वहुरूप, वहुरेतस, विध, विधना, बिरंचि, ब्रह्मा, ब्रह्मज, भाववृत, भीषण, भूरि, म, रजोमूर्ति, लोकपितामह, लोकनाथ, लोकप, लोकपति, लोकपाल, लोकेश, वसु-नीत, वागीश, वागीश्वर, विध, बिधाता, बिधि, बिधु, बिभु, बिमलापति, बिरंच, बिरंचि, बिरिचन, विश्वआत्मा, विश्व-कर्म्मा, विश्वकारु, विश्वग, विश्वयोनि, विश्वसृज, विश्वसृड्, विश्वायन, वेधा, शतानंद, शल, संज, संजय, संध्याराम, सतघ्रत, सत्यक, सदानंद, सनातन, सरोजी, सहस्रात्मा, सात्विक, सामयोनि, सुधावर्षी, सुधाश्रवा, सुरजेठी, सुरज्येष्ठ, सुरसतजनक, सुराध्यक्ष, सृष्टिकर्त्ता, स्थविर, स्रष्टा, स्वभावकृपण, स्वभू, स्वयंभू, स्वराट्, हंसरथ, हंसवाहन, हंसारूढ़, हंसारूढ़ा, हिरण्यगर्भ, हेमांग।

**१२४. ब्रह्मा का**—चतुराननी, ब्राह्म ।

**१२५. सिरजना**—जन्म देना, जन्माना, निर्माण करना, निर्मित करना, सृष्टि करना । दे० 'बनाना' ।

**विलोम**—दे० 'संहारना' ।

**१२६. सृष्टि**—रचना, सिरजन, सृजन । दे० 'संसार' ।

**विलोम**—दे० 'संहार' ।

**१२७. सृजित**—निर्माणित, निर्मित, प्राणित, प्रणीत, रचित, विरचित, सिरजित, सृष्ट ।

**विलोम**—दे० 'नष्टित' ।

**१२८. ब्रह्मा का वाहन**—कलकंठ, गरुत्, चक्रांग, पुरुदंशक, मराल, मानसालय, मानसीकत, मुक्तभुक्, सरकाक, सितच्छद, सितपक्ष ।

**१२९. ब्रह्मा का आसन**—कमल । दे० 'कमल' ।

**१३०. सरस्वती**—(ब्रह्मा की पुत्री और स्त्री एवं विज्ञान तथा ज्ञान की अधिष्ठात्री देवी) । अ, इडा, इरा, इला, ईश्वरी, कर्ण, गिरा, गी, गीर्देवी, गी, जगद्धात्री, जू, देवगुही, छ, पद्मलांछना, पावका, पूत्कारी, प्रज्ञा, वाक्, वागेश्वरी, बागेसरी, बाचा, वानी, ब्रह्मचारणी, ब्रह्मपुत्री, ब्राह्मणी, ब्राह्मी, भगवती, भगौती, भारती, भाषा, महाश्वेता, वर्णाणिनी, वर्णमातृका, वाक्येश्वरी, वागीश, वागीशा, वागीश्वरी, वाग्देवता, वाग्देवी, वाग्वादिनी, वाचा, वाङ्मयी, वाणी, वारि, विद्यादेवी, विधिरानी, विधवधू, विधात्री, विमला, वीणापाणि, वीणापाणी, वीणावती, वीणावादिनी, शारदा, शुल्का, श्री, संध्येश्वरी, सत्या, सारद, सारसुती, सुरसंत, सुरसती, हंसवाहनी, हंसवाहिनी ।

**१३१. सरस्वती का वाहन**—हंस । दे० 'हंस' ।

**१३२. सरस्वती का आसन**—कमल । दे० 'कमल' ।

**१३३. सरस्वती का वाद्ययंत्र**—वीणा । दे० 'वीणा' ।

**१३४. विष्णु**—अंगति, अंबरीष, अंबुजाक्ष, अचित, अच्युत, अज, अजित, अतिदेव, अनंत, अधोक्षज, अमृततप, अरविंदनयन, अरविंदनाभ, अर्क, आत्मयोनि, इंद्रवरज, इन्द्रावरज, उग्र, उपेंद्र, ऊर्ध्वदेव, कंसाराति, कमलनयन, कमलनाभ, कमलाकांत, कमलापति, कमलेश, कांत, कामी, कारण, कुंडली, कुन्द, कुमुद, कुस्तुभ, कृति, कृष्ण, केश, केशट, केशव, कैटभजित्, कैटभारि, कोक, क्रतु, क्षाम, खंडपरशु, खरारि, खरारी, गदाधर, गरुड़गामी, गरुड़ध्वज, गमुड़ायन, गवीश, उवेश, गिरेश, गिरेस, गुरु, गुह, गोपति, गोपेंद्र, गोविंद, गौरांग, ग्रामणी, चक्रधर, चक्रधारी, चक्रपाणि, चक्रभृत्, चक्रायुध, चक्रिक, चक्री, चतुरात्मा, चतुर्गति, चतुर्बाहु, चतुर्मुख, चतुर्भुज, चतुर्व्यूह, चतुर्होत्र, चतुष्पाणि, चतुस्सन, चल, चिरजीवी, जंभारि, ज, जगदीश, जगद्धाता, जगद्योनि, जगन्नाथ, जगन्निवास, जगन्मय, जनार्दन, जलाशय, जलशयन, जलशायी, जलेशय, जह्नु, जिन, जिष्णु, जीव, जेता, ज्योति, डाकोर, तपस्तति, तमोदन, तारण, तिलोकपति, तीर्थंकार, तीर्थपाद, तुषिन, त्रिककुद, त्रिदशायन, त्रिदशाध्यक्ष,

त्रिधाम, त्रिनाम, त्रियुग, त्रिलोकनाथ, त्रिलोकपति, त्रिलोकीनाथ, त्रैविक्रम, त्र्यधिपति, दंड, दक्ष, दम, दमन, दानवारि, दामोदर, दारुण, दारुणारि, दारुन, दिवस्पृश्, दुराधर्ष, दुर्गम, दुर्जय, देवकीनंदन, देवदेव, देवभृत, देवातिदेव, देवेश, देवेशय. दैत्यारि, द्वरप, द्विजवाहन, धनंजय, धनेश, धन्वी, धर, धरणीधर, धराधर, धराधरन, धर्मनाम, धर्मी, धाता, धाम, धिषण, धुर्य, धूर्य, धृतात्मा, ध्रुव, नंद, नंदकी, नन्दन, नन्दी, नर, नरकांतक, नारायण, निगमनिवासी, निग्रह, नियम, निवृत्तामा, नेता, न्यग्रेध, पतत्रिकेतन, पद्मनाभ, पद्मभास, पद्माक्ष, पद्माधीश, पद्मेशय, पद्मी, परधाम, परपुरुष, परम, परमाद्वैत, परमेश्वर, परमेष्ठी, परात्पर, परार्द्धि, परिमोक्ष, परेश, पर्जन्य, पवन, पापनाशन, पावन, पीतांबर, पुण्डरीकाक्ष, पुण्यक, पुण्यश्लोक, पुनर्वसु, पुरंदर, पुराणपुरुष, पुरातन, पुरुजित, पुरुषपुरातन, पुरषाद्य, पुरषोत्तम, पुरुहूति, पुष्कर, पुष्पहास, पूरयिता, पुर्जित, पूर्ण, पृथु, पेशल, प्रकाशन, प्रग्रह, प्रजागर, प्रतर्दन, फणितल्पग, वनमाली, बलसूदन, बलाराति, बलिदय, बलिध्वंशी, वहुमूर्ति, बहुरूप, वहुशिर, वहुश्रृंग, बाहुभेदी, विट्ठल, ब्रह्मनाम, ब्राह्मण, भगवत्, भगवान्, भगवान, भयनाशन, भरु, भर्त्ता, भवन्नाथ, भानु, भार, भीम, भूगर्भ, भूतपाल, भूतभव्य, भूतभावन, भूतभूत, भूतवास, भूतात्मा, भूति, भूधर, भूरि, भूशय, भूषण, मधुरिपु, मधुसूदन, मनुजादनिकंदन, मनोजव, महेन्द्रं, मार्जं, माधव, मुकुन्द, मुनीश, मुनीश्वर, मुरमर्दन, यजष्पति, यज्ञकल्प, यज्ञक्रतु, यज्ञत्राता, यज्ञधर, यज्ञपुरुष, यज्ञभोक्ता, यज्ञमय, यज्ञवराह, यज्ञवाहन, यज्ञवीर्य, यज्ञसाधन, यज्ञसेन, यज्ञहृदय, यज्ञांग, यज्ञात्मा, यज्ञेश्वर, यम, याम्य, योगनिद्रालु, योगपति, रणप्रिय, रणेचर, रत्ननाभ, रत्ननिधि, रत्नवाहु, रथांगपाणि, रमाकान्त, रमाधाव, रमानरेश, रमानिवास, रमापति, रमारमण, रमेश, रमेश्वर, रम्यश्री, रविलोचन, राजस्वामी, लक्ष्मीपति, लक्ष्मीवल्लभ, लक्ष्मीश लखमीवर, लच्छिनाथ, लच्छिनिवास, लतापर्ण, वंश, वनमाली, वरांग, वराह, वसु, वसुद, वसुधाधार, वाक्पति, वाजिराज, वामन, वारिश, वासु, वासुदेव, विक्रम, विधु, विभु, विरज, विरोक, विशालाक्ष, विश्रुतात्मा, विश्वंभर, विश्व, विश्वकाय, विश्वतनु, विश्वतृप्त, विश्वधर, विश्वनाम, विश्वप्रवोध, विश्ववाहु, विश्वमूर्ति, विश्वरूप, विश्ववृक्ष, विश्वहेतु, विश्वात्मा, विश्वावसु, विश्वेश, विष्यक्सेन, विष्टरश्रवस्, वीरचक्रेश्वर, वीरवाहु, वीरहा, वेधा, वैकुण्ठ, व्याल, शंकर्षण, शंखभृत, शंखी, शंखधर, शंखपाणि, शतानन्द, शांगी, शिखंडी, शूर, शेषशायी, शौरी, श्रीकांत, श्रीधर, श्रीनिवास, श्रीपति, श्रीरंग, श्रीरमण, श्रीवत्स, श्रीवत्सलांछन, श्रीवासक, श्रीश, षडंगजित्, संपत्कुमार, सकलेश्वर, सत्पति, सत्यधाम, सदातन, सदानन्द, सदायोगी, सनातन, सप्तशीर्ष, समितिंजय, समीहन, सर्वं, सहस्रचरण, सहस्रचित्, सहस्रजित्, सहस्रदृश, सहस्रनयन, सहस्रनामा, सहस्र-

नेत्र, सहस्रपाद, सहस्रमूर्द्धा, सहस्रमौलि, सहस्रशीर्ष, सहस्रानन, सास्वत, सात्विक, सायग, सायगर्भ, सिंधुवृष, सिंधुशयन, सुचेतन, सुतंतु, सुतपा, सुधन्वा, सुवर्ण, सुपर्णकेतु, सुप्रसाद, सुब्रह्मण्य, सुभद्र, सुयामुन, सुरत्राण, सुरपति, सुरभूप, सुरमौर, सुरराई, सुरसाईं, सुराजीव, सुरारिघ्न, सुरारिहता, सुरेश, सुरेस, सुवर्णविन्दु, सुवर्णवर्ण, सुषेण, सूर्य्यविघ्न, सूर्य्याक्ष, सोमगर्भ, सोमसिन्धु, स्कंदजित्, स्थूल, स्वः, स्वभू, स्वयंभू, स्वर्णविन्दु, स्वामी, हंस, ह, हयग्रीव, हरि, हरिण, हरिदेव, हरिशंकर, हिरण्यकेश, हिरण्यगर्भ, हिरण्यनाभ, हृषीकेश, हेमांग ।

**१३५. पालना**—दे० 'पालना (जीव)' ।

**विलोम**—दे० 'संहारना' ।

**१३६. पालन**—निवाह, निर्वाह, परवरिश, पालन-पोषण, पोषण, भरण, रक्षा ।

**विलोम**—दे० 'संहार' ।

**१३७. पालनीय**—निर्वाह्य, पोषणीय, पोष्य, भरणीय, रक्षणीय, रक्ष्य ।

**विलोम**—दे० 'विनाशनीय' ।

**१३८. विष्णु का शंख**—पांचजन्य ।

**१३९. विष्णु की गदा**—कौमोदकी, कौमोदी ।

**१४०. विष्णु का चक्र**—सुदर्शन ।

**१४१. विष्णु की तलवार**—नंदक ।

**१४२. विष्णु का धनुष**—शार्ङ्ग ।

**१४३. विष्णु के हाथ का दण्ड**—तोत्रवेत्र ।

**१४४. विष्णु के हाथ का एक आयुध**—पद्म ।

**१४५. विष्णु के परिषद्**—चंड, जय, विजय ।

**१४६. विष्णु की स्त्री**—लक्ष्मी । दे० 'लक्ष्मी' ।

**१४७. विष्णु की मणि**—कौस्तुभ ।

**१४८. विष्णु की छाती का चिह्न**—भृगुरेखा, भृगुलता, श्रीवत्स ।

**१४९. विष्णु की माला**—वैजंती, वैजयंती ।

**१५०, विष्णु का वाहन**—गरुड़ । दे० 'गरुड़' ।

**१५१. विष्णु का घोड़ा**—बलाहक, मेघपुष्प, शैव्य, सुग्रीव ।

**१५२. विष्णु का सारथी**—दारुक ।

**१५३. विष्णु का मंत्री**—उद्धव ।

**१५३. क. विष्णु का छोटा भाई**—गद ।

**१५४. विष्णु के २४ अवतार**—ऋषभ, कपिल, कल्कि, कूर्म, कृष्ण, दत्तात्रेय, धन्वंतरि, नरनारायण, नारद, नृसिंह, परशुराम, पृथु, बलराम, ब्रह्मा, बुद्ध, मत्स्य, मोहिनी, यज्ञ, राम, वामन, वाराह, वेदव्यास, हंस, हयग्रीव ।

**१५५. विष्णु के प्रधान १० अवतार**—कल्कि, कूर्म, कृष्ण, नृसिंह, परशुराम, बुद्ध, मत्स्य, राम, वामन, वाराह ।

**१५६. अवतार लेना**—अवतरण करना, अवतरना, अवतरित होना, अवरोहण करना, अवरोहना, अवतीर्ण होना, आविर्भाव होना, उतरना, उत्पन्न होना, उपजना, जन्मना, नीचे आना, प्रकट होना, प्रगटना ।

**१५७. जिसने अवतार लिया हो**—अवतरित, अवतारी, अवतीर्ण, उतरा, औतारी ।

**१५८. अवतार लेने योग्य**—अवतरणीय, अवतीर्य्य ।

१५९. **विष्णु की पत्थर की पिंडी**—शालग्राम, शालिकराम, शालिग्राम, सालिकराम, सालिग्राम ।

१६०. **गरुड़**—अमृताहरण, उरगाद, किराताशी, खगेश, खगेश्वर, चिराद, गुरुत्मान, तरश्वी, तारख, तार्क्ष, तार्क्ष्य, द्विजपति, द्विजेन्द्र, नभगनाथ, नभगेश, नागांतक, नागाशन, नीलच्छद, पतंगेंद्र, पक्षिराज, पक्षिसिंह, पन्नगारि, पन्नगाशन, परमेष्ठी, फणिभुज, भुजंगभुज, भुजंगभोजी, महावीर, रक्तपक्ष, वज्रतुण्ड, विखहा, विनतासुत, विशालाक्ष, विष्णुरथ, विष्णुवाहन, विहंगराज, वैनतेय, व्याल, सूदन, शाल्मलिस्थ, शाल्मली, शिलानीड़, शिलौका, सुधाहरण, सुधाहृत, सुपर्ण, सुपर्णी, सुपर्णतनय, सुरेंद्रजित्, सुवर्णपक्ष, स्वर्णकाय, स्वर्णपक्ष, स्वामी, हरियान, हरिवाहन, हेमांग ।

१६१. **गरुड़ के पुत्रों के नाम**—चंड, तुंडक, चित्रकेतु, चित्रवह, त्रिवार, पंकजित्, पद्मकेतन, परिद्वीप, वज्रविष्कंभा ।

१६२. **गरुड़ का बड़ा भाई**—अरुण, तार्क्ष्य ।

१६३. **लक्ष्मी**—(विष्णु की स्त्री तथा धन की अधिष्ठात्री देवी) अंबुजासना, अंबजा, अब्धिजा, अमला, इंदिरा, उदधिसुता, कमलयोनि, कमला, कमलालया, कुमारी, क्षीरजा, क्षीरसागरकन्यका, क्षीराब्धितनया, क्षीरोदतनया, चंचला, चपला, चला, जगन्मयी, जगन्माता, जलधितनया, पद्मगृहा, पद्मा, पद्मासनस्था, पद्मासना, पद्मालया, पद्मावती, पिंगला, बला, भार्गवी, भूति, महामाया, महालक्ष्मी, मा, माता, मातृ, माया, योगजा, योगसंभूता, रमा, रामा, लक्ष्मी, लक्षि, लच्छमी, लच्छि, लच्छिमी, लिच्छमी, लोकजननी, लोकमाता, लोला, वरवर्णिनी, विभूति, विष्णुवल्लभा, शक्ति, शोभा, श्री, श्रीमती, समुद्रजा, सम्पत्ति, सम्पदा, सर्वमंगला, सिंधुकन्या, सिंधुजा, सिरी, सुरेश्वरी, स्त्रीरत्न, हरिप्रिया, हरिवल्लभा ।

१६४. **लक्ष्मी का वाहन**—उलूक । दे० 'उल्लू' ।

१६५. **महादेव**—अंतक, अंतकरता, अंतकर्त्ता, अंतकारक, अंतकारी, अंधकरिपु, अंवरीष, अकुल, अग्निकेतु, अघोरनाथ, अज, अजातशत्रु, अजिन, अट्टहास, अतिदेव, अनंगारि, अपराजित, अयुग्मनेत्र, अर्धीश, अर्द्धांगी, अष्टमूर्ति, असमनेत्र, अस्थिमाली, अहिर्बुध्न्य, आत्मयोनि, आत्मसमुद्भव, ईश, ईशान, ईश्वर, उग्र, उग्रधन्वा, उमाधव, उमापति, उल्कामुख. ऊ, उर्द्ध्वलिंगी, ऊर्ध्वरेता, ऋतुकर, ऋषभध्वज, एकदृक, एकपात, ऐ, कंकालमाली, कटप्रू, कपर्दी, कपालभृत्, कपाली, कपिल, कलाधर, कल्माषकंठ, कवची, कांत, कापालिक, कामजित्, कामयाल, कामरिपु, कामारि, कारण, कालकंटक, कालकंठ, कालंजर, कालनाथ, काशीनाथ, किरातपति, कुलेश्वर, कैलाशनाथ, कैलाशपति, कृकर, कृत्तिवास, कृत्तिवासा, कृशानुरेत, कृशानुरेता, ऋतुध्वंसी, क्षुद्रहा, खंडपरशु, खली, खेचर, गंगाधर, गंगेश, गंडली, गंभीर, गजारि, गणनाथ, गणनायक, गणपति, गणाध्यक्ष,

गरधरन, गरप्रिय, गिरिक, गिरिजापति, गिरित्र, गिरिनाथ, गिरिश, गिरीन्द्र, गिरीश, गीतप्रिय, गुडाकेश, गुरु, गुह्य, गोनर्द, गोपति, गोपालि, गौरीपति, गोरूप, ग्राम, ङ, चंडिकघंट, चंडीपति, चंडीश, चंद्रकलाधर, चंद्रचूड़, चंद्रधर, चंद्रभाल, चंद्रभूषण, चंद्रमाल-लाट, चंद्रमाललाम, चंद्रमौलि, चंद्रवेष, चंद्रशेखर, चंद्रांकित, चंद्रापीड़, चंद्रार्द्ध-चूड़ामणि, चंद्रिल, चतुर्वाहु, चमूहर, चरुचेली, चर्मवसन, चल, चापी, चीर-वासा, चेकितान, ज, जगत्, जगद्गुरु, जगद्दीप, जगद्धाता, जटाचीर, जटाटंक, जटाटीर, जटाधर, जटाधारी, जटामाली, जनप्रिय, जन्माधिप, जन्य, जलमूर्त्ति, जोगिंद, जोगिंद्र, जोगेश्वर, जोतिंग, ज्योतिर्लिंग, झझरी, टंकटीक, ठ, ण, तट, तप्य, तमोघ्न, तल, तारकायय, तारकेश्वर, ताराधिप, ताराधीश, तारापति, तार्क्ष्य, ताल, तालांक, तिग्ममन्यु, तीक्ष्णताप, तीरु, तीर्थदेव, तीव्र, तुंग, तुंगीश, तेजस्व, तोरण, तोरन, त्रिचक्षु, त्रिजट, त्रिजटी, त्रिदृश्, त्रिधर्मा, त्रिधाम, त्रिनयन, त्रिनेत्र, त्रिपुरघ्न, त्रिपुरदहन, त्रिपुरांत, त्रिपुरारि, त्रिलोचन, त्रिशूली, त्र्यंवक, त्र्यक्ष, त्वष्टा, दंड, दंडी, दमन, दशवाहु, दारुण, दारुन, दिक्कर, दिगंवर, दिग्वस्त्र, दुराधार, दुर्दांत, दुर्मुख, दुष्कल, देवदेव, देवनाथ, देवेश, धटी, धन्वी, धरणीधर, धर्मवाहन, धर्माध्यक्ष, धर्षण, धाता, धारण, ध्रु, धूर्जट, धूमकेतन, धूम्र, धूर्जटि, नंगा, नंदन, नंदि, नंदिकर, नंदिरुद्र, नंदिवर्द्धन, नंदीपति, नंदीश, नंदीश्वर, नक्त, नक्तचर, नगवाहन, नटराज, नभ, नभयोनि, नभस्थल, नर, नर्त्तक, नागचूड़, नाट्यप्रिय, नाभ, नाभि, निग्रह, नित्यनर्त्त, निधनपति, नियत, नियम, निरंजन, निशाकर, निशाचर, निशाचरपति, निशामय, नीलकंठ, नीलग्रीव, नीललोहित, नृत्यप्रिय, न्यग्रोध, पंचमुख, पंचवदन, पंचानन, पक्ष, पक्षरूप, पतिवेदन, पद्मासन, पर, परम, परमेश्वर, परमेष्ठी, परमेसर, परमेसुर, परागंद, पवित्र, पशुनाथ, पशुपति, पांशुचंदन, पांशूल, पांसुचंदन, पांसुल, पाणिकर्म्मा, पाणिकर्ण, पाद, पादभुज, पापनाशक, पिंगाक्ष, पितामह, पितृरूप, पितृवनेचर, पिनाकी, पुंगवकेतु, पुनर्वसु, पुरद्विट, पुरभिद, पुरमथन, पुरशासन, पुरहन, पुराजित, पुरातंक, पुराण, पुरारि, पुरुष, पुलस्त्य, पुलह, पुष्कर, पुष्कल, पृथु, प्रकाशक, प्रकाशकार, प्रभु, प्रथमाधिप, फाल, वंधन, वंकुल, वराक, वहुधर, वहुरूप, वहुल, वाणपति, वाहुशाली, वीजवाहन, बीजाध्यक्ष, ब्रह्मसृज, ब्रध्न, ब्राह्मण, भगवत, भगवान्, भगवान, भगहारी, भगाली, भद्र, भद्रकपिल, भरु, भर्ग, भव, भवेश, भागी, भालचन्द्र, भालनेत्र, भाललोचन, भालाक, भास्कर, भिक्षुरूप, भीम, भीषण, भीष्म, भुवनेश, भुवनेशी, भुवनेश्वर, भूचर, भूतचारी, भूतनाथ, भूतपति, भूतभर्त्ता, भूतिभावन, भूतराज, भूतवास, भूतवाहन, भूतविनायक, भूताधिपति, भूतिकृत, भूतिद, भूतिवाहन, भूतेश,

भूतेश्वर, भूरि, भृंगीश, भृगु, भैरव, भैरवेश, भोरानाथ, भोलानाथ, भौतिक, म, मदनकदन, मदनारि, महाकाल, महानट, महामृत्युंजय, महारुद्र, महाशक्ति, महेश, महेश्वर, महेस, माधवी, मुंडमाली, मृड, मृत्युंजय, यमांतक, यमेश्वर, ययी, याम्य, युगादिकृत, योगनाथ, योगनिलय, योगपति, योगपारंग, योगमूर्त्तिधर, योगविद, योगी, योगीनाथ, योगीश, योगीश्वर, योगेश्वर, रणस्वामी, रणेश, रसनायक, रिषीक, रीर, रुद्र, रुद्रपति, रेरिहाण, ललाटाक्ष, लोकबंधु, वक्रधर, वराक, वरेण्य, वसु, वसुप्रद, वसुरूप, वसुरेता, वसुरोधी, वहिरेता, वामदेव, वामन, वार, विद्याराशि, विद्येश, विद्वत्, विभु, विभूष्णु, वियंग, विरजप्रभ, विरिंच, विरूपाक्ष, विशालाक्ष, विश्व, विश्वकारक, विश्वगर्भ, विश्वनाथ, विश्वबंधु, विश्वमहेश्वर, विश्वरूप, विश्वहर्त्ता, विश्वआत्मा, विश्वेश, विश्वेश्वर, विषकंठ, विषमनयन, विषमनेत्र, विषमाक्ष, विषमेक्षण, विषांतक, विष्वक्सेन, विस्तर, विस्तार, वीजवाहन, वीणहस्त, वीर, वीरेश, वीरेश्वर, वृषकेतन, वृषकेतु, वृषध्वज, वृषभकेतु, वृषभांक, वृषभध्वज, वृषलांछन, वृषवामी, वृषस्कंध, वृषांक, वृषांचन, वृषाकपि, वृषाणक, वृषायण, वेधा, व्योमकेश, व्याघ्रवक्ता, शंकर, शंकरा, शंभु, शंभू, शंयु, श, शक्तिग्रह, शर्व, शशिधर, शशिभाल, शशिभूषण, शशिशेखर, शिखंडी, शितिकंठ, शिरिश्चंद्र, शिल्पिक, शिव, शिवंकर, शिवनाथ, शूलधारी, शूलपाणि, शूलहस्त, शूलि, शूली, शृंगी, शेषधर, शोभन, श्मशानपति, श्रीकंठ, श्रीवास, श्रीवासक, षंड, षांड, संज, संजय, संध्यानाटी, संयत, संवत्सर, संसारसारथि, स, सकलाधार, सदानंद, समकर्ण, समन्यु, सर्ग, सर्व, सर्वकाम, सर्वग, सर्वज्ञ, सर्वेतमुख, सारंग, सावित्र, सितिकंठ, सिद्धदेव, सिद्धनाथ, सिद्धयोगी, सिद्धसेवित, सिद्धीश्वर, सिद्धेश्वर, सुन्दरेश्वर, सुखेष्ठ, सुतंतु, सुदर्शन, सुनिति, सुप्रतक, सुप्रसाद सुवल, सुवीज, सुब्रह्मराय, सुभग, सुमुख, सुरसत्रुहन, सुरश्रेष्ट, सुराध्यक्ष सुरारिहन, सुरासुरगुरु, सुरुप, सुरेश सुरेश्वर, सुरेस, सुवक्त्र, सुवर्णदेता, सुवर्णाक्ष, सुशरण्य, सुसक्षेप, सुसरण, सुसह, सूक्ष्म, सूक्ष्मात्मा, सूर्य्यध्वज, सगालरूप, स्कंद, स्कंदगुरु, स्कंदविशाख, स्थाणु, स्थिर, स्मरशत्रु, स्मरहर, स्मरारि, स्वभू, स्वयंभू, स्वयंश्रेष्ठ, स्वस्तिकृत, स्वामी, हंस, ह, हर, हरि, हरिकेश, हरिण, हरिवाहन, हरिशर, हस्तरोधी, हिन्डी, हिडुंक, हिरण्यवाहु, हिरण्यरेता, हिरण्यवाहु, हरि, हरी, हेमकेश, हैम ।

**१६६. ओंकारनाथ (शिव)**—ओंकारलिंग, सदाशिव ।

**१६७. शिव की ८ मूर्तियाँ**—अग्निमूर्ति (रुद्र), आकाशमूर्ति (भीम), क्षितिमूर्ति (सर्व), चंद्रमूर्ति ( महादेव ), जलमूर्ति, (भव), यजमानमूर्ति ( पशुपति ), वायुमूर्ति (उग्र), सूर्यमूर्ति (ईशान) ।

**१६८. ११ रुद्र**—अज, अपराजित, अहिर्बुन्ध्य, ईश्वर, एकपात, त्र्यंबक, पिनाकी,

महेश्वर, वृषाकपि, शम्भु, हरण ।

**१६९. भैरव**—कराल, कालमूर्ति, भयंकर, भयानक, भीम, भूतनाथ, रुद्रमूर्ति, विकराल, श्यानवाहन ।

**१७०. अष्ट भैरवों के नाम**—असितांगभैरव, कालभैरव, क्रोधभैरव, चंद्रचूड़भैरव, ताम्रचूड़भैरव, महाभैरव, रुद्रभैरव, संहारभैरव ।

**१७१. संहारना**—अंत करना, अंतना, अवसान करना, कल्पांत करना, घालना, तांडव करना, तृतीय नेत्र खोलना, ध्वंसना, नष्ट करना, नाशना, नासना, प्रलय करना, मारना, मिटाना, मेटना, विगाड़ना, बिनाशना, विधंसना, विध्वंसना, विधासना, मटियामेट करना, मलियामेट करना, महाप्रलय करना, लय करना, लोपना, विनसाना, संहार करना । दे० 'विगाड़ना' ।

**विलोम**—दे० 'सिरजना', 'पालना' ।

**१७२. संहार**—अंत, अवसान, कल्पांत, ध्वंस, नाश, प्रलय, महाप्रलय, मेट, विध्वंस, विनाश, समाप्ति ।

**विलोम**—दे० 'पालन' ।

**१७३. विनाशनीय**—अंतनीय, अंत्य, नष्ट्य, नाशनीय, नाश्य, विध्वंसनीय, विनष्टनीय, संहारनीय, समाप्य ।

**विलोम**—दे० 'पालनीय' ।

**१७४. शिव के नन्दीगण**—तुंडी, नंदिक, नंदिकेश्वर, भृंगी, रिटि, श्रृंगी ।

**१७५. नन्दी (शिववाहन)**—अनन्नी बैल, आनन्दी, आनन्दी बैल, तांडवतालिक, नन्दिनन्दिन, नान्द, देह, शालंकायण, शिवभूषक, शिववाहन, श्रृंगी, । दे० 'बैल' ।

**१७६. पिनाक (शिव का धनुष)**—अजकव, अजगव, आजगव, भवचाप ।

**१७७. शिव का बाजा**—डमरू, डिमडिम ।

**१७८. जटाजूट ( शिव की जटा )**—कपर्द, कपर्दक, जटाबंध, जटावल्ली, दिप्यक ।

**१७९. शिव का तीसरा नेत्र**—जटाज्वाल, त्रिनेत्र, भस्मक ।

**१८०. शिव पारिषद**—पारिषद्, पारिषध, प्रमथ ।

**१८१ शिव का नृत्य**—तांडव, शिव-नृत्य, प्रलयंकर ताल ।

**१८२. शिव की पुरी**—कैलाश, कैलास ।

**१८३. विष**—करियारी, काकोल, कालकूट, गर, क्ष्वेड, गरल, ज़हर, विख, माहुर, हलाहल, हालाहल ।

**१८४. ९ प्रसिद्ध विष**—दारद, प्रदीपन, ब्रह्मपुत्र, वत्सनाभ ( वच्छनाभ ), शौक्लिकेय, सारोष्ट्रिक, सौराष्ट्रिक ।

**विलोम**—दे० 'अमृत' ।

**१८५. पार्वती**—अंबा, अंबिका, अजा, अद्रिजा, अद्रितनया, अनंता, अपर्णा, आर्य्या, इला, ईश्वरी, उमा, कात्यायनी, काली, कुमारी, कौमारी, गिरिजा, गिरिनंदिनी, गिरिसुता, गौरा, गौरी, चंडिका, जयंती, जया, त्रिभुवनसुंदरी, दक्षसुता, दाक्षायणी, दुर्गा, देवेथी, नंदिनी, नकुला, नगजा, नित्या, नीललोहिता, पंचमुखी, पतिव्रता, पर्वतजा, पर्वतनंदिनी, पार्थिवी, ब्रह्मचारिणी, भवभामिनी, भववामा, भवा, भवानी, भव्या, भार्गवी, भ्रमरी, भ्रामरी, मंगला, माहेशी, माया, मृडानी, मेनकात्मजा, मैनासुता, रुद्रप्रिया, रुद्राणी,

**४९०. बौद्ध धर्म के २ प्रधान संप्रदाय**—महायान, हीनयान ।

**४९१. बौद्ध धर्म के ४ आर्य सत्य**—दुःख, दुःखसमुदय, दुःखनिरोध, दुःख-निरोध गामिनी प्रतिपदा ।

**४९२. बौद्ध धर्म के कुछ देवता ( दिव्यावदान ग्रंथ के अनुसार )**—अकनिष्ठ, अतप, अनभ्रक, अप्रमाण शुभ, अप्रमाणाभ, अवृह, आभास्वर, चातुर-महाराजिक, तुषित, निर्माणरति, परि-निर्मितवशवर्ती, परीत्तशुभ, परोत्ताभ, पुण्यप्रसव, बृहत्फल, शुभकृत्स्न, सुदर्श ।

**४९३. बुद्ध भगवान**—दे० 'बुद्ध' ।

**४९४. यशोधरा**—गोपा ।

**४९५. बुद्ध-पुत्र**—राहुल ।

**४९६. प्राचीन काल के २४ बुद्धों में प्रधान**—दीपंकर, कौण्डिन्य, मंगल, मुमना, रेवत, शोभित, अनोमदर्शी, पद्म, नारद, पद्मोत्तर, सुमेध, सुजात, प्रियदर्शी, अष्टदर्शी ।

**४९७. बौद्ध धर्म के कुछ प्रसिद्ध तीर्थ**—कुशीनगर, बोधिगया, लुंबिनी, बाग, सारनाथ ।

**४९८. बोधिवृक्ष**—परिभोग, चैत्य, बोधि-द्रुम ।

**४९९. पगोडा (बौद्ध मन्दिर)**—गया ।

**५००. ईसाई**—क्रिस्तान, ईसामतावलंबी, ख्रिष्टीय, नसरानी, मसीही ।

**५०१. ईसाइयों के प्रधान संप्रदाय**—अर्मनी, जसुइट, नेस्टोरी, प्रोटेस्टैंट, याकू-बीया जाकोबाइट, रोमनकैथोलिक, सिरियक ।

**५०२. ईसा**—ईसामसीह, क्राइस्ट, खुदा का बेटा, मसीहा, यीशूखृष्ट ।

**५०३. गिरिजा (ईसाइयों का मन्दिर)**—गिरजाघर, चर्च ।

**५०४. ईसाइयों के तीर्थ-स्थल**—अंतियोक, अलंकजंद्रिया, आथेन्स, इफ़ेसास, कोरिंथ, जेरुसलम, रोम, स्मरना ।

**५०५. मुसलमान**—इस्लाम, जवन, तुर्क, मुसलमीन, यवन (इस शब्द का यथार्थ अर्थ ग्रीक होता है पर इसका तथा जवन का प्रयोग लोग मुसलमानों के लिए भी करते हैं।)

**५०६. मुसलमानों के कुछ सम्प्रदाय**—खार्जी, शिया, सुन्नी ।

**५०७. इस्लाम धर्म के ५ उसूल**—ईमान, नमाज़, रोज़ा, ज़कात, हज ।

**५०८. नमाज़**—सलात, सिजदा ।

**५०९. ५ प्रधान नमाज़**—(फ़ज्रिर (प्रातः), जुहर (दोपहर), हस्र (अप-राह्न), मग़रिब (शाम), एशा (रात) ।

**५१०. कुछ और नमाज़**—नमाज़ जुमा, नमाज़ ईद, नमाज़ बकरीद, नमाज़ कुसूफ़, (सूर्य ग्रहण की), नमाज़ खुसूफ़ (चंद्र ग्रहण की), सलातुलहर्व (लड़ाई की नमाज़), नमाज़े चाश्त (१० बजे की), नमाज़े इशराकर ।

**५११. मसजिद**—ईदगाह, नमाज़खाना, मसीत, मसीद, मस्जिद, महजीद ।

**५१२. मकबरा**—इमामबाड़ा, कब्र, कब्रि-स्तान, मज़ार ।

**५१३. नमाज़ पढ़ना**—झुकना, सिजदा करना ।

**५१४. अज़ान**—बाँग ।

**५१५. रोज़ा**—सोम ।

५१६. **ज़काल**—ख़ैरात, दान ।

५१७. **मुसलमानों की तीर्थ-यात्रा**—ज़ेयारत, हज ।

५१८. **मुसलमानों के प्रधान तीर्थ**—अजमेर, जेरुसलम, मक्का, मदीना ।

५१९. **जेरुसलम**—बैतुल, मुक़द्दस ।

५२०. **मदीना**—मदीना, मुव्वरा ।

५२१. **मक्का**—कावा, ख़ाने कावा, बैतुल-हराम, मक्के मोअज़्ज़मा ।

५२२. **खुदा**—अल्ला, अल्लाह, अलाह-ताला, इलाही, करीम, ख़ालिक, ग़फ़ूर, परवरदिगार, रज़्ज़ाक, रहमान, रहीम, सत्तार, हादी ।

४२३. **पैग़ंबर**—देवदूत, नबी, रसूल ।

५२४. **मुहम्मद**—जमील, पैग़ंबर, महमूद, रसूल, शफ़ी, हज़रत, हामिद ।

५२५. **४ खलीफ़ा (मुहम्मद के ४ सहाबा)**—हज़रत अबूबक्र सिद्दीकी, हज़रत उमर फ़ारुक़, हज़रत उसमान ग़नी, हज़रत अली मुर्तुज़ा ।

५२६. **१२ इमाम (शिया सम्प्रदाय के)**—अली, हसन, हुसेन, जैन-उल्-आबिदीन्, मुहम्मद बाक़िर, जाफ़र, सादिक, मूसा, क़ाज़िम, मुहम्मद तक़ी, अली नक़ी, हुसेन, अस्करी, महदी, अली मूसारज़ा ।

५२७. **४ इमाम (सुन्नी सम्प्रदाय के)**—हनीफ़, मालिक, शफ़ी, हनबल ।

५२८. **४ खास फरिश्ते**—जिब्रील, मीका-इल (इंद्र), इस्राफ़ील (शंकर), इज़रा-इल (यम) ।

५२९. **शैतान**—अज़ाज़ील, इबलीस ।

५३०. **जन्नत (मुसलमानों का स्वर्ग)**—नईम, बहिश्त, बिहिश्त ।

**विलोम**—दे० 'दोज़ख' ।

५३१. **जन्नत और दोज़ख के बीच का दरजा**—आराफ़ ।

५३२. **दोज़ख (मुसलमानों का नरक)**—जहन्नुम, जहीम, नार, सक़र ।

**विलोम**—दे० 'जन्नत' ।

५३३. **मुसलमानी भूत**—जिन, नट, शैतान । दे० 'भूत' ।

५३४. **हिन्दुओं के धार्मिक ग्रंथ**—शास्त्र आगम, ग्रंथ, ज्ञान, विज्ञान, विद्या, शास्त्र ।

५३५. **हिन्दूशास्त्र**—उपवेद, दर्शन, धर्म-शास्त्र, पुराण, वेद, वेदांग ।

५३६. **शास्त्रविद्**—अंतवर्काणि, पंडित, शास्त्रज्ञ, शास्त्रज्ञाता, शास्त्रवेत्ता ।

५३७. **शास्त्रीय**—शास्त्रोक्त ।

५३८. **वेद**—आगम, आम्नाय, छंद, त्रयी, धर्ममूल, निगम, प्रवचन, ब्रह्म, बेद, श्रुति ।

५३९. **वैदिक भाषा**—छंद, छांदस, वेदभाषा, वैदिकी, संस्कृत ।

५४०. **वेदोक्त**—वेदविहित, वेदसम्मत, वेदानुकूल ।

५४१. **वेदमंत्र**—ऋक्, ऋचा ।

५४२. **वेदपाठी**—छांदस, वेदपाठी, वेदा-ध्यायी, वैदिक, श्रोत्रिय, श्रोत्री ।

५४३. **त्रयी या वेदत्रयी**—ऋक्, साम, यजुः ।

५४४. **४ वेद**—अथर्ववेद, ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद ।

५४५. **वेदों के ४ भाग**—संहिता, ब्राह्मण, आरण्यक, उपनिषद् ।

५४६. **४ संहिताएँ**—ऋक् संहिता, यजुः-

संहिता, सामसंहिता, अथर्वसंहिता ।

**५४७. ऋग्वेद की शाखाएँ**—आश्वलायन, मांडूकायन, वाष्कल, शांखायन, शाकल।

**५४८. यजुर्वेद की शाखाएँ**—काण्क, कपिष्ठल-कठ, मैत्रायणी, तैत्तिरीय, वाजसनेयी ।

**५४८. अ. यजुर्वेद के २ प्रधान भेद**—कृष्ण यजुर्वेद, शुक्ल यजुर्वेद ।

**५४९. कृष्ण यजुर्वेद की शाखाएँ**—कठ, कठ-कापिष्ठल, मैत्रायणी, तैत्तिरीय शाखा ।

**५५०. शुक्ल यजुर्वेद की शाखाएँ**—माध्यंदिन शाखा, कांड शाखा ।

**विशेष**—यजुर्वेद की शाखाओं की पूरी संख्या ८६ है। ऊपर केवल प्रधान शाखाओं का उल्लेख है।

**५५१. सामवेद की शाखाएँ**—कौथुम, राणायनीय, जैमिनीय ।

**५५२. सामगान**—उदगीथ ।

**५५३. अथर्ववेद की शाखाएँ**—पिप्पलाद, शौनक ।

**५५४. प्रधान ब्राह्मण ग्रंथ**—ऐतरेय (ऋग्वेद), कौषीतकि या सांख्यायन (ऋग्वेद), ताण्डच या पंचविश (सामवेद), षड्विंश (सामवेद), तैत्तिरीय (कृष्ण यजुर्वेद), शतपथ (शुक्ल यजुर्वेद), गोपथ (अथर्ववेद) ।

**५५५. ६ वेदांग**—कल्प, छंद, ज्योतिष, निरुक्त, व्याकरण, शिक्षा ।

**५५६. उपवेद**—अर्थवेद (अथर्ववेद का), आयुर्वेद (ऋग्वेद का,) गंधर्ववेद (सामवेद का), धनुर्वेद (यजुर्वेद का) ।

**५५७. प्रस्थानत्रयी**—उपनिषद्, ब्रह्मसूत्र, भगवद्गीता ।

**५५८. प्रसिद्ध १०८ उपनिषद्**—अक्ष, अक्षमालिका, अथर्वशिक्षा, अथर्वशिर, अद्वय, अध्यात्म, अन्नपूर्ण, अमृतनाद, अमृतविंद, अवधूत, अव्यक्त, आत्मबोध, आत्मा, आरुणि, ईश, ऋच, एकाक्षर, एतरेय, कठ, कठरुद्र, कलिसंतरण, कालाग्निरुद्र, कुंडिका, कृष्ण, केन, कैवल्य, कौषितका, क्षुरिक, गणपति, गर्भ, गारुड, गोपालतापनी, चूड़ा, छांदोग्य, जालदर्शन, जावाल, जावालि, तारसार, तापनी, तुरीयातीत, तेजोविंद, तैत्तिरीय, त्रिपुरा, त्रिपुरातापन, त्रिशिखा, दक्षिणामूर्ति, दत्तात्रेय, देवी, ध्यानविंदु, नादविंदु, नारायण, निरालंव, निर्वाण, पंचब्रह्म, परब्रह्म, परमहंस, परिब्राजक, परिब्राज, पाशुपत, पैंगल, प्रश्न, प्राणाग्नि, होत्र, ब्रह्म, भस्मजावालं, भावना, भिक्षु, मंडल, मंत्रिक, महत, महानारायण, महावाक्य, मांडूक्य, मुंड, मुक्तिका, मुद्गल, मैत्रायणी, मैत्रेयी, याज्ञवल्क्य, योगकुंडली, योगतत्त्व, योगशिखा, रहस्य, रामतापन, रामरहस्य, रुद्राक्ष, वज्रसूचि, वराह, वासुदेव, विद्या, बृहज्जावाल, बृहदारण्यक, शरभ, शांडिल्य, शाटचायनी, शारीर, श्वेताश्वर, संन्यास, सरस्वती, रहस्य, सर्वसार, सीता, सुवाल, सूर्य, सौभाग्य, स्कंद, हंस, हयग्रीव, हृदय, सावित्री ।

**विशेष**—इन १०८ उपनिषदों में १० ऋग्वेद के, १९ शु० यजुर्वेद के, ३२ कृ० यजुर्वेद के, १६ सामवेद के और ३१ अथर्ववेद के हैं। (उपनिषदों की कुल संख्या नवीनतम खोजों के अनुसार लगभग

२३५ हैं और अंतिम उपनिषद् संभवतः अल्लोपनिषद् हैं।)

**५५९. ११ प्रधान उपनिषद्**—ईश, ऐतरेय, कठ, केन, छांदोग्य, तैत्तिरीय, नृसिंहपूर्वतापनी, प्रश्न, मांडूक्य, मुंडक, बृहदारण्यक।

**विशेष**—इन पर ही आचार्य शंकर ने टीकाएँ लिखी हैं।

**५६०. ज्ञान**—आत्मज्ञान, ग्यान, तत्वज्ञान, बोध, ब्रह्मज्ञान, यथार्थज्ञान।

**५६१. ब्रह्मशास्त्र**—आत्मविद्या, आन्वीक्षिकी, परा।

**५६२. ६ दर्शन**—न्याय, मीमांसा, योग, वेदांत, वैशेषिक, सांख्य।

**५६३. वेदांतसूत्र**—ब्रह्मसूत्र, वादरायण सूत्र, वेदांतसूत्र, व्याससूत्र।

**५६४. वेदांती**—वेदांती, ब्रह्मवादी।

**५६५. वेदांत के विभिन्न संप्रदाय और आचार्य**—अद्वैत (शंकर), अचिंत्य भेदाभेद (बलदेव), अविभागाद्वैत (विज्ञानभिक्षु), द्वैत (मध्व), द्वैताद्वैत (निंबार्क), भेदाभेद (भास्कर), विशिष्टाद्वैत (रामानुज), वीरशैव-विशिष्टाद्वैत (श्रीपति), शुद्धाद्वैत (वल्लभ), शैवविशिष्टाद्वैत (श्रीकंठ)।

**५६६. न्यायसूत्र**—गौतमसूत्र।

**५६७. नैयायिक**—अक्षपाद, तार्किक, नैयायिक।

**५६८. योग**—पातंजल सूत्र, योगदर्शन, योगशास्त्र, योगसूत्र।

**५६९. वैशेषिक सूत्र**—कणादसूत्र।

**५७०. सांख्य सूत्र**—कपिल-सूत्र।

**५७१. मीमांसा सूत्र**—जैमिनि-सूत्र।

**५७२. मीमांसज्ञ**—जैमिनीय मीमांसज्ञ।

**५७३. चार्वाक सूत्र**—बार्हस्पत्यसूत्र, बृहस्पतिसूत्र।

**५७४. १८ पुराण**—अग्नि, कूर्म, गरुड़, नारद, पद्म, ब्रह्म, ब्रह्मवैवर्त, ब्रह्मांड, भविष्य, भागवत, मत्स्य, मार्कण्डेय, लिंग, वराह, वामन, विष्णु, शिव, स्कंद।

**५७५. १८ उपपुराण (कूर्म पुराण के अनुसार)**—आद्य, उशनाः, कापिल, कालिका, दुर्वासा, नारदीय, नारसिंह, पराशरोक्त, ब्रह्मांड, भार्गव, मारीच, माहेश्वर, वामन, वारुण, शांब, शिवधर्म, सर्वार्थ संचारक, स्कंद।

**५७६. २० उपपुराण (सूत संहितानुसार)**—उषनस्, कपिल, कालिका, दुर्वासा, नरसिंह, नांदी, नारदीय, पराशर, ब्रह्मांड, भार्गव, महेश्वर, मानव, मारीच, लिंग, वरुण, वसिष्ठ, शिवधर्म, सनत्कुमार, सांब, सौर।

**५७७. प्रधान धर्मसूत्र**—आपस्तंब धर्म सूत्र, गौतम, धर्मसूत्र, बौधायन, धर्मसूत्र, वसिष्ठ धर्म-सूत्र।

**५७८. प्रधान स्मृतियाँ**—अंगिरा, कात्यायन, दक्ष, नारद, पराशर, पितामह, पुलस्त्य, प्रचेतस, प्रजापति, बृहस्पति, मनु, मरीचि, यम, याज्ञवल्क्य, विश्वामित्र, व्यास, हारीत।

**५७९. रामायण (बाल्मीकि)** आदि काव्य, बाल्मीकि रामायण, रमायण।

**५८०. महाभारत**—जयकाव्य, पंचमवेद, भारत।

**५८१. गीता**—कृष्णगीता, भगवद्गीता, श्रीमद्भगवद्गीता।

**५८२. कुछ प्रसिद्ध गीताएँ**—अनुगीता, अवधूत गीता, अष्टावक्रगीता, ईश्वरगीता, उत्तरगीता, कपिलगीता, गणेशगीता, देवीगीता, पांडवगीता, पिंगलगीता, बोध्यगीता, कलगीता, ब्राह्मणगीता, भगवद्गीता, भिक्षुगीता, मंकिगीता, यमगीता, रामगीता, विचख्युगीता, वृत्रगीता, व्याधगीता, शंपाकगीता, शिवगीता, सूतगीता, सूर्यगीता, हंसगीता, हारीतगीता।

**५८३. रामचरित मानस**—तुलसी रामायण, मानस, रमायन, रामायण।

**५८४. कुछ प्रसिद्ध रामायण**—अद्भुत रामायण, अध्यात्म रामायण, तुलसी रामायण, वाल रामायण, वाल्मीकि रामायण, भारद्वाज रामायण, भुशुंडि रामायण, महारामायण, याज्ञवल्क्य रामायण, राधेश्याम रामायण।

**जैनों के धार्मिक ग्रंथ**

**५८५. श्वेतांबरों के 'आगम' के ६ भाग और प्रत्येक की संख्याएँ**—अंग (१२), उपांग (१२), प्रकीर्णक (१०), छेदसूत्र (६), सूत्र (२), मूत्रसूत्र (४)।

**५८६. १२ अंग**—आचार, सूत्रकृत, स्थान, समवाय, यगवती, ज्ञाताधर्मकथा, उपासक दशा, अंतकृत दशा, अनुत्तरौपपातिक दशा, प्रश्न व्याकरण, विपाक सूत्र, दृष्टिवाद।

**५८७. १२ उपांग**—औपपातिक, राजप्रश्न, जीवाधिगम, यज्ञापना, जंबूद्वीप प्रज्ञप्ति, चंद्रप्रज्ञप्ति, सूर्य प्रज्ञप्ति, निरयावली, कल्पावतंस, पुष्पिक, पुष्पचूलिक, वृष्णि दशा।

**५८८. २ प्रधान प्रकीर्णक**—चतुःशरण, तंदुल वैतालिक।

**विशेष**—जैनों के प्रसिद्ध ग्रंथ श्वेतांबरों के आगम ही हैं। दिगंबरों के ग्रंथों में निम्न दो ही अधिक प्रसिद्ध हैं।

**५८९. दिगंबरों के प्रसिद्ध ग्रंथ**—षट खंडागम, कसाय पाहुड।

**५९०. ६३ शलाका पुरुष (इनके ही चरित्र का जैन पुराणों में वर्णन है।)** २४ तीर्थंकर, १२ चक्रवर्ती, ९ बलदेव, ९ वासुदेव, ९ प्रतिवासुदेव।

**५९१. जैनों के कुछ प्रसिद्ध पुराण**—रामचरित, पद्मचरित, उत्तर पुराण, महा पुराण।

**५९२. बौद्धों के धर्म ग्रंथ ३ पिटक**—अभिधम्म पिटक, विनय पिटक, सुत्त पिटक।

**५९३. अभिधम्म पिटक के ७ विभाग**—धम्मसंगणि, विभंग, धातुकथा, पुग्गल पंजति, कथावत्थु, यमक, पट्ठान।

**५९४. विनय पिटक के २ विभाग**—खंधक, विभंग।

**५९५. सुत्त पिटक के ५ निकाय**—मज्झिम निकाय, संयुक्त निकाय, अंगुत्तर निकाय, खुद्दक निकाय।

**५९६. खुद्दक निकाय के १५ ग्रंथ**—खुद्दकपाठ, धम्मपद, उदान, इतिवुत्तक, सुत्तनिपात, विमानवत्थु, पेतवत्थु, थेरगाथा, थेरीगाथा, जातक, निद्देस, पटिसंभिदामग्ग, अपदान, बुद्धवंश, चरिया, पिटक।

**ईसाइयों के धर्म ग्रंथ**

**५९७. बाइबिल**—सुसमाचार, होली बाइबिल, होली स्क्रिप्चर।

**५९८. दो बाइबिलें**—ओल्ड टेस्टामेंट, न्यू टेस्टामेंट।

**५९९. ओल्ड टेस्टामेंट**—पुरानी किताब, पुरानी पोथी।

**६००. न्यू टेस्टामेंट**—नई किताब, नई पोथी।

### मुसलमानों के धर्म ग्रंथ

**६०१. क़ुरान**—अलक़ुरान, कलाम-खुदा, क़ुरान मजीद, क़ुरान शरीफ़, फ़ुरकान, मसहफ़, लैलतुलक़द्र।

**६०२. हदीस**—कलामे रसूल।

**६०३. कुछ प्रसिद्ध हदीसें**—अबू दाऊद, इब्न माजाँ, तिरमिज़ी शरीफ़, नसई शरीफ़, बुखारी शरीफ़, मुस्लिम शरीफ़।

**६०४. मुसलमानों के ५ पवित्र ग्रंथ**—क़ुरान, इंजील, तौरेत या तौरात, बाइबिल, हदीस।

---

## ख

**१. दो कलाएँ**—उपयोगी कला, ललित कला।

**२. ५ ललित कलाएँ**—स्थापत्य, मूर्ति, चित्र, संगीत, काव्य।

**३. कला**—आर्ट, गुण, ढंग, विद्या, हुनर।

**४. कलाकार**—आर्टिस्ट, कलाविद्, कला-पंडित, कलामनीषी, कलाशास्त्री।

**५. ६४ कलाएँ**—(कामसूत्र के टीकाकार जयमंगल के अनुसार) १. गीत, २. वाद्य, ३. नृत्य, ४. आलेख्य, ५. विशेषकच्छेद्य, (मंस्तक पर तिलक लगाने के लिए कागज, पत्ती आदि काटकर आकार या साँचे बनाना), ६. तंडुलकुसुम बलि-विकार (देवपूजनादि के अवसर पर तरह-तरह के रँगे हुए चावल, जौ आदि वस्तुओं को तथा रंगविरंगे फूलों को विविध प्रकार से सजाना), ७. पुष्पास्तरण, ८. दशनवसनांगराग (दाँत, वस्त्र तथा शरीर के अवयवों को रँगना), ९. मणिभूमिका कर्म, (घर के फर्श के कुछ भागों को मोती, मणि आदि रत्नों से जड़ना), १०. शयन रचना, (पलंग लगाना), ११. उदकवाद्य, (जलतरंग), १२. उदकाघात (दूसरों पर हाथों या पिचकारी से जल की चोट मारना), १३. चित्राश्चयोगाः (जड़ीबूटियों के योग से विविध चीजें तैयार करना या ऐसी औषधि तैयार करना अथवा ऐसे मन्त्रों का प्रयोग करना, जिनसे शत्रु निर्बल हो या उसकी हानि हो), १४. माल्यग्रंथन-विकल्प (माला गूथना), १५. शेखर-कापीड़ योजन (स्त्रियों की चोटी पर पहनने के विविध अलंकारों के रूप में पुष्पों को गूंथना), १६. नेपथ्य प्रयोग (शरीर को वस्त्र, आभूषण, पुष्प आदि से सुसज्जित करना), १७. कर्ण पत्रभंग (शंख, हाथी दाँत आदि के अनेक तरह के कान के आभूषण बनाना), १८. गंधयुक्ति (सुगंधित धूप बनाना), १९. भूषणयोजन, २०. ऐंद्रजाल (जादू के खेल), २१. कौचुमार योग (बलबीर्य बढ़ाने वाली औषधियाँ बनाना), २२. हस्तलाघव (हाथों की काम करने में फुर्त्ती और सफ़ाई), २३. विचित्र शाकयूषभक्ष्य विकास-क्रिया (तरह-तरह के शाक, कढ़ी, रस, मिठाई आदि बनाने की क्रिया),

२४. पानकरसरागासव योजन (विविध प्रकार के शर्बत, आसव आदि बनाना), २५. सूचीवान कर्म (सूई का काम, जैसे सीना, रफू करना, कसीदा काढ़ना, मोजे-गंजी का बुनना), २६. सूत्रकीड़ा (तागे या डोरियों से खेलना, जैसे कठपुतली का खेल), २७. वीणाडमरुक वाद्य, २८. प्रहेलिका (पहेलियाँ जानना), २९. प्रति माला (श्लोक आदि कविता पढ़ने की मनोरंजक रीति, अंत्याक्षरी), ३०. दुर्वचक योग (ऐसे श्लोक आदि पढ़ना जिनका अर्थ और उच्चारण दोनों कठिन हो), ३१. पुस्तक वाचन, ३२. नाटकाख्यायिका दर्शन, ३३. काव्य समस्या-पूरण, ३४. पट्टिकावेत्रवान विकल्प (पीढ़ा, आसन, कुर्सी, पलंग, मोढ़े आदि चीज़ें बेंत आदि वस्तुओं से बनाना), ३५. तक्षकर्म (लकड़ी, धातु आदि वस्तुओं को अभीष्ट विभिन्न आकारों में काटना), ३६. तक्षण (बढ़ई का काम), ३७. वास्तुविद्या, ३८. रूप्यरत्न-परीक्षा (सिक्के, रत्न आदि की परीक्षा करना), ३९. धातुवाद (पीतल आदि धातुओं को मिलाना, शुद्ध करना आदि), ४०. मणिरागाकर-ज्ञान (मणि आदि का रँगना तथा खान आदि का ज्ञान), ४१. वृक्षायुर्वेदयोग, ४२. मेष—कुक्कुटलावकयुद्ध विधि (मेढ़े, मुर्गे, तीतर आदि को लड़ाना), ४३. शुक-सारिका प्रलापन, (तोते-मैंने आदि की बोली सिखाना), ४४. उत्सादन संवाहन—(केशमर्दन कौशल, हाथ-पैरों से शरीर दाबना, केशों का मलना, उनका मैल दूर करना आदि), ४५. अक्षर मुष्टिका कथन (अक्षरों को ऐसी युक्ति से कहना कि उस संकेत का जानने वाला ही उनका अर्थ समझे, दूसरा नहीं), ४६. म्लेच्छित विकल्प (ऐसे संकेत से लिखना जिसे उस संकेत को जानने वाला ही समझे), ४७. देशभाषा-विज्ञान, ४८. पुष्पशकटिका, ४९. निमित्त ज्ञान (शकुन जानना) ५०. यंत्रमातृता (विविध प्रकार से मशीन कल, पुर्ज़े आदि बनाना), ५१. धारणा-मातृका (सुनी हुई बातों का स्मरण रखना), ५२. संपाठ्य, ५३. मानसी काव्य क्रिया (किसी श्लोक में छोड़े हुए पद को मन से पूरा करना), ५४. अभिधान कोष, ५५. छंदोज्ञान, ५६. क्रियाकल्प (काव्या-लंकारों का ज्ञान), ५७. छलितक योग (रूप और बोली छिपाना), ५८. वस्त्र-गोपन (शरीर के अंगों को छोटे या बड़े वस्त्रों से यथायोग्य ढँकना), ५९. द्यूत विशेष, ६०. आकर्ष क्रीड़ा (पासों का खेल), ६१. बालक्रीडनक, ६२. वैनयिकी विद्या (अपने और पराये से विनयपूर्वक शिष्टाचार करना), ६३. वैजयिकी विद्या (विजय प्राप्त करने की विद्या अर्थात् शस्त्र विद्या), ६४. व्यायाम विद्या।

६. **स्थापत्य कला**—गृह निर्माण कला, भवन निर्माण कला, मानसार, मेमारी, राजगीरी, वास्तुकला।

७. **राजगीर**—गृहकार, थवई, मिस्त्री, मेअमार, मेमारे, राज, वास्तुकार।

८. **भवन**—दे० 'घर', 'मकान', 'गृह'।

९. **मूर्तिकला**—मूर्तिकारी।

१०. **मूर्तिकार**—प्रतिमाकार।

११. **मूर्त्ति**—दे० 'मूर्ति'।

१२. **चित्रकला**—उरेह, चित्रकारी, चित्रण, चित्र, विद्या, चित्रसारी, ड्राइंग, मुसव्विरी।

१३. **चित्र**—अनुकृति, अवरेख, आकृति, आलेख्य, प्रतिकृति, फोटो, फोटू, मूरति, मूर्ति।

१४. **चित्रकार**—कमंगर, कलाकार, चितारी, चितेरा, चितेला, चित्रकर, चित्रक, मुसव्वर, मुसव्विर, मुसौवर, रंग-जीवक, रंगाजीव।

१५. **चित्र बनाना**—अवरेखना, उरेखना, उरेहना, खींचना, चित्र खींचना, चित्रण करना, चित्रना, चित्रित करना, बनाना।

१६. **फोटो खींचना**—फोटो उतारना, फोटो लेना।

१७. **चित्रित**—अंकित, उरेहा।

१८. **चित्र संग्रह**—एल्वम, चित्र-मंजूषा, चित्राधार।

१९. **कूंची**—कूर्चिका, ईशिका, चित्रलेखा, ईषिकी, तूलि, तूलिका, तूली, बुरुस, ब्रश,

२०. **रंग**—उपराग, गत, रंगत, बरन, वर्ण।

२१. **रँगरेज**—रँगसाज, रंगाजीव, रंजक, लीलगर।

२२. **रंगीन**—अनुरंजित, रंगदार, रंग-बिरंगा, रँगीला, रंजित, राता, सारंग।

२३. **रँगना**—रंगीन करना, रंग चढ़ाना।

२४. **रँगने का पारिश्रमिक**—रँगवाई, रँगाई।

२५. **रँगने की क्रिया**—रंगल, रँगवा, रँगवाई, रँगाई, रँगावट, रंजन।

२६. **रँगवाना**—अनुरंजित कराना, रँग-वाना, रंजित करना, रँगाना, रंगीन कराना।

२७. **रँगना**—अनुरंजित करना, रँगना, रँग में डुबोना, रंजना, रंजित करना, रंजना, राँचना, राँजना।

२८. **सफ़ेद**—अर्जुन, अवदात, उजला, उजियर, उज्ज्वल, उज्वल, ऊजर, ऊजरा, कपिल, कपिला, कपूरी, काफ़ूरी, कोरा, गौर, चिट्टा, चिनिया, दुधिया, धवनी, धवरा, धवरी, धवल, धवला, धौत, धौरा, धौला, पंडु, प्लक्ष, पांडुर, फक, बक, भूवा, रजत, विशद, शित, शुक्ल, शुभ्र, श्वेत, सपेद, सपेत, सफ़ेद, सादा, सित, सुफ़ेद, सुभर, स्वेत।

२९. **सफ़ेदी**—उजलापन, उज्ज्वलता, उज्वलता, कपिलता, धवलता, धवलाई, रजताई, शुभ्रता, शुक्लता, शौरता, श्वेतता, श्वेताई, सफ़ेदी, सितता, सुपेती, सुफ़ेदी।

३०. **काला**—करिया, कलूटा, कृष्ण, घनश्याम, जामुनी, झवकार, झाँवर, पक्के रंग का, मुश्की, शिति, श्याम, श्यामल, साँवर, सांवला, सियाह, स्याम, स्यामल, स्यामलिया, स्याह।

३१. **गहरा काला**—आबनूसी, काला भुजंगा।

३२. **कालापन**—कजराई, कराई, करि-याई, कलौंछ, कालापन, कालिख, कालिमा, मेचकता, मेचकताई, श्यामता, श्यामलता, श्यामलताई, साँवरपन, साँवलताई, साँवलापन, सियाही, स्याही।

३३. **सफ़ेदी और काला**—अवलख, कल-मख, गंगा-जमनी, सितासित।

३४. **लाल**—अब्बासी, अरुण, अर्कोपल, आरक्त, इंगुरी, खूनी, गुलनार, गुलाबी,

प्याज़ी, मोतिया, रक्त, रजत, रतनारा, रतनालिया, रतनार, रागी, राता, लक्खी, ललाम, ललौंहा, लाखो, लोहित, श्रोन, सिन्दूरिया, सिन्दूरी, सूहा, सूही, सोनित।

३५. **गहरा लाल रंग**—अरुण, अरुन, गुलनार, गुलेनार, तूल, लाल, शहाव, सुर्ख़।

३६. **ललाई**—अरुणता, अरुणताई, अरुणाई, अरुणिमा, अतिरिक्त, कपिलता, चामीकरता, ललाई, लालिमा, लाली, शोण, सुरंगता, सुर्ख़ी, रक्तता, रतनारता, ललामी, लालपन, रति।

३७. **पीला**—अमरसी, अवदात, कपित, कपिल, कपासी, केसरिया, चंपई, गंधकी, गौर, ज़रद, ज़र्द, ज़ाफ़रानी, नारंजी, नारंगी, पंडल, पंडु, पांडुर, पिंग, पिंगल, पिंजर, पिअर, पिसंग, पीत, पीतक, पीला, पीरा, शरबती, सुपीत, बसंती, सुनहरा, सुवर्ण, हरि, हरिद्राभ, हारित।

३८. **कुछ हलका पीला रंग**—कपासी, कपूरी, गंधकी, शरबती, संदली।

३९. **पीलापन**—कपिलता, ज़रदी, ज़र्दी, पांडुता, पिअराई, पियराई, पियरी, पिराई, पीतता, पीलापन।

४०. **पीलापन लिये लाल रंग**—नारंगी, नौरंगी, बादामी।

४१. **हरा**—अंगूरी, कपि, काही, तोतई धानी, सबुज, सब्ज़, हरिअर, हरित, हरियर।

४२. **हरापन**—सब्जी, हरियाई, हरियाली, हरिअरी, हरीतिमा, हरेरी।

४३. **भूरा**—कपिल, कपिश, खाकी, चाकलेटी, बादामी, मटमैला, हरित।

४४. **भूरापन**—कपिलता, कपिशता, भूराई, मटमैलापन।

४५. **बैंगनी**—अरगवानी, ऊदा, कासनी, जामुनी, ताऊसी, भंटई, नीललोहित, फालसई, वैंगनी, बैंजनी।

४६. **नीला**—आसमानी, कबुद, क़बुदी, कासनी, कृष्ण, नील, नीला फ़ीरोज़ी, मोरपंखी, लीला, सुरमई।

४७. **नीलापन**—नीलिमा।

४८. **चितकबरा**—कद्रू, कर्बुर, कर्मीर, कल्माषक, चितकबरा, चितकाबर, चित्रक।

४९. **दोरंगा**—दुरंग, दुरंगा।

५०. **सफेद और लाल मिश्रित**—अवलख।

५१. **गुलाबी**—अरुण, अरुन, कुसुम्भी, प्याज़ी, मोतिया।

५२. **पीला और गुलाबी**—मोतिया।

५३. **चार रंग का**—चौरंगा।

५४. **किशमिश के रंग का**—किशमिशी।

५५. **कुछ अन्य प्रसिद्ध रंग**—अंगूरी, उन्नावी, कपूरी, काही, खसखसी, प्याज़ू, रूपहला, शरबती, सिलेटी, सुनहला।

५६. **संगीत कला**—गंधर्व विद्या, गान, विद्या, गायकी, गायन, संगीत शास्त्र।

५७. **संगीतज्ञ**—कथक, गंधर्व, गवैया, गायक, गायकाचार्य, गायन, गायनाचार्य।

५८. **गानेवाली स्त्रियाँ**—गवनहर, गवनहरी, गायकी, गायिका, गायिनी।

५९. **गाना**—अलापना, अलाप भरना, अलाप लेना, गायन करना, गीत गाना, तान तोरना, मधुर ध्वनि करना।

६०. **गीत**—गाना, गान, गीति, संगीत।

६१. **गाने की क्रिया**—गवइनी, गवनई, गवाई, गाना।

६२. **गाने योग्य**—गेय ।

६३. **गाने की मजदूरी**—गवाई ।

६४. **स्वर**—आवाज़, तान, ध्वनि, बोल, शब्द, सुर ।

६५. **स्वर के ३ भेद**—उच्चस्वर, मंद्रस्वर, मध्यस्वर ।

६६. **उच्च स्वर**—ऊँचा स्वर, तार स्वर, तीव्र स्वर, तेज स्वर ।

६७. **मंद स्वर**—गंभीर स्वर, धीर स्वर, मंद्र स्वर, मद्र स्वर ।

६८. **मधुर स्वर**—कल, काकली, मंदस्वर, मधुर स्वर, मीठा स्वर, सूक्ष्मस्वर ।

६९. **राग की दृष्टि के स्वरों के ४ प्रकार**—अनुवादी, वादी, विवादी, संवादी ।

७०. **संगीत के अनुसार स्वर के ७ भेद**—ऋषभ, गांधार, धैवत, निषाद, पंचम, मध्यम, षड्ज ।

**विशेष**—इन्हीं को संक्षेप में 'सारेगमपधनी' कहते हैं ।

७१. **स्वर का आरोह**—आरोह, आरोहण, आरोहन, प्ररोहण ।

७२. **स्वर का अवरोह**—अधोगमन, अवतरण, अवरोह, अवरोहण, अवरोहन ।

७३. **ग्राम (स्वर के समूह)**—गांधार ग्राम, मध्यम ग्राम, षड्ज ग्राम ।

७४. **संगीत में सातों स्वरों का आरोह और अवरोह**—मुरछना, मूर्च्छना ।

७५. **गांधार ग्राम की मूर्च्छनाएँ**—अलापा, चित्र, चित्रावती, नंदा, विशाला, सुखा, सुमुखी ।

७६. **मध्यम ग्राम की मूर्च्छनाएँ**—कलोपनता, पौरवी, मार्गी, शुद्धमध्या, सौवीरी, हरिणाश्वा, हृष्यका ।

७७. **षड्ज ग्राम की मूर्च्छनाएँ**—अभिरुद्रता, अश्वक्रांता, उत्तरमंद्रा, उत्तरायता, मत्सरीकृता, रजनी, शुद्धषड़्जा ।

७८. **संगीत शास्त्र में ४ वर्ण**—(स्वरोच्चारण) अवरोही, आरोही, संचारी, स्थाई ।

७९. **रागों के प्रधान २ भेद**—पुरुषराग, स्त्रीराग ।

८०. **पुरुषराग**—राग ।

८१, **स्त्रीराग**—रागिनी ।

८२. **प्रसिद्ध तीन रागिनियाँ**—औड़व, षाणव, संपूर्ण ।

८३. **प्रसिद्ध ६ राग**—दीपक, भैरव, मालकोश, मेघ, श्री, हिंडोल ।

८४. **ताल**—करतल ध्वनि, ठेका, तान, ताल ।

८५. **ताल के मुख्य ५ भेद**—अष्टताल, इंद्रताल, चतुर्दश ताल, ब्रह्मताल, रुद्र, ताल ।

८६. **'अष्टताल" के ८ भेद**—आड़, गंजन, चंद्रशेखर, ज्योति, दोज, पंचताल, रूपक, समताल ।

८७. **'इंद्रताल' के ६ भेद**—इंद्रभाष, गुरुगंधर्व, देवचाली, देवसार, पंचाली, मदनदोला ।

८८. **'चतुर्दश' ताल के १४ भेद**—अर्द्धज्योतिका, अर्द्धमात्र, काककला, क्षमाष्ट, चंद्रमात्रा, चिन्हताल, तांडवी, देवमात्रा, धराधर, भाषा, वसंतवाक, वीरशब्द, स्वर्गसार, हर्षधारिका ।

८९. **'ब्रह्मताल' के ४ भेद**—ब्रह्म, विरामब्रह्म, षटकला, सप्तमात्रा ।

९०. **'रुद्रताल' के ११ भेद**—कंदर्प,

गजेंद्रगुरु, छटका, डाँशपाहिड़, दशकोपी, धरण, ध्रुवचरण, मंडूक, विषम समुद्र, वीरदशक, वीरविक्रम ।

९१. **बाजा**—आतोद्य, वाजन, वाजा, वादित्र, वाद्य ।

९१. क **बजानेवाला**—वजवैया, वजैया, वजानेवाला ।

९२. **बजाना**—क्वणित होना, झंकार होना, झंकृत होना, झनकना, झनझन करना, ध्वनित होना, नादना, वजना, रनना, स्वरित होना ।

९३. **बजाना**—क्वणित करना, झंकारना, ध्वनित करना, नादना, फूँकना, वजाना, स्वरित करना ।

९४. **बाजों के ४ प्रकार**—आनद्ध या अवनद्ध, धन, तत, सुषिर ।

९५. **'आनद्ध' के बाजे**—खँजड़ी, डफला, डफ, ढोलक, तवला, पखावज, मृदंग ।

९६. **'घन' के बाजे**—करताल, घंटा, घड़ी, झाँझ, धातुतरंग, मजीरा ।

९७. **'तत' के बाजे**—इसराज, तंबूरा, बेला, वीणा, सरोद, सांरगी सितार ।

९८. **'सुषिर' के बाजे**—अलगोजा, तुरही, बाँसुरी, शंख, शहनाई, हार्मोनियम ।

९९. **ढोलक**—ढक्का, ढोल, ढोलक, ढोलकी, पटह, पणव ।

१००. **डफला**—चंग, डफ, ढपला, ।

१०१. **तबला**—ठेका, डुग्गी, ढुक्कंड ।

१०२. **पखावज**—पखाउज, मुरज मृदंग ।

१०३. **मारू**—जुझारु, डंका, धौंसा, मारु ।

१०४. **डमरू**—डिंडिम ।

१०५ **मजीरा**—जोड़ी, टुनकी, मंजीर, मंजीरा ।

१०६. **बेला**—वाइलिन, वायलिन ।

१०७. **सरंगी**—चिकरा, सारंगी ।

१०८. **बीन**—परिवादिनी, वीणा, बीना, विपंजी, वीणा, वीना ।

१०९. **झाँझ**—जोड़ी, झल्लरी, झाल ।

११०. **सिंघा**—तुरही, धुधुका, मुँहचंग, मुरचंग, विषाण, शृंगी, सिंगा, सिंहा ।

१११. **शहनाई**—नफीरी, पिपिहरी, रोशन-चौकी, सहनाई ।

११२. **बंशी**—अलगोज़ा, पिपिहरी, बंसी, वाँसुरी, बाँसुरिया, वासुली, मुरलिका, मुरली, वेणु ।

११३. **दुंदुभि**—आनक, डंका, ढक्का, दमामा, दुंदभ, धौंसा, नगाड़ा, नौवत, पटह, पटहा, भेरि, भेरी ।

११४. **घंटा**—घंट, घड़िआल ।

११५. **हारमोनियम**—हरमुनिया ।

११६. **ग्रामोफ़ोन**—फेनूगिलास, फोनोगिलास, फोनोग्राफ ।

११७. **नाच**—तांडव, नटन, नर्तन, नाट्य, नृत्य, लास्य ।

११८. **नाचना**—घूमना, थय्यक थय्या, करना, थय्या थय्या करना, थिरकना, नर्तना, नाच करना, निर्तना, नृत्तना, नृत्य करना ।

११९. **२ प्रकार के प्रधान नृत्य**—तांडव, (शिव), लास्य (पार्वती) ।

१२०. **लास्य के १० भेद**—आसीनपाठ्य उक्तप्रत्युक्त, उत्तमोत्तमक, गेयपद, त्रिगूढ़, द्विगूढ़, पुष्प-गंडिका, प्रच्छेदक, सैंधव, स्थियिपाठ्य ।

१२१. **नृत्य के २ अन्य भेद**—अनाट्य, नाट्य ।

**१२२. नाचने वाला**—नट, नर्तक, नचनियाँ, नृत्यक, लासक।

**१२३. नाचने वाली**—नटी, नर्तकी, नृत्यकी, लासकी।

**१२४. नाचने वाली वेश्या**—अप्सरा, कसबी, कसबिन, पतुरिया, रंडा, रंडी, राँड, वेश्या।

**१२५. नाचघर**—नाच-महल, नृत्यशाला, रंगमहल, रंगशाला।

**१२६. साहित्य**—अदब, काव्य, लिटरेचर, वाङ्मय, साहित्य।

**१२७. साहित्यकार**—अदीब, आथर, उपन्यासकार, कथाकार, कलाकार, कवि, कहानीकार, काव्यकार, गद्यकार, ग्रंथकर्ता, ग्रंथकार, तुक्कड़, नाटककार, निबंधकार, प्रबंधकार, मुसन्निफ, रचनाकर, लेखक, शायर, साहित्यसेवी, साहित्यिक।

**१२८. साहित्यकर्त्री**—लेखिका, निबंध, नाटक तथा कहानी आदि, शब्दों में, 'कर्त्री' लगाकर और भी शब्द बन सकते हैं।

**१२९. जो साहित्यकार न हो**—असाहित्यिक।

**१३०. साहित्यिक**—अदबी, कलात्मक।

**१३१. साहित्य सेवा**—काव्य-साधना, साहित्य-साधना, सरस्वती-आराधना।

**१३२. काव्य के २ भेद**—दृश्य काव्य, श्रव्य काव्य।

**१३३. दृश्य काव्य के दो भेद**—उपरूपक, रूपक।

**१३४. उपरूपक के १८ भेद**—उल्लाप्य काव्य, गोष्ठी, त्रोतक, दुर्मल्लिका, नाटिका, नाट्यरासक, प्रकरणिका, प्रस्थान, प्रेखड़, भाणिका, रासक, विलासिका, शिल्पक, श्रीमदित, सट्टक, संपालक, हल्लीश।

**१३५. रूपक के दस भेद**—अंग, इहामृग, डिम, नाटक, प्रकरण, प्रहसन, भाण, वीथी, व्यायोग, समवकार।

**१३६. नाटक**—एकांकी, ड्रामा, ठेहर, थियेटर, दृश्यकाव्य, नकल, नौटंकी, भाँड, रामलीला, रास, रासलीला, रूपक, सनीमा, सिनेमा, स्वाँग।

**१६७. नाट्यकला**—अभिनय, नकल, नाट्य विद्या।

**१३८. नाटककार**—एकांकीकार, रूपककार।

**१३९. कथा**—(नाटक, कहानी या उपन्यास, की मूल कथा) कथानक, कथावस्तु, कहानी, प्लाट, वस्तु।

**१४०. वस्तु (नाटक की कहानी) के २ भेद**—आधिकारिक, प्रासांगिक।

**१४१. प्रासंगिक के २ भेद**—पताका, प्रकरी।

**१४२. आधिकारिक के विभिन्न भाग या स्थल**—अर्थप्रकृति, कार्य्यावस्था, संधियाँ।

**१४३. ५ अर्थ प्रकृतियाँ**—बींज, विंदु, पताका, प्रकरी, कार्य्य।

**१४४. ५ अवस्थाएँ**—आरम्भ, प्रयत्न, प्राप्त्याशा अथवा प्राप्त्य, संभव, नियताप्ति, फलागम।

**१४५. ५ संधियाँ**—मुख, प्रतिमुख, गर्भ, अवमर्श या विमर्श, निर्वहण।

**विशेष**—पहली के १२, दूसरी के १३, तीसरी के १२, चौथी के १३, और पाँचवीं के १४ भेद होते हैं। इन संधियों के अतिरिक्त, २१ अंतसंधियाँ भी होती हैं। इस प्रकार कुल ८५ भेद हुये।

**१४६. नाटचकार**—अभिनेता, एक्टर, नट, नाटकी, नाट्यकार, पात्र, प्रवेशक, रंगचर, रंगजीवक, रग, विद्याधर, रंगावतारक, रंगावतरी, रंगोपजीवी, सूत्रधर, सूत्रधार।

**१४७. वेष**—भेख, भेष, भेस, रूप, वेश, वेस, सूरत, सूरति, स्वरूप, स्वाँग।

**१४८. वेष धरना**—बनना, भेख बनाना, रूप धारण करना, सजना, स्वरूप धारण करना, स्वांग बनाना।

**१४९. नाटक का प्रधान पात्र**—नायक, फलभोक्ता।

**१५०. नाटक में कार्य करने वाले पुरुष पात्र**—ऐक्टर, पात्र।

**१५१. स्वभाव के आधार पर नायक भेद**—धीरोदात्त, धीरोद्धत, धीरललित, धीरप्रशांत।

**१५२. नायक के अन्य चार भेद**—अनुकूल, दक्षिण, धृष्ठ, शठ।

**१५३. नाटक की प्रधान पात्री**—नायिका।

**१५४. नाटक में कार्य करने वाले स्त्री पात्री**—अभिनेत्री, ऐक्ट्रस, पात्री, तारिका।

**१५५. नायिकाभेद जाति के अनुसार)**—चित्रिणी, पद्मिनी, शंखिनी, हस्तिनी।

**१५६. कर्म के अनुसार नायिका भेद**—परकीया, सामान्या, स्वकीया।

**१५७. अवस्था के अनुसार नायिका भेद**—मुग्धा, मध्या, प्रौढ़ा।

**१५८. अन्य आधारों के अनुसार नायिका भेद**—अभिसारिका, उत्कंठिता, कलहांतरिता, खंडिता, प्रोषितपतिका, वासकसज्जा, विप्रलब्धा, स्वाधीनपतिका।

**१५९. गर्व के आधार पर नायिका भेद**—कुलगर्विता, मानगर्विता, यौवनगर्विता, रूपगर्विता, शीलगर्विता।

**१६०. भरत मुनि के अनुसार नायिकाओं के ४ भेद**—कुल स्त्री, गणिका, दिव्या, नृपतिनी।

**१६१. नायिकाओं के कुछ अन्य प्रसिद्ध भेद**—अज्ञातयौवना, अनूढ़ा, आगतपतिका, अधीरा, अनुशयना, आरूढ़यौवना, ऊढ़ा, कनिष्ठा, कुलटा, ज्येष्ठा, ज्ञातयौवना, धीरा, धीराधीरा, नवयौवना, नवलअनंगा, नवलबधू, नवोढ़ा, परोढ़ा, प्रगल्भवचना, प्रवस्यतपतिका, प्रगल्भा, रतिकोविदा, रूपयौवना, वयस्संधि, विश्रब्ध, नवोढ़ा, सलज्जरति, सविभ्रमा।

**१६२. नायिका के अंगज अलंकार**—भाव, हाव, हेला।

**१६३. नायिका के अयत्नज अलंकार**—औदार्य, कांति, दीप्ति, धैर्य, प्रगल्भता, माधुर्य, शोभा।

**१६४. नायिकाओं के स्वभावज अलंकार**—किलकिंचित, कुट्टमित, कुतूहल, केलि, चकित, तपन, बिब्बोक, मद, मोट्टायित, मुग्धता, ललित, लीला, विक्षेप, विच्छित्ति, विश्रम, विलास, विहृत, हसित।

**१६५. ४ प्रकार की वृत्तियाँ**—अरभटी, कौशिकी, भारती, सात्वकी।

१६६. प्रेक्षागृह—नाट्यकक्ष, नाट्यमंडप, नाट्यशाला, नाट्यस्थल, रंगगृह, रंगभूमि, रंगमंडप, रंगशाला, रंगस्थल।

**१६६ अ. रंगमंच**—डायस, नाट्यस्थल, मंच।

**१६७. श्रव्यकाव्य के ३ भेद**—पद्य, गद्य, मिश्र, या चंपू।

**१६८. कविता**—कविता, कवित्त, काव्य, छंद, तुकबंदी, नज़्म, पद्य, शायरी। **विलोम**—गद्य।

**१६९. कविता करना**—कविता लिखना, काव्य करना, काफियात, मिलाना, तुक जोड़ना, तुकबंदी करना, बंदिश करना, शायरी करना।

**१७० रचित**—बनाया हुआ, मुसन्नफ़, लिखित, विरचित।

**१७१. कवि**—कवि, काव्यकार, तुक्कड़, रचयिता, शायर।

**१७२. कवयित्री**—शायरा, लेखिका, स्त्री कवि।

**१७३. काव्यरसिक**—सरस, सहृदय, काव्य प्रेमी, काव्य-मर्मज्ञ।

**१७४. काव्य मूढ़**—अरसिक, शुष्क, सूखा।

**१७५. पद्य के २ भेद**—प्रबंध, मुक्तक।

**१७६. प्रबंध काव्य के ३ भेद**—एकार्थ काव्य, खंड-काव्य, महाकाव्य।

**१७७. मुक्तक काव्य के २ भेद**—पाठ्य, प्रगीत या गीत।

**१७८. काव्य के पक्ष**—काव्य पक्ष या भाव पक्ष, शैली पक्ष या कला पक्ष।

**१७८ क. काव्य के ४ तत्त्व**—कल्पना, कला, भाव (हृदय), विचार (बुद्धि)

**१७९. काव्य के ९ रस**—अद्भुत, करुण, भयानक, रौद्र, वीभत्स, वीर, शांत, शृंगार, हास्य।

**१८०. शृंगार रस के २ भेद**—वियोग या विप्रलंभ, संयोग।

**१८१. हास्य रस के ६ भेद**—अहसित अपहसित, उपहसित, विहसित, स्मित, हसित।

**१८२. वीर रस के ३ भेद**—दयावीर, दानवीर, युद्धवीर।

**१८३. २ विभाव**—आलंबन, उद्दीपन।

**१८४. २ भाव**—संचारी भाव, स्थायी भाव।

**१८५. ३३ संचारी भाव**—अपस्मार, अमर्ष, अवहित्था, अलसता, असूया, आवेग, उग्रता, उन्माद, औत्सुक्य, गर्व, ग्लानि, चपलता, चिंता, जड़ता, तर्क, भास, दैन्य, धृति, निद्रा, निर्वेद, व्रीडा, मति, मद, मरण, मोह, विबोध, विषाद, व्याधि, शंका, श्रम, स्मृति, स्वप्न, हर्ष।

**१८६. ९ स्थायी भाव**—उत्साह, क्रोध, जुगुप्सा, भय, रति, विस्मय, शम, शोक, हास।

**१८७. ३ अनुभाव**—कायिक, मानसिक,- सात्विक।

**१८८. अलंकार**—काव्य भूषण, काव्य सौंदर्य।

**१८९. ३ प्रकार के अलंकार**—अर्थालंकार, उभयालंकार, शब्दालंकार।

**१९०. काव्य में प्रयुक्त प्रमुख अलंकार**—अनुप्रास, असंगति, असंभव, अतद्गुण, अत्युक्ति, अधिक, अनुज्ञा, अन्योक्ति, अन्योन्य, अर्थांतरन्यास, अर्थापत्ति, अल्प, अवज्ञा, उन्मीलित, उपमा, उल्लेख, एकावली, कारणमाला, गुणवत्, गूढ़ोक्ति, तदगुण, दृष्टांत, निदर्शना, निषेध, निश्चय, परिकर, परिसंख्या, भ्रांति, पिहित, प्रत्यनीक, प्रयुक्ति, प्रहर्षण, मालादीपक, मीलित, मुद्रा, यमक, युक्ति, रूपक, विधि

विशेष, लेख, विवृतोक्ति, व्याजोक्ति, श्लेष, संभावना, सम, समाधि, समासोक्ति, समुच्चय, सामान्य, सार, स्मरण ।

**१९१. काव्य के ३ गुण**—ओज, प्रसाद, माधुर्य ।

**१९२. काव्य के १० गुण**—अर्थव्यक्ति, उदारता, ओज, कांति, माधुर्य, प्रसाद, श्लेष, समता, समाधि, सकुमारता ।

**१९३. ३ वृत्तियाँ**—(काव्य की), उपनागरिका, कोमला, परुषा ।

**१९४. ३ रीतियाँ**—गौड़ी, पांचाली, वैदर्भी ।

**१९५. शब्द की ३ शक्तियाँ**—अविधा, लक्षणा, व्यंजना ।

**१९६. दोष के प्रमुख भेद**—अर्थ-दोष, रस-दोष, शब्द-दोष ।

**१९७. कुछ प्रसिद्ध दोष**—अधिकपद, अप्रयुक्त, अश्लील, असमर्थ, कष्टार्थ, क्लिष्ट च्युतसंस्कार, नेयार्थ, न्यूनपद, श्रुतिकटु, संदिग्ध ।

**१९८. छंद**—कविता, काव्यवंध, पिंगल, बंद, बहर, शेर ।

**१९९. तुक**—अंत्यानुप्रास, क़ाफिया, मेल, सज ।

**२००. छंदशास्त्र के गण**—जगण, तगण, नगण, भगण, मगण, यगण, रगण, सगण ।

**२०१. छंदों के २ प्रमुख भेद**—मात्रिक, या जाति, वर्णिक या वृत्त ।

**२०२. मात्रिक और वर्णिक के भेद**—अर्द्धसम, विषम, सम ।

**२०३. कुछ प्रमुख छंद**—अनुष्टुप, अमृतधुनि, आर्य्या, आल्हा, इंद्रवज्रा, उपेंद्रवज्रा, उल्लाला, कवित्त, किरीट, कुंडलिया, गजल, गीति, गी[illegible] घनाक्षरी, चौपाई, छप्पय, ताटंक, तोटक, त्रिभंगी, दंडक, दुर्मिल, दोहा, द्रुतविलंबित, नराच, पज्झटिका, पद्धरि, पादाकुलक, मंदाक्रांता, मालती, मालिनी, मुक्तछंद, रूप घनाक्षरी, रेखता, रोला, ललित, लावनी, वसंततिलका, विद्युन्माला, वंशस्थविलम्, शार्दूलविक्रीड़ित, शिखरिणी, सुन्दरी, सुमुखी, स्रग्धरा, हरिगीतिका ।

**२०४. गद्य के भेद**—आत्मकथा, आलोचना, उपन्यास, कहानी, गद्यकाव्य, जीवनी, नाटक, निबंध, पत्र, रिपोतजि, रेखाचित्र, संस्मरण ।

**२०५. शैली**—चाल, ढंग, ढव, तरीका, तर्ज़, तौर, पद्धति, प्रणाली, विधि, रीति, विधि ।

**२०६. गद्य की शैलियाँ**—पुराण शैली, भावात्मक शैली, भाषणात्मक शैली, वर्णनात्मक शैली, विवेचनात्मक शैली, व्यंग्यात्मक शैली, व्यास शैली, समास शैली, सूत्र शैली, हास्यात्मक शैली ।

**२०७. लेख**—आर्टिकिल, डेसर्टेशन, थीसिस, निबंध, पेपर, प्रबंध ।

**२०८. कहानी**—अफ़साना, आख्यान आख्यायिका, कथा, कहनी, केहानी, गल्प, गाथा, दास्ताँ, दास्तान, फ़साना, फसाना, बात, वार्ता ।

**२०८. क. उपन्यास**—कादंबरी, नाविल, नावेल ।

**२०९. आलोचना**—अध्ययन, गुणदोष कथन, परिचय, प्रत्यालोचना, विमर्ष, विवेचन, विवेचना, समालोचना, समीक्षण, समीक्षा ।

**२१०. आलोचना के प्रधान भेद**—आत्मप्रधान या प्रभाववादी, ऐतिहासिक, गणनात्मक, तुलनात्मक, निर्णयात्मक, मनोवैज्ञानिक, सैद्धांतिक ।

**२११. समालोचक**—आलोचक, विवेचक, समीक्षक ।

**२१२. गद्यगीत**—गद्यकाव्य ।

**२१३. भाषा**—ज़बान, बोली, भाखा ।

**२१४. भाषाविज्ञान**—तुलनात्मक भाषा विज्ञान, तुलनात्मक भाषातत्त्व, फिलालोजी, भाषालोचन, भाषा-शास्त्र, लिसानयात ।

**२१४ क. भाषाविज्ञान की प्रमुख शाखाएँ**—अर्थविज्ञान, ध्वनिविज्ञान, पदविज्ञान, लिपिविज्ञान, वाक्यविज्ञान, व्युत्पत्तिशास्त्र, शब्दविज्ञान, शैलीविज्ञान, सुरविज्ञान ।

**२१५. भाषावैज्ञानिक**—फिलालोजिस्ट, भाषा-विज्ञान-विशारद, भाषा-तत्त्व-विद, भाषा-विज्ञानवेत्ता, लिंग्विस्ट ।

**२१६. व्याकरण**—क़वायद, ग्रामर, भाषानियम, शब्दानुशासन ।

**२१७. व्याकरणवेत्ता**—क़वायददाँ, वैयाकरण ।

**२१८. भारत की प्राचीन भाषाएँ**—संस्कृत, पालि, प्राकृत, अपभ्रंश ।

**२१९. संस्कृत**—देव भाषा, देव वाणी, लौकिक संस्कृत, वैदिक संस्कृत ।

**२२०. पालि**—पाली, बौद्धभाषा ।

**२२१. भारत की प्रमुख आधुनिक भाषाएँ**—आसामी, उड़िया, उर्दू, कन्नड़, कश्मीरी, गुजराती, तमिल, तेलुगु, पंजाबी, बँगला, मराठी, मलयालम, लहंदा, संस्कृत, सिंधी, हिंदी ।

**२२२. हिंदी**—नागरी, हिंदवी, हिन्दुस्तानी ।

**२२३. बोली**—उपभाषा ।

**२२४. हिन्दी के कुछ रूप**—अवधी, उर्दू, कन्नौजी, खड़ीबोली, छत्तीसगढ़ी, जयपुरी, पहाड़ी, बघेली, बाँगरू या जाटू, बुंदेली, बैसवाड़ी, ब्रज, भोजपुरी, मगही, मारवाड़ी, मालवी, मेवाती, मैथिली, हिन्दुस्तानी ।

**२२५. लिपि**—अक्षर, आखर, वर्ण, हरफ़, हरुफ़, हर्फ़ ।

**२२६. वर्ण के दो भेद**—व्यंजन, स्वर ।

**२२७. स्वर**—मंत्रा, मात्रा ।

**२२८. अंक**—अदद, गिनती, हिंदसा ।

**२२९. नागरी लिपि**—देवनागरी लिपि, नागराक्षर, हिन्दी लिपि ।

**२३०. भारत की कुछ प्राचीन लिपियाँ**—कुटिल, खरोष्ठी, गुप्तलिपि, ब्राह्मी ।

**२३१. शब्द**—लफ़्ज़ ।

**२३२. वाक्य**—जुम्ला ।

**२३३. मुहावरा**—अभ्यास, बोलचाल, भाषा सरणि, मुहविरा, रोज़मर्रा ।

**२३४. कहावत**—अहाना, आभाणक, कथनी, कहन, कहनाउत, कहनावत, कहतूत, कहावति, कहौअल, खायत, नेवा, मकूला, मसल, मसला, मिसाल, लोकोक्ति ।

**२३५. विद्या**—इल्म, गुण, ज्ञान, नसीहत, फन, बिद्या, शिक्षा, सरस्वती, हुनर ।

**२३६. अविद्या**—अंधकार, अज्ञंता, अज्ञान, अज्ञानता, माया, मूढ़ता, मोह ।

**२३७. १८ तरह की विद्याएँ**—अथर्ववेद, अर्थशास्त्र, आयुर्वेद, ऋग्वेद, कल्प, गांधर्ववेद, छंद, ज्योतिष, धनुर्वेद, धर्म-

शास्त्र, निरुक्त, न्याय, पुराण, मीमांसा, यजुर्वेद, व्याकरण, शिक्षा, सामवेद ।

२३८. **शिक्षा**—तालीम, दीक्षा, पढ़ाई, शिक्षण, सिच्छा, सीख ।

२३९. **शिक्षित**—आलिम, तालीमयाफ़्ता, पढ़ा, पढ़ा-लिखा, विद्, विदुष, विद्वान, सुपठित, सुशिक्षित ।

२४०. **अशिक्षित**—अनपढ़, काला अक्षर भैंस बराबर, गँवार, बेपढ़ा, मूरख, लिख लोढ़ा पढ़ पत्थर, सरस्वतीशत्रु ।

२४१. **शिक्षक**—अध्यापक, आचार्य, आदेशक, आदेष्टा, उपदेशक, उपदेष्टा, उपाध्याय, गुरु, गुरुजी, टीचर, ट्यूटर, तत्वबोधक, दीक्षक, प्राध्यापक, प्रोफ़ेसर, मास्टर, मुंशी, मुदर्रिस, मोलबी, मौलवी, मौलवी, रीडर, लेक्चरर, व्याख्याता, विद्यागुरु, सिच्छक ।

२४२. **शिष्य**—अंतेवासी, अध्येता, चेला, छात्र, दीक्षित, पाठक, मुरीद, शागिर्द, विद्यार्थी, शिक्षार्थी, शैक्ष ।

२४३. **शिष्यता**—मुरीदी, शागिर्दी ।

२४४. **छात्रवृत्ति**—वजीफा, स्कालरशिप ।

२४५. **छात्रालय**—छात्रावास, बोर्डिंग बोर्डिंगहाउस, होस्टल ।

२४६. **पढ़ना**—अध्ययन करना, अनुशीलन करना, अभ्यास करना, उच्चारण करना, उच्चरित करना, तालीम पाना, तालीमयाफ़्ता होना, दीक्षा पाना, पठन करना, पठन-पाठन करना, पढ़ना, बाँचना, रटना, शिक्षा पाना, शिक्षित होना, स्मरण करना ।

२४७. **पढ़ाना**—अध्ययन कराना, अध्यापन करना, अभ्यास कराना, तालीम देना, दीक्षा देना, पढ़ाना, रटाना, लिखाना-पढ़ाना, विद्यादान देना, शिक्षा देना, शिक्षा-दीक्षा करना, शिक्षित करना, समझाना, सिखाना ।

२४८. **मनन**—अनुशीलन, गौर, चिंतन, मनन, विचार, सोचना ।

२४९. **मनन करना**—ऊपर के शब्दों में अंतिम को छोड़ कर 'करना' जोड़कर बनाया जा सकता है ।

२५०. **परीक्षा**—आजमाइश, अवलोकन, इम्तहान, कस, कसनी, कसौटी, कष, छानबीन, जाँच, जाँच-पड़ताल, जायजा, देख-रेख, देखभाल, निरीक्षण, पड़ताल, परख, परीखा, परीक्षण, परीछा, मुआयना, शोध, शोधन ।

२५१. **परीक्षित**—अज़माया, आज़माया, आज़मूदा, जाँचा, परखा, परिखित, परीच्छित, परीछत, परीछित ।

२५२. **परीक्षक**—कारणिक, जाँचक, परखैया, परखवैया, पारखी, मुम्तहिन ।

२५३. **परीक्षार्थी**—मुम्तहन ।

२५४. **परीक्षा करना**—आज़माइश करना, इम्तहान करना, इम्तहान लेना, कसना, कसौटी पर रखना, जाँच करना, जाँचना, ठोंकना, ठोंकना-ठठाना, देखना, देखना-भालना, परखना, परीक्षा लेना, परीक्षण करना, परीखना, परेखना, दे० 'जाँचना' ।

२५५. **परीक्षा करवाना**—अँकाना, जँचवाना, दिखलाना, दिखाना, परखाना, परखवाना, परीक्षा करवाना ।

२५६. **अध्ययन**—अनुशीलन, अभ्यसन,

पठन, पठन-पाठन, पढ़ना, परिशीलन, मुताला, मुताअला, स्वाध्याय ।

२५७. **अध्यापन**—दीक्षण, निपाठ, पढ़ाना, पाठन, शिक्षण ।

२५८. **अन्वेषण**—अनुसन्धान, अन्वीक्षण, अन्वीक्षा, अन्वेखण, खोज, गवेषण, गवेषणा, जाँच, जुस्तजू, जोह, जोहना, ढूंढ़, तलाश, तहकीक, तहकीकात, पड़-ताल, परीष्टि, पर्य्येषण, प्रतिसंधान, प्रति-संधि, शोध, संधान, हेर ।

२५९. **अन्वेषक**—अनुसंधाता, अनुसंधान-कर्त्ता, अनुसंधित्सु, अन्वेसक, खोजी, गवेषी, शोधक, शोधार्थी ।

२६०. **खोजना**—अनुसन्धानना, अनुसंधान करना, अन्वेषण करना, खोज करना, खोजना, ढूंढ़ना, तलाशना, देखना, पता लगाना, पता लेना, शोधना, शोध करना, हेरना ।

२६१. **खोजवाना**—अनुसंधान करवाना, खुजवाना, खोज करवाना, ढुंढ़वाना, तलशवाना, तलाश करवाना, पता लग-वाना, शोधवाना ।

२६२. **समझाना**—अरथाना, अवगारना, जतलाना, जताना, ज्ञान देना, परबोधना, प्रबोधना, बतलाना, बताना, बुझाना, बोधना, विवरण करना, विवरण देना, विवेचना करना, व्याख्या करना, सम-झाना ।

२६३. **उदाहरण**—उदाहरन, दृष्टांत, नज़ीर, नमूना, मिसाल ।

२६४. **उपमा**—तशबीह, मिसाल ।

२६५. **प्रश्न**—माँग, सवाल ।

२६६. **प्रश्नपत्र**—परीक्षापत्र, पर्चा, पेपर ।

२६७. **उत्तर**—जवाब, प्रतिकार, समा-धान ।

२६८. **चुप कर देने वाला उत्तर**—चुभता जवाब, मुँह-तोड़ जवाब, सटीक उत्तर ।

२६९. **सवाल-जवाब**—उत्तर-प्रत्युत्तर, कथोपकथन, झगड़ा, तकरार, तर्कवितर्क, प्रतिवाद, प्रश्नोत्तर, बात-चीत, वाद-विवाद, विवाद, संवाद, हुज्जत ।

२७०. **पहेली**—आडी, प्रहेलिका, बुझनी, बुझौवल, मुकरी, समस्या ।

२७१. **उक्ति**—अनोखावाक्य, उकुति, कथन, चमत्कारपूर्ण कथन, बचन, वक्रोक्ति ।

२७२. **डिबेट**—तकरीर, भाषण, वक्तृता, वादविवाद, वादानुवाद, वादाविवाद ।

२७३. **अंताक्षरी**—अंत्याक्षरी, पद्यांत-प्रतियोगिता, बैतबाज़ी ।

२७४. **पाठशाला**—कालेज, गुरुकुल, पाठ, मक्तब, मदरसा, महाविद्यालय, विद्यालय, विद्यापीठ, विश्वविद्यालय, शिक्षणालय, स्कूल ।

२७५. **यूनिवर्सिटी**—दारुलउलूम, विश्व-विद्यालय ।

२७६. **शिक्षा संस्था का अध्यक्ष**—आचार्य, डीन, प्रधानाचार्य, प्रधानाध्यापक, प्रिंसपल, वाइसचांसलर, हेडमास्टर ।

२७७. **भाषण**—कथन, तकरीर, प्राख्यान, भाखण, बातचीत, वक्तव्य, वक्तृता, व्या-ख्यान ।

२७८. **भाषण देना**—बोलना, कहना । 'भाषण' के पर्यायों में यथानुसार 'करना' या 'देना' लगा कर और शब्द भी बनाए जा सकते हैं ।

२७९. **वक्ता**—तकरीरदाँ, भाषणकर्ता, भाषणदाता, व्याख्यानदाता ।

२८०. **मंच**—डायस, पुलपिट ।

२८१. **विज्ञान**—साइंस ।

२८२. **मशीन**—मसीन, आपरेटस, यंत्र ।

२८३. **मशीन का या मशीन संबंधी**—यांत्रिक ।

२८४. **आविष्कार**—आविष्करण, ईजाद ।

२८५. **आविष्कारक**—आविष्कर्त्ता, प्रवर्त्तक ।

२८६. **प्रेस**—छापाखाना, मुद्रणालय ।

२८७. **मैनेजर**—इंतज़ामकार, प्रबंधक, प्रबंधकर्त्ता, प्रबंधकार, मुंतज़िम, विधायक, विधायी, व्यवस्थापक, व्यवस्थापनकर्ता ।

२८८. **छापना**—अंकित करना, ठप्पा करना, टंकण करना, टंकित करना, टाइप करना, मुद्रित करना, लिखना, लीथो करना ।

२८९. **समाचारपत्र**—अखबार, पत्र, पेपर ।

२९०. **पत्रिका**—मैगज़िन, रेसाला ।

२९१. **निकलने के समय के अनुसार पत्र पत्रिकाओं में भेद**—अर्द्धसाप्ताहिक, त्रयमासिक, दैनिक, द्वैमासिक, पाक्षिक, मासिक, वार्षिक, षट्मासिक, साप्ताहिक ।

२९२. **संपादक**—अडीटर, एडिटर, पत्रकार ।

२९३. **सम्मान पत्र**—प्रतिष्ठा पत्र, मानपत्र, सन्मान पत्र ।

२९४. **लिखना**—अंकित करना, अंकन करना, अनुकरण करना, अभ्यास करना, उतारना, कलम करना, कलमबंद करना, टाइप करना, नक़ल करना, रचना, रचना करना, लिपि बद्ध करना, लेखनीबद्ध करना ।

२९५. **पांडुलिपि**—पोथी, मैनुस्क्रिप्ट, मुसौविदा ।

२९६. **पुस्तक**—किताब, ग्रंथ, पुस्तक, पुस्तिका, पोथा, पोथी ।

२९७. **विषय**—चीज़, मज़मून, विखय ।

२९८. **भूमिका**—आमुख, उपोद्‌घात, कथामुख, तमहीद, दीबाचा, दो शब्द, प्रस्तावना, प्रस्ताविका, प्राक्कथन, मुकद्दमा, मुखबंध, संभाषा ।

२९९. **पाठ**—अंक, अध्याय, आह्निक, उच्छ्‌वास, उदघात, कांड, किरण, तरंग, पटल, परिच्छेद, पाद, प्रकरण, प्रकाश, प्रपाठक, पिटक, बाब, मंजरी, लहरी, वर्ग, शाखा, समय, समुल्लास, सर्ग, स्कंध ।

३००. **टीका**—अर्थ, कुंजी, टिप्पणी, टिप्पन, तफ़सील, भाष्य, विवरण, विवेचन, व्याख्या ।

३०१. **अनुवाद**—अनुवाद, उल्था, तरजुमा, भाषांतर ।

३०२. **कापी**—पुस्तिका, अभ्यासकापी ।

३०३. **डायरी**—दैनंदिनी, दैनिकी ।

३०४. **पृष्ठ**—पन्ना, पृष्ट, पेज, वरक, वर्क़, सफ़हा, सफ़ा ।

३०५. **कागज़**—कागद, पटल, पत्र, पत्रा, भोजपत्र ।

३०६. **रोशनाई**—अंजन, काली, पत्रांजन, मलिनाम्बु, मशी, मसि, मसी, मेला, रंजनी, रशनाई, रोसनाई, सियाही, स्याही ।

३०७. **क़लम**—कलक, निब, पेन, फाउंटेनपेन, मुश्कबेद, लेखनी, होल्डर ।

३०८. **फाउंटेनपेन**---धाराप्रवाहलेखनी, निर्झरिणी ।

३०९. **निब**---जिम्भा, जिम्भी ।

३१०. **दावात**---दवात, बोरकना, बोरका, मसिकूपिका, मसिदानी, मसिधान, मसिधानी, मसिपात्र, मसिमणि, मस्याधार, मेलानंदा, मेलांधु, वर्णकूपिका ।

३११. **पटरी**---तखती, तख्ती, पटिया, पट्ट, पट्टी, पाटी ।

३१२. **स्केल**---इंची, इसकेल, पटरी, पैमाना, फुट, फ़ुटा, रोलर, रूल ।

३१३. **पेंसिल**---पिनसिन, प्रिनसिल, पिल्सन, रूल, शुष्कलेखनी ।

३१४. **सोख़्ता**---सोखता, स्याहीचूस, स्याहीसोख ।

३१५. **लिफ़ाफ़ा**---एनवलप, खरीता, लिफाफ ।

३१६. **पोस्टकार्ड**---कारट, कारड, कार्ड, चिट्ठीकार्ड ।

३१६ अ. **टिकट**---टिकस, स्टंप, स्टांप ।

३१७. **नकशा**---चित्र, देशचित्र, नक्शा, मानचित्र, मैप, राष्ट्रचित्र ।

३१८. **श्यामपट**---असितपट्ट, काला तखत, काला तख्ता, तखताश्या, तख्ता-स्याह, ब्लेकबोर्ड, श्यामपट, श्यामपट्ट ।

३१९. **इतिहास**---अतीताख्यान, इतिवृत्त, उपाख्यान, तवारीख, तारीख, पुराण, पुराविद्या, पुरावृत्त, पूर्ववृत्तांत, प्राचीन कथा, हिस्ट्री ।

३२०. **इतिहासज्ञ**---तवारीखदाँ, हिस्टो-रियन ।

३२१. **ऐतिहासिक**---इतिहासिक, तवा-रीख़ी, तारीखी, पौराणिक, हिस्टारिकल ।

३२२. **प्रागैतिहासिक**---प्रत्नितिहासिक, प्रागितिहासिक, प्रीहिस्टारिक ।

३२३. **भूगोल**---ज़ुगराफ़िया, ज़ियाग्रैफ़ी ।

३२४. **भूगोल संबंधी**---भौगोलिक, भूगोलिक ।

३२५. **जलवायु**---आवहवा, हवापानी ।

**विशेष**---भूगोल संबंधी अन्य सामग्री के लिए 'नदी', 'पर्वत', 'देश' आदि के आस-पास की सामग्री देखिए ।

३२६. **भूगर्भ शास्त्र**---जियालोजी, पृथ्वी विज्ञान, पृथ्वी विद्या ।

**विशेष**---भूगर्भ में मिलने वाली धातुओं और रत्नों के लिए 'सोना' तथा 'रत्न' और उसके आस-पास की सामग्री देखिए ।

३२७. **दर्शन शास्त्र**---अध्यात्म शास्त्र, ज्ञान शास्त्र, तत्वशास्त्र, फिलसफ़ा, फिला-सफ़ी ।

३२८. **तर्कशास्त्र**---मंतिक, लाजिक ।

३२९. **तर्क**---बहस, बहस-मुबाहिसा, वाद, विवाद, वादाविवाद, सरबर, हुज्जत ।

३३०. **नीति-शास्त्र**---नीति, नीतिविद्या, राजविद्या, व्यवहार शास्त्र ।

३३१. **नीति**---अखलाकी उसूल, आचार-पद्धति, चलन, दुनियादारी, नय, नियम, लोकपद्धति, लोकाचार, व्यवहारपद्धति ।

३३२. **राजनीति**---अर्थशास्त्र, नागरिक शास्त्र, नीति, पालिटिक्स, राजविद्या, राज तंत्र, राज्य शास्त्र, सियासत, सिविक्स ।

३३३. **राजनीतिक**---पोलिटिकल, सय्यासी ।

३३४. **राजनीतिज्ञ**---पालिटिशियन, साम-साली ।

३३५. **नेता**---अगुवा, अग्रगामी, अग्रणी, अग्रसर, अध्यक्ष, अध्यच्छ, नायक,

निर्वाहक, पथ-प्रदर्शक, प्रधान, प्रमुख, प्रेसिडेंट, मुखिया, रहनुमा, लीडर, संचालक, सदर, सभापति, सरदार।

३३५. क. **नेतागिरी**—नायकत्व, नेतृत्व, रहनुमाई, लीडरी, सरदारी।

३३६. **संस्था**—एसोसियेशन, कांग्रेस, जमात, परिषद्, पार्टी, लीग, संगठन, संघ, सभा, सोसाइटी।

३३७. **संस्थाओं के प्रमुख आधार**—अर्थशास्त्र, धर्म, राजनीति, समाज।

३३८. **समाजवाद**—सोशलिज़्म।

३३९. **साम्यवाद**—कम्युनिज़्म।

**विशेष**—कभी-कभी समाजवाद और साम्यवाद एक अर्थ में भी प्रयुक्त होते हैं।

३४०. **प्रजातंत्र**—जनतंत्र, जमहूरियत, जमहूरी, सलतनत, डिमाक्रेसी, लोकतंत्र, सर्वतंत्र।

३४१. **एकतंत्र**—अधिनायकतंत्र, एकछत्र, मानर्की, राज्यतंत्र।

३४२. **सामंततंत्र**—फ़्यूडल सिस्टम, सामंतवाद, सामंतशाही।

३४३. **साम्राज्य तंत्र**—इम्पीरियलिज़्म, साम्राज्यवाद, सामाज्यशाही।

३४४. **तानाशाही**—नाजिज़्म, फासिज़्म, हिटलरशाही।

३४५. **तानाशाह**—नाज़ी, फासिस्ट, हिटलर।

३४६. **भारत की वर्तमान प्रमुख संस्थाएँ**—कांग्रेस, किसान मज़दूर प्रजा पार्टी, क्रांतिकारी समाजवादी पार्टी, जनता पार्टी, जनसंघ, जमायतुल उलमा, मुस्लिम लीग, रामराज्य परिषद, राष्ट्रीय स्वयं सेवक, संघ, प्रजा समाजवादी पार्टी, साम्यवादी पार्टी, हिन्दू महासभा।

३४७. **वाद**—आग्रह, तर्क, दलील, मत, राय, शास्त्रार्थ।

३४८. **राज्य**—अधिकार, उपवर्त्तन, जनपद, देश, प्रदेश, मंडल, राज, राष्ट्र, शासन, सरकार, सलतनत, स्टेट, हुकूमत।

३४९. **राजा**—अधिपति, अधिराज, अर्थपति, ईश, क्षत्रपति, क्षोणिप, क्षोनिप, गजपति, डंडी, दंडधर, दंडधार, दंडधारी, धराधीश, नरकंत, नरदेव, नरनाथ, नरनाह, नरपति, नरपाल, नराट, नराधिप, नरिंद्र, नरेंद्र, नरेश, नृप, नृपति, पातशाह, पातिशाह, पादशाह, पार्थ, पार्थिव, पृथिवीपति, पृथिवीपाल, पृथिवीभुज, पृथिवीश, पृथ्वीश, प्रभु, बादशाह, भुवनपति, भुवपाल, भुवार, भुवाल, भुनेता, भूधन, भूधर, भूप, भूपग, भूपति, भूपाल, भूभुज, भूभृत, भूमिदेव, भूमिपति, भूमिपाल, भूवल्लभ, भूशक्र, महाराज, महाराजा, महाराजाधिराज, महीप, महीपति, महीपाल, महीभर्त्ता, महीभुक, महीभुज, महीभृत, मालिक, राउ, राजराजेश्वर, राजा, राजाधिराज, राजेंद्र, राजेश्वर, रोट, राठ, राणा, राना, लोकप, लोकपति, व्याल, शहंशाह, शासक, सम्राट।

३५०. **चक्रवर्ती राजा**—चक्रवर्ती, जगदीश्वर, महाराजाधिराज, राजराजेश्वर, सम्राट, सार्वभौम।

३५१. **राजसी**—बादशाहाना, राजसी, शाहाना, शाही।

३५२. **राजकीय**—राष्ट्रीय।

३५३. **रानी**—अर्धासिनी, पटरानी, पट्टदेवी, पट्टमहिषी, पाट-महिषी, महादेवी,

महारानी, महिषी, राज्ञी, राजपत्नी, राजमहिषी, रानी।

३५४. **राजकुमार**—छोटे सरकार, जुवराज, युवराज, राजकुँअर, राजपुत्र, महाराज कुमार, शहज़ादा, शाहज़ादा।

३५५. **राजकुमारी**—कुँवरि, राजकुमारि, राजकुँमरि, राजकुँवरि, राजपुत्री, शहज़ादी, शाहज़ादी।

३५६. **प्रधान मंत्री**—प्रधान मंत्री, मंत्रिपति, महामात्य, महासचिव।

३५७. **सचिव**—अमात्य, आमात्य, दीवान, धीसख, पार्षद, मंत्रणादाता, मंत्री, मुसाहब, वज़ीर, सचिव, सामवायक, सिकत्तर, सेक्रेटरी।

३५८. **सेनापति**—अनिप, दलपति, दलवाल, फ़ौज़दार, युथग, युथनाथ, यूथप, यूथपति, यूथपाल, रणस्वामी, सरदार, सिपहसालार, सेनप, सेनादार, सेनाध्यक्ष, सेनानायक, सेनानाथ, सेनानी, सेनापाल, सैनापति, सैनेश।

३५९. **फौज**—अनी, अनीक, अनीकिनी, कटक, कटकई, कटकाई, गुल्मिनी, चक्र, चक्रवाहना, चतुरंग, चमू, दल, दलबल, दल-बादल, धात्री, धारी, ध्वजिनी, पताकिनी, पलटन, पूतना, पृतना, पृतन्या, फौद, बल, बाहनी, यूथ, लश्कर, लाम, वरचक्षु, वरूथ, वरुथनी, वरुथिनी, वाहना, वाहिनी, व्यूह, सेना, सैना, सैन्य, सिपाह।

३६०. **४ तरह की सेनाएँ**—घुड़सवार या घोड़सवार, पैदल, रथी, हाथी-सवार।

३६१. **पैदल फौज**—पत्ती, पदग, पदाति, पदिक, पादात, पैदल, प्यादा, हरावल, हरावरि, हरौला, हिरावल, हिरौल।

३६२. **अश्वारोही**—अश्वपति, अश्ववह, अश्ववार, घुड़चढ़ा, घुड़सवार, घोड़सवार, तुरगारूढ़, तुरंगी, सवार, सादी।

३६३. **रथी (सैनिक)**—रथारूढ़, रथारोही, रथी, स्यंदनारूढ़, स्यंदनारोह।

३६४. **योद्धा**—चंडावल, जुझार, जोधा, तिलंगा, पत्ति, प्रवीर, बानैत, भट, युयुधान, योद्धा, योधा, रणबंका, रणबाँकुरा, रणवादी, रनी, लड़ाका, लड़ायता, लड़ैता, वीर, शूरवीर।

३६५. **सिपाही**—अनीक, तिलंगा, पंति, पत्तिभट, पदाति, पदातिक, पलटनिया, प्यादा, बंदुकची, बंदूकची, भट, भारथी, सिपाही, सीप्वाय, सिलाही, सेनाजीवी, सैनिक, सैन्य।

३६६. **सभासद**—दरबारी, परिषद्, परिषद्वल, परिसभ्य, पारिषद, मेंबर, सदस्य, सभासद, सभास्तार, सभ्य, साधु, सामाजिक

३६७. **अफ़सर**—अपसर, ऑफ़िसर, कार्याध्यक्ष, कार्याधिकारी, कार्याधिपति।

३६८. **अधिकारी**—अधिकारी, अधिप, अधिपति, अधीश, अधीश्वर, अध्यक्ष, अन्नदाता, देशक, शासक, शासनकर्त्ता, शास्ता, हाकिम।

३६९. **दूत**—अपिसर्पक, एलची, कासिद, चटुक, चर, चार, दूत, धापक, धावन, पत्रवाहक, प्रणिधि, सँदेशहर, सँदेशिया, हँकारी, हरकारा।

३७०. **राजदूत**—एलची, सफ़ीर।

३७१. **द्वारपाल**—अंतपाल, दरवान, दरबारविलासी, दौवारिक, द्वारपाल, द्वारपालक, द्वौवारिक।

३७२. **पहरेदार**—चौकीदार, ड्योढ़ीदार, द्वारपाल, पहरी, पहरुआ, पाहरू, पहरी, पौर, प्रहरी, प्रतीहार, रखवाला, वेत्रक, वेत्रधार, स्थितदर्शक। दे० 'संतरी'।

३७३. **संतरी**—चंडावल, संतरी, सैनिक।

३७४. **अंतःपुररक्षक**—अंतःपूरिक, अंतर्वेशिक।

३७५. **कर्मचारी**—अहलकार, करमचारी।

३७६. **डाकिया**—चिट्ठीरसाँ, डाकप्यून, धावक, धावन, पोस्टमैन, हरकारा।

३७७. **भेदिया**—गुप्तचर, गुरगा, गोइंदा, चर, चार, जासूस, पनियाँ, पनिहा, भेदी, सी० आई० डी०।

३७८. **प्रजा**—जनता, परजा, राष्ट्र, रिआया, रैयत, संतति।

३७९. **अर्थशास्त्र**—इकनामिक्स, धनशास्त्र, मुद्राशास्त्र, संपत्तिशास्त्र।

३८०. **अर्थ**—ऋद्धि, खुत्थी, खुथी, जर, तंत, दरब, द्रव्य, दाम, दाय, दौलत, धन, पण, पूंजी, पैसा, बित्त, भग, माल, मालियत, मुद्रा, योग, रक़म, राध, रुपया, रूपया, पैसा, लक्ष्मी, वितु, वित्त, विभव, विभूति, विषय, वैभव, श्री, संपत्ति।

३८१. **पूंजी**—जमा, मूलधन, वित्त, बिसात, सम्पत्ति।

३८२. **आर्थिक**—माली।

३८३. **अर्थशास्त्रज्ञ**—अर्थशास्त्री, इकनामिस्ट।

३८४. **कमाना**—अर्जन करना, अर्जित करना, कमाई करना, पैदा करना जेब भरना, लूटना।

३८५. **खर्च करना**—अपव्यय करना, खरचना, फिज़ूल फूंकना, फेंकना, लुटाना, व्यय करना।

३८६. **कमाई**—अर्जन, आमद, आमदनी, आय, पैदा।

३८७. **खर्च**—खपत, खरच खरचा व्यय, सरफ़ा।

३८८. **कमानेवाला**—अर्जनशील, कमासुत।

३८९. **खर्च करने वाला**—अपव्ययी, खर्चीला, खर्राच, फज़ूलखर्च, फैलसूफ़, मुक्तहस्त, रेह, व्ययक, व्ययशील, व्ययी, शाहखर्च।

३९०. **कंजूस**—अदाता, अनुदार, कदर्य, कफ़नखसोट, करपर, करमट्ठा, किम्पच, किरपिन, कृपण, कृपिन, क्षुद्र, ठस, तंगदस्त, नीच, नीबूनिचोड़, पत्थरचटा, बखील, बनिया, मक्खीचूस, यक्षवित्त, रंक, संचकर, संचयी, सूम।

३९१. **कंजूसी**—अनुदारता, कदर्यता, कफन-खसोटी, कादरता, कृपणता, कृपिनाई, ठसपना, दरिद्रता, दीनता, दैन्य, बखीली, मक्खीचूसी, सूमपना।

३९२. **कंजूसी करना**—कृपणता करना, कृपिणता करना, कृपिनाही करना, पैसा दाँत से पकड़ना, मक्खीचूसी करना।

३९३. **किफ़ायत**—मितव्यय, मितव्ययिता।

३९४. **मज़दूरी**—करवाई, कामकराई, पारिश्रामिक, मज़दूरी, मजूरी, मेहनताना, रोज़ी। दे० नीचे।

३९५. **वेतन**—उजरत, तनखाह, तनख्वाह, तलब, दरमाहा, महिनवारी, महिन्ना, महीना, वेतन। दे० ऊपर।

३९६. **मूलधन**—असल।

३९७. **ब्याज**—सूद।

३९८. **ऋण**—उधार, ऋन, करज, करजा, कर्ज़, रिन, देना, लहना, हथफेर।

३९९. **ऋणी**—कर्ज़खोर, खद्धुख, देनदार, रिनियाँ। दे० कर्ज़दार।

४००. **ऋण लेना**—उधार लेना, ऋण, खाना, कर्ज़ खाना, खाना, हथफेर लेना।

४०१. **ऋण चुकाना**—उऋण होना, उधार बेबाक करना, ऋण देना, ऋण पटाना, कर्ज़ उतारना, कर्ज़ चुकाना, रिन पटाना।

४०२. **उऋण**—उद्धारित, उरिन, ऋणमुक्त।

४०३. **उऋण करना**—पीठ ठोंकना, बेबाकी लिखना।

४०४. **ऋण देने वाला**—ऋणद, महाजन, व्याजजीवी, साहुकार, सूदखोर, सेठ।

४०५. **ग़रीब**—अकिंचन, कँगला, कंगाल, खिन्न, तंगदस्त, दरिद्दर, दरिद्र, दीन, दुखिया, दुर्गत, धनहीन, नादार, निधन, निधनी, निर्धन, निर्धनी, निःस्व, परक्षीन, वपुरा, बेज़र, भिक्षुक, भिखारी, मिसकिन, मिसकीं, मुफ़लिस, मुहताज, रंक, ररी, हीन।

४०५ अ. **अमीर**—अयाचक, अयाची, ऐश्वर्यवान, ऐश्वर्यशाली, ऋद्ध, करोड़पति, करोड़ी, कोट्याधीश, खुशहाल, गव्वर, जगतसेठ, जागीरदार, तालेवर, दौलतमन्द, धनकुबेर, धनधारी, धनपति, धनवन्त, धनवान, धनाढ्य, धन्नासेठ, धनिक, प्रभु, महाजन, रईस, रत्नधर, लक्षपति, लक्ष्मीपति, लक्ष्मीवान, लखपती, विभववान, विभवशाली, विषई, वैभवशाली, श्रीमन्त, श्रीमत, श्रीमान्, संपत्तिशाली, संपन्न, समृद्ध, सरदार, सुराधा, सुरि, सेठ।

४०६. **ग़रीबी**—अकिंचनता, कंगालता, कंगाली, ग़ुरबत, तंगदस्ती, तंगी, दरिद्रता, दारिद, दारिद्र, दारिद्र्य, दीनता, दीनताई, दीनत्व, दुःख, दैन्य, धनहीनता, धनाभाव, नादारी, निर्धनता, भिक्षुकता, मिसकीनंता, मिसकीनी, मुफ़लिसी, मुहताजी, रंकता।

४०७. **अमीरी**—अमीरी, अयाचकता, खुशहाली, दौलतमन्दी, धनता, धनाढ्यता, रियासत, समृद्धि।

४०८. **मूल्य**—क़ीमत, खर्च, दाम, पैसा, लागत।

४०९. **अमूल्य**—अनमोल, अमूल्य, क़ीमती, गव्वर, बहुमूल्य, बेशक़ीमत, महार्घ, मूल्यवान।

४१०. **टेक्स**—कर, टिकस, महसूल, जकात, जगात।

४११. **मालगुज़ारी**—जमा, भूमिकर, माल, महसूल, लगान।

४१२. **किराया**—केराया, भाड़ा, महसूल शुल्क।

४१३. **भाड़ा (रेल, मोटर आदि)**—किराया, केराया, टिकट, टिकस, महसूल, मसूल, मासूल।

४१४. **भाड़ा (घर)**—किराया, केराया, भारा, महीना, रेंट।

४१५. **भाड़ा (नाव)**—आतर, उतराई, खेवा, खेवाई, तरपण्य, द्रोणी, महसूल।

४१६. **रिश्वत**—अपप्रदान, अयन, आनंदा, उत्कोच, उपदानक, उपाच्चर, कौशलिक, ग्राह्य, घूंस, घूस, दौकन, प्रदा, प्राभृत, लंबा, लांच, हार, चाँदी का जूता।

**४१७. रिश्वतखोर**—उत्तकोचक, घूसखोर।

**४१८. रुपये का दंड**—अर्थदंड, जुरमाना, डांड़, धनदंड।

**४१९. जहेज़**—जहेज, दहेज, तिलक, दाइजा, दाय, दायज, दायजा, योतुक, यौतुक, शुल्क।

**४२०. फ़ीस**—फ़ी, शुल्क।

**४२१. सिक्का**—टंक, दाम, मुद्रा, सिक्कः।

**४२२. सोने का सिक्का**—गिनी, दीनार, मुहर, मोहर, स्वर्णमुद्रा, स्वर्णरुपया।

**४२३. रुपया**—मुद्रा, रुपय्या, रुपिया, रूपया, रूपिया।

**४२४. अठन्नी**—अधेली, धेली।

**४२५. चवन्नी**—पावली, सूका।

**४२६. पैसा**—गोरखपुरी पैसा, डबल, डब्बल, ढेबुआ, पइसा।

**४२७. अधन्ना**—अधन्नी, दुपइसी।

**४२८. चिकित्सा शास्त्र**—इलमेइलाज, आयुर्वेद, उपचार शास्त्र, ओषधिशास्त्र, धनवंतरि शास्त्र, स्वास्थ्य शास्त्र।

**४२९. विभिन्न प्रकार की चिकित्साएँ**—आयुर्वेद, एलोपैथी, नेचरोपैथी, बायोकेमिस्ट्री, यूनानी, होमयोपैथी।

**४३०. आयुर्वेद**—चिकित्साशास्त्र, धनवंतरि शास्त्र, वैद्यक शास्त्र, वैद्यकी, वैद्यविद्या।

**४३१. यूनानी**—मुस्लिम चिकित्सा शास्त्र, तिब्बी, तेबावत, हिकमत, हकीमी।

**४३२. नेचरोपैथी**—जल-चिकित्सा, प्राकृतिक चिकित्सा, स्वाभाविक चिकित्सा।

**४३३. एलोपैथी**—अंग्रेज़ी चिकित्सा, डाक्टरी इलाज, डाक्टरी चिकित्सा।

**४३४. शल्यशास्त्र**—अस्त्रचिकित्सा, चीड़फाड़, जर्राही, शल्य क्रिया, शल्य शास्त्र, सर्जरी, हज्जामी।

**४३५. रोग**—अनार्जव, अम, अपाटव, अरजा, अर्ति, आकल्प, आतंक, आतंग, आम, आमय, आरज़ा, इल्लत, उपघात, उपताप, कष्ट, क्षय, गद, तमोविकार, बीमारी, बेरामी, भंग, भय, मरज, मर्ज़, मांद्य, मृत्युमृत्य, रुज, विकार, विकृति, व्याधि, शिकायत।

विलोम—'स्वस्थता'।

**४३६. रोग के दो प्रकार**—मानसिक, शारीरिक।

**४३७. मानसिक रोग**—आधि, मानसिक-व्याधि।

**४३८. शारीरिक रोग**—व्याधि। दे० 'रोग'।

**४३९. निदान**—तशखीस, रोगनिर्णय।

**४४०. लक्षण**—चिन्ह, निशान, पहचान, लच्छन।

**४४१. विकार**—खराबी, गड़बड़ी, दोष, दूषण, विकृति।

**४४२. त्रिदोष**—कफ, पित्त, बात।

**४४३. कफ**—दे० 'कफ'।

**४४४. पित्त**—दे० 'पित्त'।

**४४५. वात**—दे० 'वायु'।

**४४६. गंज रोग**—इंद्रलुप्त, इंद्रलुप्तक, केशघ्न, केशनाशक, गंजारोग।

**४४७. खुजलाना**—खउराना, खाउर, खाउर करना, खजुवाना, खुजाना, सहलाना, सुहराना।

**४४८. खुजली**—कंडू, खर्जु, खाज, खुजलाहट, खजुली, खेसरा।

**४४९. दाद**—खसरा, दद्रु, दादु, दिनाई,

दिनाय, पाम, पामा, विर्चचिका।

४५०. **बेवाई**—बिमाई, बेवाय, पादस्फोट, पादस्फोटी, विपादिका, स्फुटि, स्फुटी।

४५१. **सेहुआ**—किलास, सिध्म, सिहुला।

४५२. **मुहाँसा**—मुँहकील।

४५३. **मुंह पर का दाग़**—पत्रभंग, पत्रावली, छाईं, छाही, झाँई।

४५४. **अँम्हौरी**—अँभौरी, अँधौरी, गर्मीदाना।

४५५. **दाह**—जलन, तपन, डाढ़ा।

४५६. **पित्ती**—जुलपित, जुलपित्ती, पित्ती।

४५७. **चर्म कील**—न्यच्छ।

४५८. **करकमुत्ती**—कड़क, करक, मूत्रकृच्छ।

४५९. **गर्मी**—अवदंश, आतशक, उपदंश, गरमी, फिरंगरोग।

४६०. **सुजाक**—पूयमेह, मधुमेह, सुजाक, सोजाक।

४६१. **प्रमेह**—परमेह, बहुमूत्र, मूत्रदोष।

४६२. **पथरी**—अश्मरी।

४६३. **शूकरोग**—लिंगवृद्धि, शूकरा।

४६४. **कुष्टरोग**—उत्फल, कुष्ट, कोठ, कोढ़, गलित कुष्ट, पालक, पारिभव्य, फूल, फूला, मंडलक, वाप्य, व्याधि, श्वेतकुष्ट।

४६५. **कुष्टरोग के अंतर्गत रोग**—अगियासन, अपरस, उकवत, खसरा, खाज, दाद, सेहुँआ।

४६६. **जठराग्नि**—जठर, जठराग, जठरानक, पाचकाग्नि।

४६७. **अजीर्ण**—अजीरन, अजीर्न, अनपच, अपच, बदहज़मी, बदहज़्मी।

४६८. **कब्ज़**—अपच, कवज़, कबुज़, कवजियत, कब्जियत, कब्जियत, कब्ज़ी, कोष्ठबद्धता, मलबद्ध, मलावरोध, बद्धकोष्ट।

४६९. **मन्दाग्नि**—अल्पाग्नि, मंदाग।

४७०. **आँव**—आम, आमातिसार, आमरक्तातिसार, मलवैषम्यरोग।

४७१. **वायुगोला**—गुल्म, गोला, रजोग्रंथि, वातगोला।

४७२. **काँच**—उदावर्त्त, काँच, गुनग्रह।

४७३. **बवासीर**—अनायक, अर्श, खूनी बवासीर, गुदाकील, गुदांकुर, दुर्नाम, दुर्नामक, बयेसी, बवासीर, बवेसी, बादी बवासीर, रक्तार्श।

४७४. **बवासीर के दो भेद**—खूनी, बादी।

४७५. **जुकाम**—खरसेवर, जोकाम, ठंढ, नज़ला, पीनस, प्रतिश्याय, शीत, सरदी, सर्दी।

४७६. **नकसीर**—नक्सीर, बिनास।

४७७. **निनावाँ**—छाला, निनवाँ, पाका, मुँहपाका, मुखपाक।

४७८. **आँख आना**—आँख उठाना, आँख फूलना।

४७९. **आँख आने का रोग**—अक्षिघात, अक्षिपाक, अभिष्यंद।

४८०. **रतौंधी**—निशांध, रतौन्ही, रातींधा, रात्यंधि।

४८१. **दिनौंधी**—दिवस-अंधता, दिवांधता।

४८२. **दुखना**—करकना, कसकना, कसक होना, टपकना, टभकना, टीस उठना, टीसना, टीस मारना, दर्द करना, दुखना, दुखाना, दुखदाई होना, पीड़ायुक्त होना, फटना, शूल करना, सालना, सूलना।

४८३. **टीस**—कसक, चसक, टपक, टपका,

टभक, टभकन, टीसि, शूल, साल।

४८४. **दर्द**—आर्तता, कष्ट, दरद, पीड़ा, वेदना, शूल। दे० 'टीस', 'चमक'।

४८५. **चमक (दर्द)**—चटक, चमक, चिलक, चिल्हक।

४८६. **अधकपारी**—आधासीसी, शिरशूल।

४८७. **२ तरह की अधकपारी**—चंद्रावर्त, सूर्यावर्त्त।

४८८. **खाँसना**—खँखारना, ढाँसना, खों खों करना।

४८९. **खाँसी**—काश, कास, क्षवथु, खँसनी, ढँसनी।

४९०. **दमा**—श्वास, श्वास रोग, सांस, हँफरी।

४९१. **ज्वर**—आतंक, जर, जूड़ी, जूर्ति, ताप, तापक, बुखार, बोखार, महा-गद, संताप।

४९२. **टाइफ़ाइड**—टाईफ़ायड, मियादी-बुखार।

४९३. **प्रसूत ज्वर**—परसूतज्वर, ज्वर, प्रसूतिका ज्वर, सूतिका रोग।

४९४. **मलेरिया**—जाड़ा बुख़ार, जूड़ी।

४९५. **अँतरिया**—अँतराज्वर, इकतरा, इकतरिया, पारी बुख़ार।

४९६. **सन्निपात**—त्रिदोष, सन्निपात, सरसाम, सरेसाम, सुन्नपात।

४९७. **मचली**—आम्लपित्त, उबकाई, ओकाई, जीमचली, मचिली, मतली, मितली।

४९८. **मचली आना**—उकलाई आना, उबकाई आना, उलटी आना, ओकाई आना, चित्त फरिआना, जी मिचलाना, मतली आना, मिचलाना, मिचली आना, मितलाना, मितली आना, मुँह बिगड़ना, मुँह में पानी आना, मुँह में पानी भर आना।

४९९. **क़ै**—ओकलाई, उकाई, उद्गार, उबकाई, उल्टी, उवात, ओकाई, छर्दि, छाँट, प्रच्छर्दिका, मचली, मतली, बमन, वमथु, वमन, वमि, हलूक।

५००. **क़ै करना**—उकलाना, उबकना, उलटी करना, ओकना, ओकाना, ओक्काना, कै करना, छाँट करना, छाड़ना, डाकना, डारना, डालना, बमन करना, बाहर करना, मुँह चलना, वमन करना।

५०१. **अर्बुद**—(बड़ा) बतौरी, मांस-कील, मांसपुरुष।

५०२. **अर्बुद (छोटा)**—अर्बुद, इल्ला, गोखरु, माँसा।

५०३. **आँत वृद्धि**—अंत्रवृद्धि, अंत्रांड वृद्धि, आँत उतरना, आँत बृद्धि, पानी उतरना, हार्निया।

५०४. **विसर्प**—विसरप, विर्सपि, सचिवा-मय।

५०५. **आक्षेपक**—आच्छेपक, शुन्यवायु।

५०६. **आमवात**—आँववात, आमबात।

५०७. **महामारी**—उड़नबीमारी, मरी, वबा।

५०८. **हैजा**—कालरा, कालेरा, महाजीर्ण, विशूचिका, विसूचिका, विसूची।

५०९. **ताऊन**—ताउन, प्लेग, महामारी।

५१०. **चेचक**—खसरा, देवी, पापरोग, मसूरिका, मसूरी, महरानी, माता, रक्तवटी, वसंतरोग, विस्फोट, विस्फोटक, शीतला।

५११. **अतिसार**—अतीसार, अन्नगंधि,

उदरामय, रक्तातिसार।

५१२. **हिचकी**—हिक्का, हिचका।

५१३. **कमलरोग**—अस्फर, कँवल, कमलरोग, काँवला, कामल, कामला, पांडु, पांडुरोग, पीलिया, यरकान।

५१४. **संग्रहणी**—गुध्वाहि, ग्रहिणी, प्रवाहिका, संग्रहनी, सग्रहिणी।

५१५. **आमाजीर्ण**—अमाजीर्ण, विदग्धाजीर्ण, वृषब्धाजीर्ण।

५१६. **गँठिया**—आमवात, गठिया, गाँठरोग, बतास, बाई, बात, बातरक्त।

५१७. **फीलपाँव**—पादवल्मीक, श्लीपद, हाथीपाँव।

५१८. **लकवा**—अर्दित, फालिज, बतास।

५१९. **मिरगी**—अंगविकृति, अपस्मार, भूतविक्रिया, मिर्गी, मृगी, लालाध, सरआ।

५२०. **क्षयरोग**—अतिरोग, असाध्यरोग, उष्मा, क्षय, क्षयी, गदाग्रणी, छई, टी. बी., तपेदिक, दिक, नृपानय, यक्षमा, यक्ष्मा, राज्ययक्ष्मा, राज्यरोग, राजरोग, शोष।

५२१. **फफोला**—छाला, झलका, पंछाला, पफोला, फोंका।

५२२. **फोड़ा**—ईर्म, गूमड़ा, पकला, पिटक, पीटक, फुड़िया, फोंका, फोट, फोड़िया, विटक, विटका, विस्फोट, व्रण, स्फोट, स्फोटक।

५२३. **पक्षाघात**—अर्द्धांग, अर्दांग, इस्तिरखा, पक्षवध, फालिज, लकवा, शून्यपात, सुन्नवाई।

५२४. **सूजन**—फुलाव, वरम, शोथ, शोफ, श्वयथु, सूज, सोज, सोजिश।

५२५. **कंठमाला**—गंडमाला, गलगंड।

५२६. **घाव**—अरुस, ईर्म, क्षत, घाय, चीरा, चोट, रूक, व्रण।

५२७. **पीब**—क्षतज, पस, पीप, पीव, पूय, पूयन, प्रसित, मवाद, मलज।

**विशेष**—खून के लिए दे० 'खून'।

५२८. **खुरंड (फोड़े की पपड़ी)**—अंगूर, खरुँड, खुट्टी, खुट्ठी, खुरंड।

५२९. **मूर्च्छा**—अचेतना, बेहोशी, मूरछा।

५२९क. **मूर्च्छित**—अचेत, बेहोश, संज्ञाहीन, संज्ञाशून्य।

५३०. **कँपकँपी**—कँपकपी, जड़ैया, राअशा, वेयुथु।

५३१. **योनिकंद**—योनिकंद, योनिभंग, योनिव्रण, योनिस्राव।

५३२. **थनैली**—स्तनकील, स्तनपाक, स्तन विद्रधी।

५३३. **प्रदर**—क्षीणता, धातुक्षय, लिकोरिया, विदर, स्त्रीरोग।

५३४. **२ तरह का प्रदर रोग**—रक्तप्रदर, श्वेतप्रदर।

५३५. **हिस्टीरिया**—अपतत्रक, बेहोशी, मूर्च्छा।

५३६. **पूतना**—दुर्गन्धा, दुर्दर्शना, बालमातृका, मेधकालिमा।

५३७. **सुखंडी**—कृशता, क्षीणता, दुर्बलता, सूखारोग।

५३८. **डाक्टर**—अगदकार, आयुर्वेदी, कविराज, गदहा, चिकित्स, चिकित्सक, डकडर, डॉक्टर, डाकदर, दिरमानी, प्राणाचार्य, भिशक, भिषक, भीषज, रोगहारी, वैद्य, हकीम।

५३९. **जर्राह**—जराह, सर्जन।

५४०. **आपरेशन**—अस्त्रचिकित्सा, आप-

रेसन, चीर, चीरफाड़, चीरा, जर्राही, शल्यक्रिया, शस्त्रक्रिया।

५४१. **मलहम**—लवलेप, मरहम, लेपन, लेप।

५४२. **विष-वैद्य**—गारुड़िक, जांगुलिक, विखवैद, विषघ्न, विषमारक।

५४३. **अस्पताल**—औषधालय, चिकित्सा-भवन, चिकित्सालय, डिस्पेंसरी, दवा-खाना, भैषज्यागार, शफ़ाखाना, हास-पिटल।

५४४. **चिकित्सा**—उपचार, इलाज, दवा, दिरमान, मया, रुकप्रतिक्रिया, रोग-प्रतिकार।

५४५. **स्वास्थ्य**—तन्दुरुस्ती, दशा, देह-दशा, सेहत, हालत।

५४६. **बीमार**—अनमन, अनमना, अना-रोग्य, अपाटव, अभ्यमित, अभ्यांत, अलील, अस्वस्थ, आर्त, आतुर, क्षीण, ग्लान, चिकित्सित, पीड़ित, विमरिहा, बेरमिहाँ, बेराम, मरीज़, रुजी, रुग्ण, रुग्न, रोगग्रस्त, रोगातुर, रोगार्त, रोगित, रोगिया, रोगी, विकृत, व्याधिग्रस्त, सरुज, सगद, सामय।

५४७. **स्वस्थ**—अगद, अच्छा, अरुज, अरोग, आराम, आरोग्य, कल, चंगा, ठीक, तन्दुरुस्त, दृढ़, निरोग, निरोगी, नीरोग, पाटव, पुष्ट, भला; रोगहीन, रोगरहित, सेहतमंद।

५४८. **स्वस्थता**—अगदता, आरोग्यता, तंदुरुस्ती, निरोगता, पाटवता।

**विलोम**—दे० 'रोग'।

५४९. **दवा**—अगद, ओखद, ओषद ओषधि, औखद, औषध, औषधि, तकिल, तकिला, दरमान, दवाई, दारू, बीरो, हिकमत।

५५० **काढ़ा**—आँवट, क्वाथ।

५५१. **चूर्ण**—चूरन, पाउडर, बुकनी, सफ़ूफ, फंकी।

५५२. **चूर्ण करना**—कूटना, चूर करना, चूरन करना, चूर्न करना, नन्हियाना, पाउडर करना, पीसना, बाँटना, बुकनी करना, महीन करना, सफ़ूफ़ करना।

**विशेष**—अन्य दवाओं के लिए वनस्पति, धातु, रत्न, आदि वर्ग तथा उसके आस-पास की सामग्री देखिए।

५५३. **गणित शास्त्र**—अंकगणित, अंक-विद्या, अरिथमेटिक, गणना, गणित, मेनसुरेशन, मैथमेटिक्स, संख्या शास्त्र, हिसाब।

५५४. **बीजगणित**—अलजब्रा।

५५५. **ज्यामिति**—क्षेत्रगणित, जमेट्री ज्योमेट्री, रेखागणित।

५५६. **संख्या**—अंक, अदद, गणना, गिनती, तादाद, नंबर, हिंदसा।

५५७. **संख्यावाला**—संख्यक।

५५८. **जोड़**—टोटल, मिजान, मीज़ान, कुल, योग, संकलन।

५५९. **जोड़ना**—एकत्र करना, एक में करना, जमा करना, मीज़ान करना, योग निकालना।

५६० **घटाना**—अलग करना, ऋण करना, नफ़ी करना, निकालना।

५६१. **शेष**—अवशेष, बचा, बाकी।

५६२. **गुणा**—ज़रब।

५६३. **गुणा करना**—गुणाना, गुणे करना, ज़रब करना, ज़रब देना।

५६४. भाग—तकसीम, बँटाई ।

५६५. भाग देना—तकसीम देना, तकसीम करना ।

५६६. भाजक—अंशक, विभाजक ।

५६७. भजनफल—वार, भजनफल, भागफल, लब्धि ।

५६८. गिनती—गणन, गणना, नंबर, रेखा, शुमार ।

५६९. गिनना—गणना करना, गनना, शुमार करना ।

५७०. गिनाना—गणना करवाना, गनवाना, गिनवाना ।

५७१. जिसकी गिनती न हो सके—अगणनीय, अगणित, अगणीय, अगण्य, अगनित, अगमय, अगिन, अगिनत, अगिनित, अतुलित, अनंत, अनगिनत, अनगिनित, अपरिमित, अपरिमेय, अपार, असंख्य, बेशुमार, बेहद ।

५७२. गिनने के योग्य—गणनीय, गण्य, परिगण्य, परिमित ।

५७३. शून्य—ख, ज़ीरो, बिन्दी, बिन्दु, सिफ़र, सुन्ना, सोन्ना ।

५७४. पाव—पाद, पौवा ।

५७५. आधा—अद्धा, अर्द्ध, अर्ध, अर्धांश, आध, निस्फ, हाफ़ ।

५७६. पौन—पौने ।

५७७. एक—आत्मा, इक, ईश्वर, चंद्र, पृथ्वी ।

५७८. पहला—एकला, अव्वल, प्रथम, पहिल, पहिला ।

५७९. एक का भाव—एकता, एकत्व ।

५८०. सवा—सपाद, सवाई ।

५८१. ड्योढ़ा—डेढ़, डेढ़गुना, डेढ़ा, डेवढ़, डेवढ़ा ।

५८२. दो—आँख, कर, कर्ण, दुइ, दुई, दू, दोइ, द्रुव, द्वव, द्वि, द्वौ, पक्ष, पद, पाणि, भुज ।

५८३. दोनों—दूनो, दोऊ ।

५८४. दूसरा (१)—अन्न, अन्य, अउर, अपर, अवर, और ।

दूसरा (२)

दूसर, द्वितीय, दूजा

५८५. दुगुना—दुगुण, दुगुन, दुचन्द, दूना, द्विगुण, द्विगुणित ।

५८६. ढाई—अढ़ाई ।

५८७. तीन—अग्नि, काल, गुण, ताप, तीनि, त्रय, त्रि, त्रीणि, दहन ।

५८८. तिगुना—तिगुन, तीनगुना, तीना, तेहरा, त्रिगुण ।

५८९. तीसरा—तीसर, तृतीय, सोम, सोयम ।

५९०. तिहाई—तिहाइ, तृतीयांश ।

५९१. चार—आश्रम, चतुर, चहार, चहु, पदार्थ, फल, युग, वर्ण, वेद ।

५९२. चौथा—चतुर्थ, चहारुम, तुरिया, तुरीय ।

५९३. चौगुना—चतुर्गण, चारगुना, चगुन ।

५९४. चारों—चहुँ ।

५९५. चौथाई—चतुर्थांश, चहारम, चहारुम, चौथ, चौथाई, पाद, पाव ।

५९६. पाँच—इंद्रिय, पंच, पंच पांडव, पाँच, प्राण, महाभूत, वाण ।

५९७. पाँचवाँ—पंचम, पंजुम ।

५९८. पाँच का भाव—पंचता, पंचत्व ।

५९९. पाँच का समूह—पंचक ।

६००. छः—ईति, ऋतु, छह, रस, राग,

वेदांग, षट, षटक ।

६०१. छठा—छठवाँ, षष्ठ ।

६०२. छै का समूह—छक्का, छःकड़ी, षटक ।

६०३. सात—पुरी, रंग, लोक, वार, सत्त, सप्त, समुद्र, स्वर ।

६०४. सातवाँ—सप्तम ।

६०५. सात का समूह—सप्तक ।

६०६. आठ—अठ, अष्ट, आठक, दिग्गज, प्रहर, वसु, सिद्धि ।

६०७. आठ वस्तुओं का संग्रह—अष्टक ।

६०८. आठवाँ—अष्टम् ।

६०९. नौ—अंक, ग्रह, नव, निधि, नौ, भक्ति ।

६१०. नवां—नवम, नौवाँ ।

६११. नव प्रकार का—नवधा ।

६१२. दस—अवतार; इंद्रिय, दश, दिशा, दोष ।

६१३. दसवाँ—दशम् दसाँ ।

६१४. दस का समूह—दशक, दसक ।

६१५ ग्यारह—एकादश, रुद्र, शिव ।

६१६. बारह—आदित्य, द्वादश, मास, राशि, सविता, सूर्य ।

६१७. बारह के समूह—दरजन, दर्जन ।

६१८. तेरह—किरण, त्रयोदश, त्र्योदश, नदी ।

६१९. चौदह—चतुर्दश, भुवन, रत्न, विद्या ।

६२०. पन्द्रह—तिथि, पंचदश ।

६२१ सोलह—कला, खोड़स, शृंगार, षोडश, संस्कार ।

६२२. सत्रह—सतरह, सप्तदश ।

विशेष—एक और सात के संकेतों को मिलाकर सत्रह के और संकेत बनाए जा सकते हैं ।

६२३. अठारह—अट्ठारह, अष्टदश, अष्टादश पुराण ।

विशेष—एक और आठ के संकेतों को मिलाकर और संकेत बनाए जा सकते हैं ।

६२४. उन्नीस—उन्निस, एकोनविंशत ।

विशेष—एक और नव के संकेतों को मिलाकर उन्नीस के संकेत बनाये जा सकते हैं ।

६२५. बीस—नख, विंश, विंशति ।

६२६. बीस का समूह—कोड़ी, बीसी ।

६२७. अट्ठाइस—अट्ठाइस, अष्टविंशति नक्षत्र ।

६२८. सौ—शत, सै, सैकड़ा, सौक ।

६२९. सौ का समूह—शत, समष्टि, सैकड़ा ।

६३० प्रतिशत—प्रतिसत, प्रतिसौ, फ़ीसदी, सैकड़े ।

६३१. हज़ार—सहस, सहस्र, हजार ।

६३२. लाख—दशायुत, लक्ष ।

६३३. दसलाख—दशलक्ष, नियुत प्रयुत ।

६३४. करोड़—कोटि, कोटिक, क्रोड़ ।

६३५. अरब—अर्ब, वृन्द, शतकोटि, शतार्बुद ।

६३६. खरब—खर्व, दस अरब ।

६३७. नील—शतार्बुद ।

६३८. पद्म—पदुम, पद्म, यम, दश नील ।

६३९. शंख—दशपद्म, संख ।

६४०. महाशंख—दसशंख ।

६४१. एकाउटेंट—आंकिक, लेखापाल ।

६४२. गणितज्ञ—मैथमेटिशियन, हिसाबी।

**६४३. भाग**—अंश, खंड, बखरा, बाँट, बाँटा, भाग, विभाग, हिस्सा ।

**६४४. बटा हुआ**—तक्सीमशुदा, विभक्त, विभाजित ।

**६४५. माप**—जोख, तौल, पैमाना, वज़न,

**६४६. दर**—भाव, हिसाब ।

**६४७. ज्योतिष**—आकाशविद्या, खगोल, खगोलविद्या, ग्रहविद्या, ज्योतिष शास्त्र, नक्षत्रविद्या, नजूम, नुजूम ।

**६४८. ज्योतिष के दो भाग**—गणित ज्योतिष, फलित ज्योतिष ।

**६४९. मुहूर्त**—शुभघड़ी, शुभ मुहूर्त, साइत, सायत ।

**६५०. ज्योतिषी**—कार्त्तांतिक, गणक, जोइसी, जोतिसी, ज्योतिक, ज्योतिर्विद, ज्योतिसी, दैवज्ञ, नजूमी, पंडित, मौहूर्त, मौहूर्त्तिक, विज्ञ, शास्त्री, सांवत्सर ।

**६५१. पंचांग**—कलंडर, कलेंडर, जंतरी, जंत्री, तिथिपत्र, पत्रा ।

**विशेष**—इस सम्बन्ध में और सामग्री के लिए 'समय वर्ग' देखिए ।

**६५२. कामशास्त्र**—कामविद्या, कोकशास्त्र, रतिशास्त्र, मैथुनशास्त्र, संभोगशास्त्र ।

## ग

**१. प्राणी**—चेतन, जंतु, जन्मी, जन्यु, जीव, जीवधारी, देहधारी, देहवंत, देहवान, प्राणधारी, शरीरी।

**२. मनुष्य**—अदमी, आदमज़ाद, आदमी, इंसान, द्विपद, मनई, मनुज, माणस, मानव, मानुख, मानुष, व्यक्ति ।

**३. पुरुष**—अदमी, आदमी, जन, धव, नर, ना, पुंस, पुमान, पुरुख, पुरुष, मनई, मरद, मर्द, मर्दुम, मानव, मानस, मानुख, मानुष, मानुस, विश। दे० 'पति'।

**४. स्त्री**—अबला, औरत, इस्तिरी, कबीला, कलत्र, कांता, कामिनी, क्षेत्र, गृहिणी, घरनी, चरणदासी, चोषा, जनियाँ, जबी, जानि, जानी, जोय, जोरू, जोष, जोषा, जोषिता तन, तिय, तिरिया, तीदार, तीय, त्रिया, दारा, नारी, प्रतीपदर्शिनी, बनिता, बनी, बामा, बाला, बैयर, भाम, भामा, भामिनी, महिला, मादा, मानवी, योषा, योषिता ललना, लुगाई, वासिता, श्यामा, सामतिनी, सारंग । दे० 'पत्नी' ।

**५. आत्मा**—अंतर, अंतरपुरुष, अंतरशायी, अंरस्थ, अंतरात्मा, अंतपुरुष, अंतर्भूत, अक्षर, अमूर्त, क, चेतन, चैतन्य, जन्मभृत, जीव, जीवात्मा, दिव्यस्वरूप, पुद्गल, पुरुष, ब्रह्म, ब्रह्मरूप, ब्रह्मांश, मन, मुकुल, रूह, विभु, शरीरी, सर्वग, सूक्ष्मदेह, सूक्ष्मशरीर, स्ववीज, स्वरूप, हंस, हृदय ।

दे० 'जीव' तथा 'जीवात्मा' ।

**६. जीव**—अंतरात्मा, अंतमूर्त, अमूर्त, आत्माराम, ब्रह्म, आसन, आसना, उद्गू, क, कूटस्थ, ऋतु, ख, गुरु, चर्षणि, चेतन, जान, जिगर, जी, जीअ, जीउ, जीव धारी, जीवनतत्व, जीवात्मा, निराकार, निरुपाख्य, पुरपाल, पुरुष, पौन, प्राणी, प्राणधारी, मंदुसानु, रूह, शरीरी, सर्ग, सर्वंग, हंस ।

**७. जीवात्मा**—अंसुमान, आत्मा, क्षर, क्षेत्रज्ञ, क्षेत्रविद्, चेतन, जीव, जीवात्मा, देहभृत, प्रत्यांगात्मा, पुनर्भवी, पुरंजन, पौन, विभु, विश्व, सत्य, हंस ।

दे० 'आत्मा' तथा 'जीव' ।

८. **माया**—अंजन, अंजनी, अज, अज्ञानता, अविद्या, गुह, जगन्मोहिनी, रमैया की दुलहिन ।

९. **मोक्ष**—अक्षर, अतिगति, अतिमृत्यु, अनपायिपद, अपवर्ग, अपुनरावर्तन, अपुनरावृत्ति, अमरपद, अमृत, अमृतत्व, आत्मसिद्धि, आत्मोद्धार, उद् ,उद्धवगति, ऋत, काम्यभरण, ख, गोविन्दपद, तरनतार, तरनतारन, नजात, निःश्रेयस नि, निर्मुक्ति, निर्वाण, निवृत्ति, निश्रेयस, निस्तार, पद, पर, परम फल, परिनिर्वाति, परिनिर्वृति, परिमोक्ष, प्रणय, ब्रह्मपद, ब्रह्मभूय, ब्रह्मगति, भग, मृत्यु, मुक्ति, मोख, मोष, मोच्छ, मौत, शिवता, शिवा, ष, संसिद्धि ।
दे० 'स्वर्ग' ।

१०. **नरक**—दे० 'नरक' ।

११. **अंग**—अंग, अज़ो, अपघन, अवयव, गात, गात्र, प्रतीक ।

१२. **शरीर**—अंक, अंग, अंड, अंडा, अजिर, अवयवी, आत्मा, आत्माक, कलेवर, काय, काया, कालिब, कुल, क्षर, क्षेत्र, गात, गात्र, घट, घन, चोला, जिसिम, जिस्म, डील, तन, देह, देहरा, पंडल, पंजर, पिंड, पिंडा, पिंजर, बंध, वदन, वपु, बपुख, भूतात्मा, मर्त्य, मांजर, माटी, मिट्टी, मुकुल, मूर्त्ति, वपु, वर्ष्म, विग्रह, विश्व, व्यूह, शकट, संहनन, सरीर, स्कंध, स्वर्गलोकेश ।

१२. अ. **शारीरिक**—आंगिक, कायिक, जिस्मानी, सरीरी ।

१३. **सिर**—उत्तमांग, कपाल, खोपड़ी, मस्तक, माथ, मुंड, मुंडिका, मुंडी, मूर्द्धा, मूँड़, मूँड़ी, मौलि, शिर, शीश, शीर्ष, सर।
दे० 'खोपड़ी' ।

१४. **चाँद**—चँदिया, चाँदी, चाँन, शीर्ष, विंदु ।

१५. **चेहरा**—आकृति, आनन, आस्य, मुख, मुखड़ा, रू, रूप, वदन ।

१६. **माथा**—अलिक, कपाल, गोधि, पेशानी, बेंदी, भाग्यमणि, भाल, मत्था, मथ्थ, मस्तक, माथ, माथा, ललाट, लिलाट लिलार ।

१७. **नाक**—गंधवहा, घोणा, ध्रास, नस, नाक, नासा, नासिका, फेन, रेट ।

१८. **नथुना**—नथना, नासा, नासापुट, नासारंध्र, पुरवा ।

१९. **आँख**—अँखड़ी, अँखिया, अंबक, अक्ष, अक्षि, आँखड़ी, आँखी, ईक्षण, ईछन, गो, चक्षु, चख, चखु, चश्म, चष, दृक, दृग, दृष्टि, दृश, दीदा, नयन, नयना, नेत्र, नैन, रक्षिणी, रोहज, लोचन, लोयन, विलोचन, विक्षण ।

२०. **आँख का कोना**—अक्षप्रकोष्ठ, अपांग, कटाक्ष, कनखी, कोण, कोया, दिगंत, दृष्टिकोण, नेत्रांत ।

२१. **पुतली**—अक्षकूट, अक्षितारा, कनीनिका, कालक, कालिका, गोलक, तारका, तारकाक्ष्ण, तारा, तारिका, दीदा, धीरी, नयन, पुतरी, पुत्तलिका, पुरली, सितारा ।

२२. **पलक**—अक्षपटल, चक्षुपट, चषचोल, दृगंचल, नयनपट, निमीलन, निमेष, नेत्रच्छद, पपनी, पल, पलक, मिज़गाँ ।

२३. **मुंह**—अँवार, आकृति, आगा, आनन, आस्य, ख, गिरा, जीभ, तुंड, तुंडि, तुंडी, दहन, बदन, मुँह, मुख, रसज्ञा, रसना, रूख, रू, लपन, वकत्र, वदन, वाचा, वाणी, शकल, सूरत ।

२४. **होंठ**—अधर, ओंठ, ओठ, ओष्ठ, दंतच्छद, दशनवास, रदच्छद, रदछद, रदनच्छद, बिंबोष्ठ, लव, सृक्किणी, होठ।

२५. **दाँत**—खरु, चौका, दंत, दंतुली, दंष्ट्र दशन, द्विज, रद, रदन ।

२६. **दाढ़**—कयीयी, कच्चा, कट्टा, चहुआ, चौभर, जाड़ ।

२७. **जीभ**—गिरा, गो, ज़बान, जिह्व, जिह्वा, जीभि, जीभी, जीह, रसज्ञा, रसना, रसमाता, रसमातृका, रसला, रसांका, रसाल, ललना, लल्लो, लोह, वाचा, वाणी, साधुस्तवा ।

२८. **गाल**—कपोल, गंठ, गलुई, रुखसार ।

२९. **कान**—करन, कर्ण, शब्दग्रह, श्रव, श्रवण, श्रवणेन्द्रिय, श्रुति, श्रोत, श्रोत्र ।

३०. **कान का छेद**—कर्णकुहर, कर्णछिद्र, कर्णरंध्र ।

३१. **कनपटी**—अविमुक्त, कच्चा, कट, कनपट, कनपटी, गंड, गंडस्थल ।

३२. **ठुड्डी**—चिबि, चिबुक, ठीड़ी, ठुड्ढी, ठोढ़ी, डाढ़ी, दाढ़ी, हनु ।

३३. **गरदन**—कण्ठ, कंध, कंधर, गर्दन, गला, गिय, ग्रीव, ग्रीवा, घींच, नटई, नाड़, नार, मौर, शिरोधि ।

३४. **कंठ**—कण्ठ, गल, गला ।

३५. **घाँटी**—अवटु, कृकाटिका, गटई, गरदन, गरदना, गिउ, गिरवान, गीव, ग्रीव, ग्रीवाँ, घाटा, घाड़, घेघा, टेंटुआ ।

३६. **कंधा**—अंश, अंस, कंध, कन्हा, काँधा, कांधी, कान्ह, खया, खवा, नितंब, भुजमूल, भुजसन्धि, भुजशिर, स्कंध ।

३७. **बाल**—अलक, अस्र, कच, काकपच्छ, काकुल, कुन्तल, केश, गेसू, चिकुर, जटा, जुल्फ, झंड, झाँट, पश्म, पसम, बार, बाल, मूर्द्धज, रोम, रोवाँ, लोम, वृजिन, शिरसिज, शिरोरुह, श्याम ।

३८. **बाल (औरतों के शिर के)**—अलक, केशपाश, केशरमूह, जूटा, जूपा, झोंटा ।

३९. **बाल (घुंघराले)**—अलक, कुंचित केश, कुंतल, कैंढचमलक ।

४०. **रोवाँ**—तनूरुह, रोआँ, रोम, लोम ।

४१. **रोमांच**—त्वकपुष्प, त्वगंकुर, पुलक, रोमांच, रोमोद्‌भेद ।

४२. **चोटी**—कंगूरा, कलश, कवरी, चुटिया, चोटी, धम्मिल, प्रवेणी, मौलिशिखा, वेणी, शिखर, शिखा, शिषा, शिष, शीष, शृंग, शेखर, शेषर, सर, सिख, सिखा, सिर, सीरख, शीरष, शीर्ष ।

४३. **जटा**—कपर्दक, कौटीर, जटा, जटा-जूट, जटी, जुटक, जूट, जूटक, जूड़ा, बद्ध-कच, शट, हस्त ।

४४. **भौं**—अबरू, अभ्रू, तंद्री, तेवर, भँव, भुव, भ्रू, भृकुटी, भौंह, भौंहाँ ।

४५. **बरौनी**—अक्षिलोम, गरुत, नेत्रकिं-जल्क, नेत्रच्छदरोम, पक्ष, पक्ष्म, पपनी, बरुनी, बरौनी, रश्मि, विन्ने ।

४६. **दाढ़ी**—चिबुक, ठोढ़ी, डाढ़ी, श्मश्रु, हनु ।

४७. **मूँछ**—गलमोछु, माछ, मुच्छ, मोछा, श्मश्रु ।

४८. **धड़**—अमुंड, अशिर, कवंध, धर, रुंड, लुंड ।

४९. **सीना**—आगा, उछंग, उत्संग, उर, उरस, उरस्थल, क्रोड़, छतिया, छाती, वक्ष, वक्षःस्थल, वत्स, हिय, हियरा, हिया, हिरदय, हीय, हृदय ।

५०. **स्तन**—उरज, उरजात, उरोज, उरसिज, कुच, छतिया, छाती, दूध, थन, पयोधर, पिस्ताँ, वक्षोज, वक्षोज । दे० 'सीना' ।

५१. **चूँची (स्तनाग्र)**—अँठुली, कुचाग्र, चुचुक, चूँची, चूचुक, स्तनचूचुक, स्तनमुख, स्तनवृत्त, स्तनशिखा ।

५२. **पेट**—अवधान, उदर, ओझ, ओझर, ओझरी कवंध, कमंद, कुक्ष, कुक्षि, कोख, कोथला, गर्भ, जठर, झोल, झौंद, तुन्द, दोहर, पिचंड, भंडारा, शिकम ।

५३. **त्रिबली (पेट के ३ बल)**—त्रिवली, पेटी, रोमराजी ।

५४. **नाभि**—उदरावर्त, ढूढ़ी, ढोंढी, तुंडि, तुंडी, तुन्नी, तुंदी, धुन्नी, नाभी, पेडू, पेड़ू, बोड़री, बोड़ी ।

५५. **पीठ**—पश्च, पाछ, पाछा, पीछा, पीठ, पीठि, पुश्त, पूठि, पृष्ठ, पृष्ठभाग ।

५६. **बाहु**—दो, दोष, प्रगंड, प्रवेष्ट, बाँह, बाह, बाहा, बाहु, बाहुदंड, बाजू, भुज, भुजदंड, भुजा, मंज, बाहु ।

५७. **बग़ल**—कँखौरी, कक्ष, काँख, बाहुमूल, भुजकोटर, भुजमूल ।

५८. **केहुनी**—कफोणि, कूर्पर, केहनी, कोहनी, टिहुनी, ठिहुनी ।

५९. **हाथ**—कर, पंचशाख, पाण, पाणि, पाणिक, पाणी, भुजाग्र, शय, हथ, हस्त, हस्थ । दे० 'बाहु' ।

६०. **कलाई**—कलाई, गट्टा, पहुँचा, पाणिमूल, प्रकोष्ट, मणिबंध ।

६१. **हथेली**—करतल, करतली, करपुष्ट, करपृष्ट, करभ, गदोरी, गद्दी, प्रतल, पाणितल, फलक, हतेरी, हथेरी, हथोरी, हस्ततल ।

६२. **करपृष्ठ**—करपृष्ट, करप्रष्टि, हस्तपृष्ठ ।

६३. **थप्पड़**—चटकन, चपत, चपेट, चपेटा, चपेटिका, चाँटा, झप्पड़, झापड़, तमाचा, थपेड़ा, दोहथा, प्रतल, प्रहस्त ।

६४. **घूसा**—घूँसा, मुष्टिकं, मुष्टिका, मुक्का, मूका ।

६५. **मुट्ठी**—मुठिका, मुठी, मुश्त, मुष्टि, मुष्टिक, मुष्टिका, मूठ, मूठी ।

६६. **गहुआ**—अँगुलिसंधि, गहुवा, गाई, गावा ।

६७. **उँगली**—अंगुरी, अँगुली, अँगुलीय, अंगुश्त, आँगुरी, उंगुली, करज, करपल्लव, कररुहन, करशाखा ।

६८. **पोर (उँगली)**—पर्व, पोर ।

६९. **हाथ की ५ अँगुलियाँ**—अँगूठा, अनामिका, कनिष्ठा, तर्जनी, मध्यमा ।

७०. **अंगूठा**—अंगुष्ठ, अंगूठा, अङ्गुठा ।

७१. **तर्जनी**—तर्जनी, प्रदर्शिनी ।

७२. **मध्यमा**—कर्णिका, ज्येष्ठा, बिचली, माध्यमिका ।

७३. **अनामिका**—अनम्मा, अनमिका, कनगुनिया ।

७४. **कनिष्टिका**—कनिष्टिका, कनिष्ठा,

काँनी, कानी, छगुनी, छिगुनियाँ, छिगुनी, छिगुली ।

७५. **नाख़ून**—करकंटक, करचंद्र, करज, कररुह, करांकुश, कराग्रज, करोरुह, कामांकुश, किरवार, नहँ, नख, नखर, नष, पाणिज, पुनर्भव ।

७६. **गोद**—उछंग, उत्संग, अंक, अंकम, अँकवार, क्रोड़, गोद्दी, भुजान्तर ।

७७. **उदर**—ओदर, पेड़ू ।

७८. **कमर**—ककुद्मती, कट्ु, कटि, कटि-पार्श्व, कटी, कटीर, कमर, करभ, करि-हाँव, कलत्र, कांचीपद, मध्यांग, लंक, श्रोणि, श्रोणिफलक ।

७९. **लिंग**—आगा, इंद्रिय, उपस्थ, कंदर्प-मुषल, कामांकुश, ध्वज, पुलिंग, मदनां-कुश, मूत्रेंद्रिय, मेढ, मेहन, मींगड़ी, रति-साधन, रागलता, लंड, ललाक, लांगु, लाँड़, लिंग, लौंड़ा, वैतस, व्यंग, शिश्न, शेफ, सतर, साधन, स्वरस्तंभ ।

८० **योनि**—अध, अधर, अपथ, अवाच्य-देश, उपस्थ, कंदर्पसन्धि, कंदर्पसम्वाध, कलत्र, काममंदिर, गर्भद्वार, गर्भमुख, गर्भस्थाया, गाँड़, जन्मवर्त्म, धारका, पुष्पी, प्रकूति, प्रक्रृति, प्राकचण, बरअंग, बुर, बुलि, भग, भथियान, भोसड़ा, योनि, रतिकुहर, रतिगृह, रति, रतिग्रह, रति-भवन, रतिमन्दिर, वरांग, संसारमार्गक, स्त्रीलिंग, स्मरकूप ।

८१. **पोता**—अंड, अंडकोश, अंडकोष, अँड़ुवा, आँड़, आँड़ू, खुसिया, फ़ोता, बैंजा, मुष्क, रत, वृषण, वृष्ण ।

८२. **चूतड़**—कटक, गुदा, गूदा, चुत्तर, चूत, चूतर, जघन, नितंब, पायू, मलद्वार, श्रोणि।

८३. **गुदा**—अपान, गंड, गाँड़, गुद, गुदवर्त्म, गुह्य, पायु, भग, मलद्वार, विष्ठानिर्गमद्वार, हगनहटी ।

८४. **जाँघ**—उरु, उरू, जंघा, जघन, जाँघ, जान, जानु, प्रसृता, रान, शरीर-स्तंभ, सक्थि, स्तम्भ ।

८५. **घुटना**—गुल्फ, घुंट, घुंटक, घुटना, घुटरूँ, घुटिक, घुटिका, जानु, टिहुनी, ठेंघुना, पादग्रंथि, पादपृष्ट ।

८६. **पाँव**—अंघ्रि, अधमांग, कदम, गोड़, चरण, टँगरी, टाँग, पग, पद, पाँ, पाँइ, पाँउ, पाँव, पाओ, पाद, पाय, पैर ।

८७. **एड़ी**—अंघ्रि, एड़, एड़ी, ऐड़ी, छवा, पार्ष्णि ।

८८. **तलवा (पैर का)**—तरवा, तरुवा, तलवा, पदतल, पादतल ।

८९. **उँगली (पैर की)**—उँगुली, पद-पल्लव, पदाग्र, पादांगुली, प्रपद ।

९०. **चमड़ा**—खलड़ी, खलरी, खाल, खोलड़ी, चमड़ी, चर्म, चाम, जिल्द, त्वक, त्वचा, निर्मोक, सृग्धरा ।

९१. **मांस**—अस्रज, आम्रज, आमिष, कव्य, क्रव्य, गोश्त, गोस्त, जांगल, तरस, पल, पलल, पालल, पिशित, मांश, मास ।

९२. **मज्जा**—अस्थिज, अस्थिसंभव. अस्थिसार, अस्थिस्नेह, जीवन, तेज, देहसार, बीज, शुक्रकर ।

९३. **चरबी**—चर्बी, मेद, मेदा, वपा, वसा ।

९४. **ख़ून**—अस्र, असृक, कोणप, क्षतज, खून, पलक्षार, रक्कत, रक्त, रगत, रजत, रसभव, रससंभव, रुधिर, रुहिर, रोहित, लहू, लोहू, शोण, शोणित, सोनित ।

९५. **७ धातु**—अस्थि, मज्जा, माँस, मेद, रक्त, रस, शुक्र।

९६. **नस**—नस, वस्नसा, स्वायु, स्नासा।

९७. **नाड़ी**—धमनी, नड़ी, नब्ज़, नरी, नस, नारी, रग, शिरा, सार।

९८. **अंतड़ी**—अंतड़ी, अंतावरी, अंत्र, अंत्री, आँत, आती, पुरीत, लाद, लेदड़ी।

९९. **हड्डी**—अस्थि, कीकस, कुल्य, मेदज, मेदोज, हड़ड़ी, हड़री, हाढ़, हाड़।

१००. **ठठरी**—अंजर-पंजर, अस्थि-पंजर, कंकाल, ठटरी, ठट्टी, ठढरी, पंजर, मांजर, हड़ावरि, हड़ावल।

१०१. **खोपड़ी**—कं, कपार, कपाल, कपालिका, करपर, कर्पर, करोटी, खर्पर, खोपड़ा, चँदिया, टाँट, टाटर, भगाल, भाल, मत्था, मौलि, शिर, शिरोऽस्थि, शीर्ष, सर, सीस।

१०२. **आँख का गोला**—कोया, गोलक, नेत्रपिंड, विड़ाल।

१०३. **जबड़ा**—चौभड़, चौहड़, जभा, डाढ़, दंष्ट्रा।

१०४. **पँसली**—पंजड़ी, पंजर, पँजरी, पँसुली, पजरी, पसुरी, पर्शुका, पार्श्व, पार्श्वास्थि।

१०५. **रीढ़**—कशेरुका, पृष्ठवंश, पृष्ठास्थि, मेरुदंड, रीड़।

१०६. **कूल्हा**—कटिप्रोथ, कँटिसर, कुल्हा, कुल्हड़।

१०७. **गाँठ**—अस्थिसंघात, ग्रंथि, गाँठि, जोड़, बंद, सीमंत।

१०८. **दिमाग़**—अक़्ल, गोद, गोर्द, तालु, तालू, दिमाक, बुद्धि, मग़ज़, मग़्ज़, मस्तिक, मस्तिष्क, मस्तुलुगक, मेजा, समझ।

१०९. **फेफड़ा**—क्लोम, तिलक, धुकधुकी, फुपफुस, हृदय।

११०. **कलेजा**—अग्रमांस, करेजा, कालखंड, जिगर, बुक्का, यकृत।

१११. **यकृत**—करंडा, कालक, कालखंज, कालखंड, कालेय, जिगर, महास्नायु, जकृत।

११२. **तिल्ली**—गुल्म, तापतिल्ली, पलई, पलही, पिलही, पीला, प्लिहा, प्लीहा, बरवट।

११३. **गर्भाशय**—उदर, उल्वम्, कुक्षि, कोख, गर्भ, गर्भकोश, जठर, जरायु, दौहद, धरा, पेट, पेड़ू, बच्चादान, बच्चादानी।

११४. **मलाशय**—कोठा, कोष्ठ, मलकोष्ठ, मलासय।

११५. **पाख़ाना**—गलीज़, गुह, गूँ, गूथ-वर्चस्क, गूह, झाड़ा, टट्टी, पुरीष, बीट, मल, मैल, मैला, विष्ट, विष्टा, विष्ठा, शमल।

११६. **पाख़ाना होना**—कुल्ला करना, छेरना, जंगल जाना, झाड़ा फिरना, टट्टी होना, दिशा होना, डोलडाल होना, नदी जाना, निपटना, निमटना, पेट चलना, फराकित होना, बहरे जाना, बड़ी विलायत जाना, विलायत जाना, मैदान होना, शौच होना, हगना, बढ़ाना, गोबर करना, दीर्घशंका करना।

११७. **पेशाब**—उच्चार, कारुरा, पिशाब, प्रस्राव, मूत, मूत्र, लघुशंका।

**११८. पेशाब करना**—छोटी विलायत जाना, निशंक होना, मूतना, लघुशंका करना।

**११९. आँसू**—अँसुवा, अश्क, अश्र, अश्रु, असुआ, अस्र, अस्रु, आल, चक्षुजल, टसुआ, टिसुआ, नेत्रहुल, नेत्राम्बु, वाष्प, रोदन, लोच, वाष्प।

**१२०. रोना**—आठ आँसू रोना, आँसू गिराना, आँसू बहाना, कलपना, क्रंदन करना, किकियाना, चिचियाना, दाढ़ें मारना, प्रलाप करना, बिबिआना, राग काढ़ना, रुदन करना, रोना, विलपना, विलाप करना, सिसकना, सुसुकना। दे० 'चिल्लाना'।

**१२१. पसीना**—अरक, उष्मा, ताप, पंसा, प्रस्वेद, श्रमवारि श्रमविंदु, श्रमसीकर, स्वेद, स्वेदन।

**१२२. थूक**—कफ, खँखार, पीक, लार, श्लेष्मा, लाला, सृणिका, स्यन्दिनी।

**१२३. पोंटा**—नकटी, नासामल, नेटा, सिंघाण।

**१२४. पित्त**—अग्नि, अनल, उष्मा, तिक्त, तेजस्, धातु, पलज्वल, मायु, रंजन।

**१२५. कफ**—खँखार, बलगम, श्लेष्मा।

**१२६. कींचर (आँख का मैल)**—कीचड़, कीचर, गीड़, दूषिका, नेत्रमल।

**१२७. खोंट**—कर्णमल, खूँट, पिंजूषा।

**१२८. रज**—आर्त्तव, ऋतु, ऋतुस्राव, कुसुम, पुष्प, मासिकधर्म, रजोधर्म, स्त्री-धर्म।

**१२९. वीर्य**—अंड, इंद्रिय, जीवन, तेज, बीज, रेत, शुक्र, सार, हिरण्य, हीर।

**१३०. मन**—अंग, अंत, अंतःकरण, अंतस्, अनगंक, इच्छा, इरादा, उर, चित्त, चेत, जिय, जी, तवियत, मनुआँ, मानस, विचार, स्वांत, हृद, हृदय।

**१३१. मस्तिष्क**—ज़ेहन, दिमाग़,—दे० 'बुद्धि'।

**१३२. बुद्धि**—अकल, अक़्ल, चित, चेतना, ज्ञान, धारणा, धी, धीष्णा, प्रज्ञा, प्रतिपत्ति, प्रतिभा, प्रेक्षा, बोध, मति, मनस्, विज्ञान, संख्या, समझ।—दे० 'मस्तिष्क।'

**१३३. दिल**—अभ्यंतर, उछंग, उर, उरस्, करेजा, कलेजा, घट, दिल, मन, हिअ, हिआ, हिय, हियरा, हिया, हिरदय, हीअ, हीआ, हीय, हीयरा, हीया, हृद, हृदय।

**१३४. इंद्रिय**—अक्ष, इंद्री, करण, कृषि, गुणकरन, गो, ग्रहण, ज्ञानेंद्रिय, विषयी, हृषीक।

**१३५. २ इंद्रियाँ**—कर्मेंद्रियाँ, ज्ञानेंद्रियाँ।

**१३६. ११ इंद्रियाँ**—५ कर्म इंद्रियाँ, ५ ज्ञान इंद्रियाँ, १ मन।

**१३७. ४ अंतरेंद्रियाँ**—अहंकार, चित्त, बुद्धि, मन।

**१३८. ५ कर्मेंद्रियां**—उपस्थ, गुदा, पैर, मूंह, हाथ।

**१३९. ५ ज्ञानेंद्रियाँ**—आँख, जिह्वा, कान, त्वचा, नासिका।

**१४०. गर्भ**—अर्भ, अर्भक, गर्भपिंड, पातक, पेट, भ्रूण, हमल।

**१४१. गर्भ रहना**—आगा भारी होना, आशा होना, गर्भ रहना, पेट रहना, पेट से रहना, पैर भारी होना।

**१४२. जीवन**—अवस्था, आयु, ज़िंदगी, जीवनकाल, वयःक्रम।

**१४३. गर्भाधान**—गर्भधारण, गर्भस्थिति।

**१४३ अ. गर्भपात**—गर्भनाश, गर्भस्राव।

**१४४. जन्म**—उत्पत्ति, उद्‌गम, उदभव, जनन, जनम, जात, पैदाइश, प्रजनन, प्रसव, प्रसूत।

**१४५. जन्म लेना**—उगना, उतरना, उत्पन्न होना, जनमना, जीवन पाना, देहधारण करना, निकलना, पैदा होना. संसार में आना।

**विलोम**—दे० 'मरना'।

**१४६. जनना**—आविर्भूत करना, उत्पन्न करना, जनन करना, जननी होना, जन्म देना, जनम देना, निकालना, पैदा करना, प्रसव करना, बच्चा देना, बिआना, ब्याना।

**१४७. नामकरण**—नामकरन, नामकर्म।

**१४८. अन्नप्राशन**—अन्नप्रासन, चटावन, पसनी, पासनी।

**१४९. मुंडन**—केशकर्म, केशान्त, क्षौर, क्षौरकर्म, चूड़ाकर्म, भद्राकरण, वपन।

**१५०. यज्ञोपवीत**—उपनयन, उपवीत, जनेऊ, जनेव, ब्रह्मसूत्र, यज्ञसूत्र, व्रतबंध।

**१५१. विवाह**—उद्वाह, उपयम, उपयाम, करग्रह, करपीड़न, कुड़माई, दारकर्म, दारपरिग्रह, निकाह, निवेश, परिणय, परिभवन, पाणिग्रहण, पाणिपीड़न, बिवाह, बियाह, विवाह, ब्याह, मँगनी, वरकाज, शादी, संबंध, सगाई, हथलेवा।

**१५२. ८ विवाह**—आर्ष, आसुर, गान्धर्व, दैव, पिशाच, प्रजापत्य, ब्राह्म, राक्षस।

**१५३. गौना**—गवन, गवना, द्विरागमन, दुरागमन, मुकलावा, विदा।

**१५४. मृत्यु**—अंत, अंतक, अंतकर, अंतकर्ता, अंतकारक, अंतकारी, अंतकाल, अंतकृत, अंतगति, अंतशय्या, अंतसमय, अंतिमयात्रा, अत्यय, अवसाद, अवसादन, अवसान, इंतकाल, उत्क्रमण, उपरति, ऊर्ध्वारोह, ऊर्ध्वारोहण, कज़ा, कटना, कदन, काल, कालधर्म, कृतान्त, क्षय, खातमा, गंगायात्रा, गंगालाभ, गमन, गमी, जगदंतक, दिष्टान्त, देहान्त, देहत्याग, देहपात, देहयात्रा, देहान्तर, देहावसान, ध्वंस, नाश, निधन, निपात, निमीलन, निर्ऋति, नैधन, पंचता, पंचत्व, परलोकगमन, परलोकवास, परिक्षत, प्रक्षय, प्रणाश, प्राणत्याग, प्राणांत, मरण, महानिद्रा, महाप्रस्थान, महायात्रा, मोक्ष, मोख, मोच्छ, मौत, व्यापति, व्यापद्, विसाल, शरीरत्याग, शरीरपात, शरीरान्त, षड्विकार, स्वर्गयात्रा, स्वर्गारोहण, संस्थान, सांस्थिति, स्वःपथ, हातु।

**१५५. मरना**—अवसान होना, गंगालाभ होना, गोलोक जाना, चल बसना, चोला छोड़ना, चोला बदलना, जान जाना, दिवंगत होना, झुकना, देहान्त होना, निधन होना, निपात होना, निर्वाण होना, परलोक जाना, परलोक सिधारना, प्राण त्यागना, प्राणान्त होना, मरहूम होना, स्वर्ग सिधारना।

**१५६. मारना**—कचरकूट करना, कुटाई करना, कूटना, गत बनाना, घमकना, घमघमाना, घहरना, घहराना, छोत झाड़ना, ठोंकना, ठठाना, ताड़ना, थप-

रागा, थूरना, दोहथाना, पीटना, पीटपूजा करना, लतमर्दन करना, लतियाना।

**विलोम**—दे० 'आदर करना'।

**१५७. मरवाना (जान से)**—कटवाना, खून करवाना, घलवाना, बधाना, बधवाना, मरवाना, हताना, हतवाना, हत्या करवाना, हनवाना।

**१५८. मारना (जान से)**—क़तल करना, काटना, खतम करना, खून करना, घालना, वध करना, बधना, हतना, हत्या करना।

**१५९. शव**—अतीत, कुणप, क्षितिवर्द्धन, भूमिवर्द्धन, मुरदा, मुर्दा, मृत, मृतक, मृतशरीर, लाश, लोथ, लोथि, सव।

**१६०. पूर्वज**—नाराशंस, नाराशंसी, पुरखा, पुरषा, पुरिखा, पुर्वज, बुजुर्ग।

**१६१. दादा के पिता**—नकड़दादा, परदादा, प्रपितामह।

**१६२. दादा (पिता के पिता)**—आजा, आर्यक, ददा, दादा, दादू, परदादा, पितृपिता, पितामह, बवा, बाबा।

**१६३. दादी (पिता की माता)**—आजी, आर्य्या, ऐया, दादी, पितामही, बड़की माई।

**१६४. दादा का घर**—अजिहाल, ददिहाल, ददिआउर।

**१६५. दादी के पिता का घर**—अजिऔरा, ददिऔरा।

**१६६. मृत बाप दादा आदि**—अंभ, अगला, पितर, पितृ।

**१६७. नाना का बाप**—परनाना, प्रमातामह।

**१६८. नाना (माता के पिता)**—नन्ना, मातामह, मातृपिता, मातमह।

**१६९. नानी (माता की माता)**—आई, मातामहपत्नी, मातामही, मातृमही, मातृमाता।

**१७०. मामा (माता का भाई)**—मातुल, मामू।

**१७१. मामी (मामा की स्त्री)**—मातुल, मातुलपत्नी, मातुलानी, मातुली, माँईं।

**१७२. मामा का लड़का**—मातुलेय, ममेरा।

**१७३. नाना का घर**—ननसार, ननिऔरा, ननिहाल, नानिहाल।

**१७४. पिता**—अदिति, अब्बा, किबला, गुरु, ज, जनक, जनन, जनयिता, जनिता, जन्मद, जन्य, डोकरा, तात, पितु, पितृ, पित्र, पिदर, प्रजापति, बप, बप्पा, बाप, बापू, बाबा, बाबू, मूलक, वालिद।

**१७५. ७ तरह के बाप**—अभय देने वाला, गुरु, जन्म देने वाला, पालन करने वाला, बड़ा भाई, मंत्र देने वाला, श्वसुर।

**१७६. सौतेला बाप**—कठबाप।

**१७७. माता**—अंबक, अंबा, अंबालिका, अंबिका, अदिति, अम्माँ, अम्मा, गो, जननि, जनयित्री, जननी, जनि, जनित्री, जनी, जनीयत्री, जा, धात्री, पसू, मतरिया, मतारी, महतारी, माँ, मा, माइ, माई, मातु, मातृ, मातृका, माय, माया, मैया, वालिदा।

**१७८. योग्य पुत्र उत्पन्न करने वाली माता**—सपूती।

**१७९. अयोग्य पुत्र उत्पन्न करने वाली माता**—कपूती।

**१८०. सौतेली माँ**—उपमाता, दुमाता, मतेई, मैभा, विमाता।

१८१. ७ तरह की माताएँ—गुरु की स्त्री, गौ, जन्मदात्री माता, दूध पिलाने वाली दाई, ब्राह्मणी, मातृभूमि, राजपत्नी।

१८२. उपमाता—अन्ना, उपमाता, धात्री।

१८३. बुरी माता—कुमाता, दुमाता।

१८४. माता पिता का प्रेम—वात्सल्य।

१८५. ताऊ (बाप का बड़ा भाई)—ताया, पितृव्य।

१८६. ताऊ की स्त्री—ताई।

१८७. चाचा (बाप का छोटा भाई)—कका, काका, चचा, ताऊ, पितृव्य।

१८८. चाची (चाचा की स्त्री)—काकी, चची, ताई।

१८९. ससुर (पति या पत्नी का बाप)—बाबा, शतानीक, श्वशुर, श्वसुर, ससुर, ससुरा, सुसरा, स्वशुर, स्वसुर।

१९०. सास (पति या पत्नी की माता)—आर्या, मय्या, श्वश्रू, सासु।

१९१. ससुर का घर—ससुरा, ससुराल, सासरा, सासुर, सुसराल, स्वसुराल।

१९२. साला (पत्नी का भाई)—आत्मनीय, बारकीर, श्यालक, श्याला, श्वशुर्य्य, सिकंदर, स्याल, स्याला।

१९३. साले की स्त्री—सरहज, सलहज।

१९४. साली (पत्नी की बहिन)—श्याली, सढ़ुआइन।

१९५. सार का सार—सरसरा।

१९६. सार का बेटा—सरपुत।

१९७. लड़का या लड़की का ससुर—समधी, सम्बन्धी।

१९८. लड़के या लड़की की सासु—समधिन।

१९९. समधी का बाप—लमधी।

२००. समधी की माँ—लमधिन।

२०१. बहन—जामि, जीजी, बहनेली, बहिन, बेबे, भगनी, भगिनी, भेन, भैना, सहोदरा, सहोदरी, सोदरा, सोदरी, सुसा, स्वसा।

२०२. बड़ी बहन—अग्रजा, जिजिया, जीजी, जेठी, जेष्ठी, दिदिया, दीदी, पूर्वजा, बहन।

२०३. जीजा—ग्रामहासक, पाहुन, बहनेऊ, बहनेली, बहनोई, भगिनीपति, श्याल।

२०४. भांजा (बहिन का लड़का)—जामेय, बहनौता, भगना, भगिना, भगिनिज, भगिनीय, भगिनेय, भगिन्य, भागनेय, भागिनेय, भानजा, भैंने, स्वस्रीय।

२०५. भांजी (बहिन की लड़की)—भगिनिजा, भगिना, भगिन्या, भैंने, स्वास्रीया।

२०६. फूआ (पिता की बहन)—पितृष्वसा, फुफी, फूफी, फूफू, बुआ, बूआ, भूआ।

२०७. फूफा (पिता के बहनोई)—फुप्फा, फुप्फू, फूफू।

२०८. भाई (फुफेरा)—पितृष्वसेयी, पितृष्वस्रीय।

२०९. बहिन (फुफेरी)—पितृष्वसेयी, पितृष्वस्रीया।

२१०. मौसा (मौसी का पति)—खालू, मासा, मौसिया।

२११. मौसी (माता की बहन)—खाला, मातृभगिनी, मातृष्वसा, मासी।

२१२. भाई ( मौसेरा )—मातृष्वसेय, मातृष्वस्रीय।

२१३. बहिन ( मौसेरी )—मातृष्वसेय, मातृष्वस्रीया।

२१४. भाई—अनुज, ज्ञाति, बन्धु, बन्धू, बान्धव, बिरादर, वीर, बीरन, भइया, भाय, भैया, भ्रात, भ्राता, विरादर, वीर, सहोदर, सोदर।

२१५. भाई (सगा)—भ्रात, भ्राता, मांजाया, मादरज़ाद, सगर्भ, सगा, समानोदर, सहज, सहोदर, सांदर, सोक्षीय, सोदर, सोदर्य।

२१६. दूध भाई—कोका, धाभाई।

२१७. भाई चारा—भाइप, भाई-चारा, भायप, भैयाचारी।

२१८. बड़ा भाई—अग्रज, अग्रजन्मा, अग्रिम, अग्रिय, ददा, दाऊ, दादा, दादू, पूर्वज, पूर्वजन्मा, भय्याजी, वर्य।

२१९. भाभी—प्रजावती, भावज, भौज, भौजाई, भौजी, भ्रातग्रेहिनी, भ्रातृजाया, भ्रातृभार्या, भ्रातृबधू, भ्रातृजाया, सहजग्रह।

२२०. भाई (छोटा)—अनुज, अवर्य, कनिष्ठ, जघन्यज, जविष्ट, यवीन, लघुभ्राता, सूनु।

२२१. छोटे भाई की स्त्री—भयहु, भयाहू।

२२२. भतीजा—भतीज, भ्रातृक, भ्रातृज, भ्रातृपुत्र, भ्रातृव्य, भ्रातृसुत।

२२३. भतीजी—भ्रातृजा।

२२४. पति—अधिप, अधिपति, अधिभू, आर्य, इंद्र, इन, ईश, ईशिता, ईश्वर, कंत, कंथ, कांत, क्षेत्री, खसम, खाविंद, घरवसा, घरवाला, चेट, ढींगर, दूलह, दूल्हा, धव, धनिक, धनी, नाथ, पत, पाणिग्राह, पाणिग्राहक, पिय, पिया, पियु, पीउ, पीय, पीव, पुरुष, प्यारे, प्यो, प्रणयी, प्राण, प्राणजीवन, प्राणनाथ, प्राणपति, प्राणप्यारा, प्राणप्रिय, प्राणवल्लभ, प्राणाधार, प्राणाधिक, प्राणेश, प्राणेश्वर, प्रिय, प्रियतम, प्रीतम, बलम, वल्लभ, बालम, भतार, भरतार, भर्ता, भर्तार, भर्त्ता, भर्त्तार, मनुष, मर्द, मालिक, मियाँ, रतगुरु, रमण, रवन, लम्व, ललन, लला, वीर, शौहर, सइयाँ, सजन, सांई, साइ, साँई, सैंया, सैयाँ, स्वामी, हृदयेश, हृदयेश्वर।

२२५. पत्नी—अर्धांगनी, अर्धांगिनी, औरत, कबीला, कलत्र, कान्ता, क्षेत्र, गृहणी, गृहिणी, गेहनी, घरदासी, घरनी, घरवाली, चरणदासी, ज़नाना, जनि, जानि, जानी, जाया, जोइ, जोय, जोरू, जौजा, तलोदरी, तिय, ती, दार, दारा, दासी, द्वितीया, धर्मणी, धर्मपत्नी, धार्मणी, नंदिनी, पतिनी, परिगृहा, परिग्रहा, पाणिगृहीती, प्रणयिनी, प्राण, प्राणगृहीता, प्राणगृहीती, प्रिया, वनिता, बहू, बाला, बीबी, भवनी, भवानी, भार्या, मेहरी, रवनि, रवनी, लुगाई, लोगाई, वधू, वल्लभा, वशा, वामांगनी, वामा, संगिनी, सहगामनी, सहचरी, सहचारिणी, सहधर्मिणी, सुआसनी, स्त्री, हरम।

२२६. ४ तरह के पति—अनुकूल, दक्षिण, धृष्ट, शठ।

२२७. उपपति—उपपति, घरवसा, जार, धगड़ा, धिंगड़ा, यार।

२२८. **उपपत्नी**—करौत, गुपता, गृहीता, घरवासी, दोहगा, मदख़ूला, मुताही, रखनी, रखेली, सुरैत, सुरैतिन, हरम।

२२९. **वेश्या से प्रेम करने वाला**—नायक, वैसिक।

२३०. **सपत्नी**—प्रतिकामिनी, प्रतिकूला, शौत, सपत्नीक, समानपतिका, सवत, सस्त्रीक, सौक, सौकन, सौत, सौतन, सौतनि, सौतिन।

२३१. **सपत्नी का भाव या धर्म**—सापत्न्य, सौतपन।

२३२. **पत्नी की छोटी बहन**—यंत्रिका।

२३३. **बहू**—पुत्रवधू, पतोह, पतोहू, वधू, वधूटी, बहुरिया, वधू, श्नुषा।

२३४. **पिता का घर**—नैहर, पितृगृह, पीहर, मयका, मायका, मैका।

२३५. **विधानपूर्वक स्त्री या पति का संबंध-त्याग**—तलाक, तिलाक, संबंध-विच्छेद।

२३६. **पति या पत्नी की दादी**—ददिया सास।

२३७. **पति या पत्नी के चाचा**—चचिया ससुर।

२३८. **पति या पत्नी के मामा**—ममियाँ ससुर।

२३९. **पति या पत्नी के फूफा**—फुफिया ससुर, फुफुआ ससुर।

२४०. **पति या पत्नी के नाना**—ननिया ससुर।

२४१. **पति या पत्नी का जोड़ा**—जंपति, जायापती, दंपति, दंपती, द्वन्द्व, भार्यापती।

२४२. **भसुर (पति का बड़ा भाई)**—जेठ, जेठउत, जेठउर, जेठरा, ज्येष्ठ, भसुर, भाई जी।

२४३. **देवर (पति का छोटा भाई)**—देवर, देवरा, देवृ, पतिभ्राता, बबुआ, बबुआ जी, बाबू।

२४४. **ननदोई (पति का बहनोई)**—नन्देऊ, नन्दोई।

२४५. **ननद (पति की बहन)**—नंदिनी, ननँद, ननदी, ननांदरि, ननादृ, नन्द, नन्दा।

२४६. **सन्तान**—अपत्य, उम्मत, औलाद, गोत्रजनन, तंतु, ताँती, तोक, नुत्फा, पंसरा, परिवार, प्रजा, प्रसव, प्रसृति, बंश, बंशज, बंशधर, बंशपरम्परा, बच्चा, बालबच्चे, लड़कावाला, सन्तति, सर्ग।

२४७. **लड़का**—अंगज, अर्भक, आँख, किशोर, कुँअर, कुँमरेटा, कुँवर, कुमार, चिंजा, छावड़ा, छाव, छैया, छोकरा, छोरा, जातक, टावर, टोटा, डावर, डिंभ, दारक, प्रसव, वालक, वटु, लाल, लौंडा, शिशु। दे० 'पुत्र'।

२४८. **लड़की**—दे० 'पुत्री'।

२४९. **वर्णसंकर**—अरजल, अष्टधाती, कमअसल, किंपुरुष, कुण्ड, गोलक, जारज, दोगला, धींगड़, धींगड़ा, पाराशव, बरनसंकर, रमजना, रामजना, शंकर, संकर, हरामज़ादा।

२५०. **पुत्र**—अंगज, अंगभूत, अपत्य, आत्मज, आत्मनीय, आत्मभ, औरस, औलाद, कुमार, कुलधारक, चिंजा, छोकड़ा, छोकरा, छावा, छोहरा, छोरा, जन्य, जा, जात, डाँठरा, डाबरा, ढोटा, ढोटौना, तत, तनय, तन, तनुज, तनूज,

तनै, तनोज, तात, दायाद, दारक, नंद, नंदक, नंदन, नंदिवर्द्धन, नकुल, नांदवर्द्धन, पिसर, पुतरा, पुत्त, पूत, फरज़न्द, वालक, बीर, बेटला, बेटवा, बेटा, लड़का, लाल, लौंडा, वच्छ, वत्सु, वल्द, वीर, सुअन, सुत, सुव, सुवन, सुवनारा, सून, सूनु, स्वजात ।

**विलोम**—दे० 'पुत्री' ।

**२५१. अच्छा पुत्र**—सपुत्र, सपूत, सुपूत ।

**२५२. ख़राब पुत्र**—अपूत, कपूत, कुपुत्र ।

**२५३. दुलारा पुत्र**—अलकलड़ैता, अलकसलोश, दुलहेटा, लाडला, लालन ।

**२५४. केवल एक पुत्र**—अर्जुन, इकलौता ।

**२५५. पुत्र के समान पाला हुआ लड़का**—पालक, पालट, पोष्यपुत्र ।

**२५६. गोद लिया हुआ लड़का**—औरस, दत्तक, दस्तक, पालक, पालट, पोष्यपुत्र, पोसपूत, मुतबन्ना, रास, लेपालक ।

**२५७. पुत्र का पुत्र**—छावा, नतिकट, नप्ता, नप्तृ, नवीरा, नसा, नाती, पुत्रात्मज, पोतड़ा, पोता, पौत्र ।

**२५८. पुत्र की पुत्री**—धिय, नतिनी, नप्ती, नवीरी, नातिन, गातिनी, पोतड़ी, पोती, पुत्रात्मजा, पौत्री ।

**२५९. पुत्र के पुत्र का पुत्र**—पड़पुत्र, पनाती, परपोता, परपौत्र, प्रपौत्र ।

**२६०. पुत्री**—अंगजा, अंगजाई, अंगजावर्य्या, आत्मजा, आत्मोद्‌भवा, कनामिका, कन्यका, कन्या, कुमारिका, कुमारी, छोकरी, छोरी, छौड़ी, जनी, जा, जाई, जात, ज़ाता, जामि, डाँवरी, ढोटी, तनया, तनुजा, तनैया, तन्या, दारिका, दुख़तरी, दुहिता, धी, धीजाता, धीदा, धीया, नंदना, नंदनी, नंदिनी, नगनी, पुत्तरी, पुत्रिका, बाला, बालिका, बिटिया, बिट्टी, बेटकी बेटी, माइँ, माँई, लड़की, लौंडिया, सुता स्वजा ।

**विलोम**—दे० 'पुत्र' ।

**२६१. पुत्री का पुत्र**—कुतप, दुहता, दोसता, दोहित, दौहित्र, नप्ता, नवासा, नात, नाती, सूनु ।

**२६२. पुत्री की पुत्री**—दोहती, दौहित्री, नतिनी, नातिन, नातिनी ।

**२६३. दामाद**—जँवाई, जवाय, जवाई, जामाई, जामातृ, जामाता, दमाद, धीयपाहुना, बटेऊ ।

**२६४. दूल्हा**—दुलहा, दूलह, नौशा, पाणिग्राहक, बनड़ा, बनरा, बन्ना, बर, लाड़ा, वर, शाह ।

**२६५. दुलहिन**—दुलहन, दुलहिया, दुलही, दुल्हैया, दूल्हन, नौशी, बनी, बन्नी ।

**२६६. प्रेमी**—अनुरागी, अनुरक्त, आशना, आशिक, आसक्त, चाहक, दिलदार, प्यारा, प्रेमिक, रंगीला, रक़ीब, रसवंत, रसिक, रागी, रिझकवार, रिझवार, सनेहिया, सनेही, सपत्न, सहृदय, साजन, स्नेही ।

**२६७. प्रेमिका**—अजीज, चहेती, जनियाँ जानी, ढोला, प्रियतमा, प्रिया, प्रीतिपात्र, प्रेम-पात्र, प्रेमिका, प्रेयसी, प्यारी, भावता, माशूक, सजनी, साक़ी, स्नेहपात्र, स्नेहिनी ।

**२६८. वियोगी**—बिछुड़ा, बिछोई, बिछोही, बिरही ।

**२६९. वियोगिनी**—बियोगिनी, विरहतप्ता, विरहसंतप्ता, विरहिणी ।

२७०. **सधवा स्त्री**—अहिवाती, गुणगौरि, जीवत्पति, पतिवती, पतिवाली, वधूटी, सधवा, सनाथा, सभर्तृका, सावित्री, सुआसिनी, सुभगा, सुहागिन, सुहागिनी, सुहागिल, सोहागिन, सोहागिल, सौभागिनी, सौभाग्यवती ।

२७१. **बिधवा**—अधवा, अनाथा, अपति, एकवेणी, जालिका, पतिहीना, बेवा, यतिनी, यती, रंडा, राँड, राँड़, विधवा, विश्वस्ता ।

२७२. **पतिव्रता**—कुलवधू, गुणगौरि, तपस्विनी, पतिदेवा, पतिपरायणा, पतिभक्ता, पतिव्रता, पूति, पाकदामन, मंगला, मनस्विनी, सतवंती, सती, साधवी, साध्वी, सुचरित्रा ।

२७३. **कुलवधू**—कुलवती, कुलवंती, कुलवधूटी ।

२७४. **रँडुआ (जिसकी स्त्री मर गई हो)**—अपत्नीक, रंडाश्रमी, रँडुआ, रंडुवा, रँडोरा, विधुर, विकल ।

२७५. **कुटनी (समाचार पहुँचाने वाली स्त्री)**—अर्जुनी, कुट्टनी, घटका, दुर्भगा, दूतिका, दूती, भिक्षुकी, मुंडा, वाक्यहारिणी, शंभली, संचारिका, संदेशहरा, सँभली, सारिका, स्त्रमणा ।

२७६. **परनारी**—परतिरिया, परत्रिया, पराई स्त्री, सुभा ।

२७७. **सखी**—अंतःपुरचारिणी, अंतःपुरचारिका, अली, आलि, आली, गुइँयाँ, वयस्का, महल्लिका, वालिजा, शिल्पकारिका, शेचना, संगिनी, सइयो, सखि, सधीची, सरस्वती, सहचारिणी, सहचरी, सहेली, साथिनी, सैरंध्री, हारिणी, हितू ।

२७८. **मित्र**—अंतरंग, अविरोधी, इष्ट, गोइयाँ, गोई, दोस्त, नंदीवर्द्धन, परिगह, बान्धव, यार, सँगाती, संगी, सँघाती, संघी, सखा, सहचर, सहचार, सहचारी, सहपाठी, साथी, सुहृद्, सौहृद, हित, हितू, हितैषी ।

२७९. **शत्रु**—अदावती, अनहित, अपक्ष, अमित्र, अरि, अहित, आरात, कृतघात, दावागीर, दुर्हृद, दुश्मन, द्विषण, द्वेषी, परिपंथी, प्रतिपक्षी, वैरी, मुकाबिल, मुख़ालिफ़, रिपु, विद्वेषण, विपक्षी, विरोधी, वैरी, शात्रव ।

२८०. **समवयस्क**—जोड़ी-पाड़ी, समउरिया, समौरिया, सवय, स्निग्ध, हम-उमर ।

२८१. **वर्ण**—जाति, वरन, विरादर, भाई ।

२८२. **ब्राह्मण**—अग्रजन्मा, अग्रजातक, कुदेव, कुलश्रेष्ठ, गुरु, ज्येष्ठ वर्ण, द्विज, द्विजाति, नय, पंडित, वाड़व, बाह्मन, बिप्र, ब्रह्मा, भूदेव, भूमिदेव, भूमिसुर, भूरसु, महाराज, महिसुर, महीसुर, मैत्र, यजुवर, वत्क्रज, वामन, विप्र, षटकर्मा, सूत्रकंठ ।

२८३. **ब्राह्मणी**—पंडिताइन, पंडितानी, बाँभनी, बाँम्हनी, ब्राह्मण-पत्नी, महाराजिन ।

२८४. **भूमिहार**—भूंइहार, भूमिहार, ठाकुर, भूमिहार ब्राह्मण ।

२८५. **तिवारी**—तिवाड़ी, त्रिपाठी, त्रिवेदी ।

२८६. **चौबे**—चतुर्वेदी, चउबे

२८७. **ओझा**—झा ।

२८८. **उपाध्याय**—उपधिया, उपाध्या, उपाध्ये ।

२८९. **पांडे**—पाँड़े, पांडेय ।

२९०. **शुक्ल**—शुक्ला, शुकुल ।

२९१. **मिश्र**—मिश्रा, मिसिर ।

२९२. **क्षत्रिय**—क्षत्र, क्षत्री, क्षात्र, छत्रिय, छत्री, द्विजालिंगी, नाभि, नृप, पार्थिव, बाबू, बाबूसाहब, बाहुज, मूर्द्धक, राजन्य, राजा, वर्मा, विराज, विराट, सार्वभौम ।

२९३. **क्षत्राणी**—क्षत्रिया, क्षत्रियाणी, क्षत्रियी, क्षत्रीपत्नी, क्षत्रीस्त्री, खतरानी, छत्रानी, महाराणी, राजपत्नी, रानी, वीरपत्नी, वीरमाता, वीरस्नुषा ।

२९४. **वैश्य**—अर्य, ऊरव्य, ऊरूज, गुप्त, द्विज, पणिक, वनजकर, वनिया, वैश्य, भूमिजीवी, भूमिस्पृक, महाजन, मोदी, वणिक, वार्त्तिक, विट, विस, व्यवहर्ता, श्रेष्ठ, श्रेष्ठी, साहु, साहूकार, सेठ, सेठी ।

२९५. **वैश्य-स्त्री**—अर्या, अर्याणी, अर्यी, बनियाइन, मोदिनी, मोदियाइन, वैश्यपत्नी, वैश्या, सहुआइन, सहुवाइन ।

२९६. **शूद्र**—अंत्यज, अंत्यजन्मा, अंत्यवर्ण, अछूत, उपासक, चतुर्थ, चांडाल, जघन्य, जघन्यज, दास, द्विजदास, दिजसेवक, पज्ज, पादज, वृषल, सूद, सेवक, हरिजन ।

२९७. **शूद्र-स्त्री**—अंत्यजा, उपासिका, दासी, शूद्र-पत्नी, शूद्रा, सूदिन, सेविका ।

२९८. **चांडाल**—अंत्यज, अछूता, अस्पृश्य, चंडाल, जनंगम, दिवाकीर्ति, प्लव, पुक्कस, मातंग, श्वपच ।

२९९. **कुछ चांडाल जातियाँ**—किरात, केवट, कोल, चमार, डोम, दुसाध, धोबी, नट, पासी, भंगी, भर, भील, मुसहर, वेणुक, व्याध ।

३००. **जाति**—आसपद, आस्पद, कुटुम्ब, कुल, ख़ानदान, गोती, गोत्रिय, जात, पंक्ति, पाँत, परिवार, बिरादरी, वंश, वर्ग, श्रेणी । दे० 'वर्ण' ।

३०१. **खत्री**—क्षत्रिय, खतरी, खेत्ती ।

३०२. **खत्री-स्त्री**—खतरानी, खत्राणी, खत्रानी ।

३०३. **कायस्थ**—कलमवीर, कायथ, मुंशी, मुंसी, लाला ।

३०४. **कायस्थ-स्त्री**—कायथिन, कैथिनी, मुंशीआइन, ललाइन ।

३०५. **अहीर**—अहिर, आभीर, गोदुह, गोप, गोपाल, गोसंख्य, ग्वाल, ग्वाला, यादव, वल्लव ।

३०६. **अहिरिन (अहीर स्त्री)**—अहिरिनी, आभीरपत्नी, आभीरस्त्री, आभीरी, गोपस्त्री, गोपी, ग्वालिन, महाशूद्री ।

३०७. **कोइरी**—काछी, कोयरी ।

३०८. **कोइरी स्त्री**—काछिन, कोइरिन ।

३०९. **कहार**—कमकर, कहारिन, धीमर, पनभरी, पनहारा, महरा, स्कंधभार ।

३१०. **कहारिन (कहार-स्त्री)**—कमकरिन कंहारिन, कहारी, धीमरिन, पनभरिन, पनभरी, धीवर, पनहारी, महरिन, महरि ।

३११. **नाई**—अंतवसायी, कल्पक, क्षुरी, क्षौरकार, क्षौरी, ग्रामणी, चंडिल, ठाकुर, दिवाकीर्ति, नखकुट्ट, नाऊ, नाउठाकुर, नापित, न्यायी, बरकट्टा, भांडपुट, मुंड, वात्सीसुत, सैनी, हजाम, हज्जाम ।

३१२. **नाउन**—नाइन, नाउनि ।

३१३. **बारी**—पत्राजीवी, पत्राली, वरुजीवी ।

३१४. **बारी-स्त्री**—बारिन ।

३१५. **बरई**—वरुजीवन, वरुजीवी ।

३१६. **बरई-स्त्री**—बरइन ।

३१७. **तमोली**—तमोलि, तांबूलिक, तांबूली, वरई ।

३१८. **तमोली-स्त्री**—तमोलिन, वरइन ।

३१९. **तेली**—कानू, चाक्रिक, तैलकार, धूसर ।

३२०. **तेली-स्त्री**—कनुवाइन, तेलिन, तैलकारिन ।

३२१. **ठठेरा**—कँसकुट्टु, ठठेरा, तमेरा, ताम्रकुट्ट, ताम्राजीवी, शौल्विक ।

३२२. **ठठेरा-स्त्री**—ठठेरिन ।

३२३. **कुम्हार**—कुंभार, कुंभकार, कुलाल, कोंहार, घटक, घटकार, घटजनक ।

३२४. **कुम्हार-स्त्री**—कुंभारिन, कुंभकारिन, कोहाँइन, कोंहारिन ।

३२५. **कुरमी**—कुनबी, कूर्मवंशी, कूर्मीय ।

३२६. **कुरमी-स्त्री**—कुनबिन, कुरमिन ।

३२७. **बनिया**—परचूनिया, परचूनी, मोदी ।

३२८. **बनिया-स्त्री**—बनिआइन, बानिन, मोदिआइन ।

३२९. **लोहार**—अयस्कार, कर्मकार, कर्मार, लुहार, लोहकारक, लौहकार, व्योंकार ।

३३०. **लोहार-स्त्री**—लोहाइन, लोहारिन ।

३३१. **बढ़ई**—काष्ठकार, खाती, तक्षी, तरुभेदी, वर्धकी, सूत, सूत्रकार, स्यन्दनकार ।

३३२. **बढ़ई-स्त्री**—बढ़इन ।

३३३. **गड़ेरिया**—अजपोषी, अजाजीवी, अजी, गड़ेरी, चरवाहा, चावाल, भेड़ियारा ।

३३४. **गड़ेरिया-स्त्री**—गड़ेरिन, गड़ेरी ।

३३५. **सोनार**—कलाद, नाडिंघम, पश्यतोहर, मुष्टिक, रुक्मकार, सोनी, सेठ, स्वर्णकार ।

३३६. **सोनार स्त्री**—सेठानी, सेठिन, सोनारिन ।

३३७. **दर्जी**—खलीफा, छिपी, तुन्नवाय, दरजी, सूचिक, सूजी, सूत्रभिद, सौचि, सौचिक ।

३३८. **दर्जी स्त्री**—खलिफाइन, दर्जिन, दर्जिआइन, लखारी ।

३३९. **कलवार**—कलार, कलाल, मंडहारक, शुंडी, शौंडिक ।

३४०. **कलवार-स्त्री**—कलवारिन, कलारिन ।

३४१. **मल्लाह**—कर्णधार, केवट, कैवर्त्त, खेवक, खेवट, जालक, दास, धीवर, नाविक, नैसाध्यजन, मलाह, माँझी ।

३४२. **मल्लाह-स्त्री**—मलाहिन, मल्लाहिन, माझिन ।

३४३. **माली**—पुष्पलाव, पुष्पलावक, पुष्पाजीवी, बनार्चक, बाग़वान, मालाकर, मालाकार, मालिक ।

३४४. **मालिन**—पुष्पलावी, मलिनियाँ, मालिकी, मालिनी ।

३४५. **धोबी**—कर्मकीलक, धावल, निर्णेजक, नेजक, बरेठा, रजक, शौचेय ।

३४६. **धोबिन**—धोबइन, धोबन, निर्णेजकी, बठाइन, बरेठन, बरेठिन, रजकपली, रजकी, शौचेयी ।

फाल्गुनी, पर्वाभाद्रपदा, पूर्वाषाढ़, भरणी, मघा, मूल, मृगशिरा, रेवती, रोहिणी, विशाखा, शतभिषा, श्रवण, स्वाती, हस्त। **विशेष**—ज्योतिष में उत्तराषाढ़ के वाद 'अभिजित' नामक, एक और नक्षत्र माना जाता हैं। इसे लेकर कुल २८ नक्षत्र हैं।

२८. **अश्विनी**—अश्व, अश्वयुज्, दास्र।

२९. **भरणी**—दे० 'यमराज'।

३०. **कृत्तिका**—दे० 'अग्नि'।

३१. **रोहिणी**—अब्जयोनि, धातृ, रोहिनी विधातृ।

३२. **मृगशिरा**—अग्रहायणि, चन्द्र, मगासिर, मृग, मृगशीर्ष, मृग, मृगसिर।

३३. **आर्द्रा**—अदरा, अद्रा, आद्रा, रुद्र, शिव।

३४. **पुनर्वसु**—अदिति, आदिति।

३५. **पुष्य**—इज्य, जीव, तिष्य, देवपुरोहित, पुख्य, सिध्य।

३६. **अश्लेषा**—असलेखा, असलेसा, अहि, उरग, भुजंग, भुजग, व्याल, सर्प।

३७. **मघा**—पितर, पितृ, मग्घा।

३८. **पूर्वाफाल्गुनी**—भग, योनि।

३९. **उत्तराफाल्गुनी**—अर्यम।

४०. **हस्त**—अर्क, कर, रवि।

४१. **चित्रा**—तक्ष, त्वाष्ट्र।

४२. **स्वाती**—अनिल, मरुत्, वायु, समीर, सवाती, सेवाति, स्वाति।

४३. **विशाखा**—द्विदैव, द्वीश, राधा, शक्राग्नि।

४४. **अनुराधा**—मित्र, मैत्र।

४५. **ज्येष्ठा**—इंद्र, शक्र, शाक्र।

४६. **मूल**—निरित, मूर, रक्ष, राक्षस।

४७. **पूर्वाषाढ़**—क्षीर, जल।

४८. **उत्तराषाढ़**—विश्व, वैश्व।

४९. **अभिजित**—विधि।

५०. **श्रवण**—कर्ण, गोविन्द, हरि।

५१. **धनिष्ठा**—धनवती, निधान, भूति, वसु, वसुदेवता, वासव, श्रविष्ठा।

५२. **शतभिषा**—अंबुप, जलधि, जलप, तोयप, वरुण, सप्ततारक।

५३. **पूर्वाभाद्रपदा**—अजचरण, प्रोष्ठ-पदा।

५४. **उत्तराभाद्रपदा**—अहिर्बुध्न, प्रोष्ठ-पदा।

५५. **रेवती**—अन्त्य, अन्त्यभ, पूषा, पौष्ण।

५६. **राशि**—भ, मुहूर्त, लग्न।

५६ क. **राशियों का उदय**—लगन, लग्न।

५७. **राशिपति**—राशीश, राशीश्वर।

५८. **मुख्य १२ राशियाँ**—कन्या, कर्क, कुंभ, तुला, धनु, मकर, मिथुन, मीन, मेष, वृश्चिक, वृष, सिंह।

५९. **मेष**—अज।

६०. **वृष**—वृष, वृषभ।

६१. **मिथुन**—युग्म।

६२. **कर्क**—कर्कट।

६३. **सिंह**—मृगेंद्र।

६४. **कन्या**—कन्यका, कुमारी, सुता।

६५. **तुला**—तुल, तौलि, युक् ।

६६. **वृश्चिक**—अलि, बृश्चिक ।

६७. **धनु**—कोदंड, चाप, धनुष ।

६८. **मकर**—नक्र ।

६९. **कुंभ**—घट ।

७०. **मीन**—झख, मत्स्य ।

७१. **ध्रुव**—अचलग्रह, औत्तानपाद, औत्तानपादि, निश्चल, स्थिरग्रह ।

७२. **पुच्छल तारा**—केतु, झाड़ू, धूमकेतु, धूम्रकेतु, पुच्छलतारा ।

७३. **सप्तर्षि ('शतपथ' ब्राह्मण के अनुसार)**—अत्रि, कश्यप, गौतम, भरद्वाज, यमदग्नि, वशिष्ठ, विश्वामित्र ।

७४. **सप्तर्षि (महाभारत के अनुसार)**—अंगिरा, अत्रि, ऋतु, पुलस्त्य, पुलह, मरीचि, वसिष्ठ ।

७५. **दिशा**—अभूर्त, आशा, आसा, ओर, ककुभ, कुकमा, काष्ठा, खंड, गो, तरफ, दिक्, दिश्, दिस, दिसा, सिम्त हरित ।

७६. **१० दिशाएं**—अग्निकोण, ईशानकोण, उत्तर, ऊपर, दक्षिण, नीचे, नैऋत्यकोण, पश्चिम, पूर्व, वायुकोण ।

७७. **दिक्पाल**—दिग्पति, दिगाधिप, दिगेश, दिशाधिप, दिशाधीश, दिशीश ।

७८. **१० दिक्पाल**—अग्नि, इंद्र, ईश, कुबेर, नैर्ऋत, ब्रह्मा, यम, वरुण, वायु, शेष ।

७९. **४ दिशाएं**—उत्तर, दक्षिण, पश्चिम, पूर्व ।

८०. **उत्तर**—उदक, उदीची, तियदिश्, शुमाल ।

८१. **दक्षिण**—अवाची, जनूब, दक्खिन, दक्षिणाशा, दक्षिन, दखन, दखिन, दच्छिन ।

८२. **पश्चिम**—चरम, दग्धा, पच्छम, पच्छिम, पंच्छिवँ, पच्छूँ, पश्चात्, पश्चिमा, प्रतीची, मग़रिब ।

८३. **पूरब**—दिग्शिखा, पुरुब, पूर्व, पूर्वा, प्राक्, प्राची, मशरिक ।

८४. **४ दिगांतर**—अग्निकोण, ईशानकोण, नैऋत्यकोण, वायुकोण ।

८५. **नीचे**—अधः, तर, तरे, तल, तले, निम्न ।

८६. **ऊपर**—उछित, उच्च, उतंग, उदग्र, उन्नत, उपरि, ऊँच, ऊँचा, ऊर्ध्व, तुंग, प्रांशु ।

८७. **दिग्गज**—दिकस्तंभ, दिशिकुंजर ।

८८. **८ दिग्गज**—अंजन, ऐरावत, कुमुद, पुण्डरीक, पुष्पदंत, वामन, सार्वभौम, सुप्रतीक ।

८९. **दिगांतर**—कोण, कोन, कोना, दिक्कोण ।

९०. **पृथ्वी**—अचलकिला, अचला, अदिति, अद्रिकीला, अनंता, अवनि, अवनी, असुर, अहि, आदिमा, आद्या, इड़ा, इड़िका, इरा, इला, इलिका, उदधिवस्त्रा, उरा, उर्वरा, उर्मि, उर्वी, औ, कक्ष, काश्यपी, क्रीड़ाकांता, कु, कुमिनी, कुम्भिनी, कूर्म, केलि, क्षमा, क्षा, क्षिति, क्षोणि, क्षोणी, क्षौणि, क्षौणी, क्ष्मा, खंडिनी, खगवती, खल, गह्वरी, गात, गो, गोत्रा, गौरिला,

चतुरंत, चरता, चला, जगती, जगतीतल, जगद्वहा, जगद्योनि, ज्या, तविषी, तूंगी, तोयनीवी, थिरा, दरदरी, देवयजनी, धरणि, धरणी, धरती, धरनि, धरनी, धरा, धरातल, धरित्री, धात्री, धारणी, धारयित्री, धारिणी, धिषण, पर्वताधार, पिरथी, पुहुवी, पूषा, पृथवी, पृथिमी, पृथिवी, पृथी, प्रथमी, प्रथी, बला, बीजसू, भद्रा, भरतरी, भवत्, भुइँ, भुवनकोश, भुद्र, भुवि, भूँ, भू, भूगोल, भूतधात्री, भूतल, भूभंडल, भूम, भूमि, भूमी, भूयण, भूरिक, भूरिंज, भूर्णि भोम, भोमी, मधुजा, मर्त्यलोक, महि, मही, महीतल, महीमहि, मिट्टी, मेदिनी, यला, रणमंडा, रतनागरभ, रत्नगर्भा, रसा, रेणुका, ल, लोकधारिणी, वसनार्णवा, वसुंधरा, वसुधा, वसुधान, वसुमती, विपुला, विश्वंभरा, विश्वगंधा, विश्वधारिणी, वीजसू, व्योमस्थली, सथर, समुद्रनेमि, समुद्रवसना, समुद्रांबरा, समुद्रावरण, सर्वंसहा, सागरधरा, सगरिनेमि, सागरमेखल, साधुमती, सारंग, सितवराहपत्नी, सुगंधिमाता, सुधा, सोलाली, स्थाया, स्थिरा, हरिप्रिया, हेमा ।

९१. **महाद्वीप**—बर्रेआज़म ।

९२. **द्वीप**—अंतरीप, जज़ीरा, टापू, रेता, रेती ।

९३. **सप्तदीप**—कुश, क्रौंच, जंबू, पुष्कर, प्लक्ष, शाक, शाल्मलि ।

९४. **द्वीप समूह**—द्वीपपुंज, द्वीपमाला ।

९५. **स्थल-डमरूमध्य**—खाकनाय, थलमडरूमध्य ।

९६. **मिट्टी**—प्रशस्ता, मट्टी, माटी, मृत्, मृत्तिका, मृत्सा ।

९७. **धूलि**—खेह, गर्द, धूर, धूसर, धूसरी, पाँस, पाँशु, पिंजल, रज, रेणु, वातकेतु, वातध्वज, संचरा ।

९८. **बालू**—पानीयर्वाणिका, प्रवाही, प्रवाहोत्था, वारू, बालिका, बालुका, महाश्लक्षण, रेणु, रेत, रेतजा, शिलाकण, शीतला, सिकता, सिक्ता, सूक्षा ।

९९. **रेगिस्तान**—बालकायुत, मरुथल, मरुभूमि, मरुस्थल, रेता, शर्करा, शर्करावती, शर्करिल, शार्कर ।

१००. **ऊसर**—अनुर्वरा, ऊषर, बन्ध्याभूमि, शस्यहीना ।

१०१. **उपजाऊ भूमि**—जरखेज़, उपजाऊ, उर्वरा, उवरी, शस्याढ्या ।

१०२. **खेत**—कियार, केदार, कोला, क्षेत्र, चक, निष्कुट, पाटीर, भूमि, राजिका, वप्र, वलज, वाप ।

**दो खेतों के बीच की ऊंची भूमि**—खाँवा, डाँड़, डाँडा, मेड़, मेढ़ ।

१०३. **संसार**—आलम, खलक, खिलकत, चराचर, जग, जगत, जगती, जहान, दुनिया, दुनी, नरलोक, पृथ्वीतल, पिष्टप, प्रपंच, प्रभव, भव, भुव, भुवन, ब्रह्मांड, भूतल, भूलोक, भौ, मर्त्यलोक, महीतल, मुल्क, मृत्युलोक, लोक, विष्टप, विश्व, संसृति ।

दे० 'सृष्टि' ।

१०४. **देश**—खित्ता, देस, मट्टी, मुलुक, मुल्क, राज्य, राष्ट्र ।

१०५. **विदेश**—अन्यदेश, देशांतर, देशावर, देसावर, परदेस, परदेश, पूरब, विदेश, विलायत ।

१०६. **प्रदेश**—खंड, पद, प्रांत, सूबा, हाता ।

१०७. **राष्ट्र**—उपवर्तन, जनपद, नीवृत, राज्य, विषय ।

१०८. **भारतवर्ष**—आर्यभूमि, आर्यावर्त, इंडिया, पुण्यभूमि, भरतखंड, भारत, सिंधुदेश, हिन्द, हिन्दुस्तान, हिन्दुस्थान, हिन्दोस्ताँ ।

१०९. **म्लेच्छदेश**—अनार्यभूमि, पतित-भूमि, प्रत्यंत, म्लेच्छवास ।

११०. **सप्तपुर**—अवंतिका, अयोध्या, काँची, काशी, द्वारिका, मथुरा, हरि-द्वार ।

१११. **अयोध्या**—अजोध्या, अवधपुरी, कोशलपुर, कोशलपुरी, रामजन्म स्थली, साकेत, सेतिका ।

११२. **कांजी**—काँचीपुरी, कांची, कांजी-वरम् ।

११३. **काशी**—कासी, काशीपुरी, बनारस, वाराणसी, विश्वनाथनगरी, विश्वनाथपुरी, शिवपुरी ।

११४. **द्वारका**—दुअरिका, द्वारवती, द्वारा-वती, द्वारकानगर, द्वारिका, द्वारिकाधीश-पुरी, द्वारिकापुरी ।

११५. **मथुरा**—कंसनगरी, कंसपुर, कंस पुरी, कृष्ण नगरी, मथुरापुरी, मधुपुर, मधुपुरी, मधुरा, मुथरा ।

११६. **प्रयाग**—अलाहाबाद, इलाहाबाद, इलाहाबास, तीर्थराज, परयाग, संगम ।

११७. **त्रिवेणी**—तिरबेनी, त्रिवेणी, बेनी, संगम ।

११८. **पटना**—कुसुमपुर, पट्टन नगर, पाटालिपुत्र, पाटलीपुत्र ।

११९. **जगन्नाथपुरी**—जगरनाथजी, पुरी ।

१२०. **रामेश्वर**—रामसेतु, रामेसुर, श्वेत, बंधरामेश्वर, सेतुबंध ।

१२१. **उज्जैन**—अवंतिका, अवंतिपुरी, अवती, उज्जयनी, उज्जयिनी, उज्जैनी ।

१२२. **दिल्ली**—इंद्रप्रस्थ, डिल्ली, डेलही, देलही, देहली, हस्तिनापुर ।

१२३. **कमच्छा**—कामाक्षी, कामाक्ष्या, कामाख्या ।

१२४. **कामरूप**—कमरू, कामख्या ।

१२५. **कश्मीर**—कश्यपदेश, कश्यपमेरु, कसमीर, काश्मीर ।

१२६. **लंका**—ताम्रदेश, रावणपुरी, ताम्र-वर्ण, लंक, लंकपुरी, सिंहल, सिंहलद्वीप, सीलोन ।

१२७. **अफ़गानिस्तान**—कम्बोज, गंधार, गांधारदेश ।

१२८. **तिरहुत**—जनकदेश, तीरभुक्त, मिथिला ।

१२९. **रहने की जगह**—अधिवास, अधि-ष्ठान, अबास, अवास, आवास, उड़ास, केन्द्र, ठिकाना, निवास, निवासस्थान, बसनोवास, मंदिर, मंदिल, मकान, मठ, वास । दे० 'घर' ।

१३०. **पड़ाव**—अड्डा, अड़ान, अधिष्ठान, अहरा, आयतन, आश्रम, कयाम, चट्टी, चौकी, छावनी, जनवास, टिकान, टिकाव, ठहराव, ठाहर, ठिकाना, डेरा, थली, थाना, थिति, मंज़िल, मंजल, मंडप ।

१३१. **डेरा**—खेमा, छावनी, तंबू, निवेश, शामियाना, शिविर ।

**१३२. छावनी**—खंधार, डेरा, लशकर, शिविर, सिविर, सेनावास, स्कंधावार।

**१३३. ग्राम**—खेड़ा, गँवई, गाँव, देहात, नीवृत्, पुरवा, पुरा, वस्ती, मौज़ा।

**१३४. बस्ती**—वसगित, वसीकत, वसीगत, बस्ती।

**१३५. नगर**—कटक, कसबा, नगरी, निगम, पटभेदन, पट्ट, पट्टन, पत्तन, पुर, पुरि, पुरी, पू, शहर, सहर, स्थानीय।

**१३६. बाज़ार**—आपण, चतुष्रथ, दरीबा, निगम, निषधा, पण्य, पण्यनीथिका, पणग्रंथि, वज़ार, मंडी, मारकेट, विपणि, शृंगाटक, सट्टी, हट्ट, हाट।

**१३७. महल्ला**—कूचा, टोला, टोली, पाड़ा, पाढ़ा, पुर, पूरा, पुरवा, महाल, मुहल्ला, मोहल्ला।

**१३८. दूकान**—कोठी, गोदाम, गोला, दुकान, पण्य, पण्यभूमि, पण्यशाला, पण्यिका, पैठ, पैंठोर, विक्रयशाला, हट्ट, हट्टी, हाट।

**१३९. शहरपनाह**—कोट, नगरकोटा, परकोटा, पुरत्राण, प्राकार, प्राचीर।

**१४०. घर**—अमा, अयन, आगार, आयतन, आराम, आलय, आवास, आश्रय, आश्रपद, आस्पद, इमारत, धिश्रपद, ओक, कल, केतन, क्षय, खाना, ग़रीव-खाना, गृह, गेह, ग्रह, घरौंदा, घरौंधी, डेरा, दौलतखाना, धाम, निकेत, निकेतन, निधरन, निवेश, निःशांत, निलय, निवसन, निवास, निवासस्थान, परिघ, परिवास, पुर, वरपरी, भवन, भौन, मंदिर, मकान, मुकाम, मवास, महल, वर्म, वस्य, वाक्य, वास, वास्तु, वेश्म, शरण, शरन, शर्म, शाला, शिविर, संस्थान, सत्र, सदन, सद्म, सौध, स्थान, हरम्य, हर्म्य।

**१४१. पक्का या आलीशान मकान**—आगार, इमारत, कोठी, बँगला, बिल्डिग, भवन, महल, हवेली।

**१४२. कुटिया**—उचट, कटाह, कुंज, कुटी, कुटीर, गह्वर, जतुगृह, झोंपड़ा, झोंपड़ी, पर्णकुटी, पर्णशाला, पल्ली, मढ़ी, मड़ई, मुनिवास, मेड़िया, शाला, संघ।

**१४३. लाक्षागृह**—लखघर, लाखागृह।

**१४४. हाता**—अहाता, घेरा, चहारदिवाली, चारदीवारी, छरदिवाली, परिमंडल, परिवर्त।

**१४५. आंगन**—अंगण, अँगना, अगनाई, अंगनैया, अंगसा, अजिर, गृहागर्ण, चतुःशाल, चत्वर, चौक, चौगान, चौसार, प्रांगण, बगर, बाखर, संजवन, सहन।

**१४६. कोठा**—अटा, अटारी, अट्टालिका छत, सौध, हर्म्य।

**१४७. दालान**—अलिंद, ओटा, ओसारा, गृहावग्रहणी, चौपाल, दलान, देहली, देहरी, प्रकोष्ठक, प्रघण, प्रघाण, बरामदा, सहन।

**१४८. कमरा**—कक्ष, कोठरी, घर।

**१४९. शयनागार**—आरामखास, शयनगृह, शयनालय, शयनावास, स्वप्नगृह।

**१५०. अरिष्ट ( प्रसवघर )**—जच्चाखाना, जननावास, जाया, प्रसवगृह,

प्रसूतिकागृह, सूतकगृह, सूतकगेह, सूतिकागार, सूतिका गृह, सोवड़, सौरगृह, सौरी।

**१५१. स्नानागार**—गुसलख़ाना, गुसुलखाना, गुस्लखाना, स्नानखाना, स्नानगृह, स्नानशाला, हमाम, हम्माम।

**१५२. पाख़ाना**—कदमँचा, खुड्डी, जायज़रूर, टट्टी, पाखाना, बाहर, बंपुलिस, संडास, हगनउर, हगनहटी, हगनहट्टी, हगनेटी।

**१५३. सार्वजनिक पाख़ाना**—बंपुलिस, बमपुलिस।

**१५४. बैठका ( बैठने का स्थान)**—अथाई, आस्थान, चौपाल, चौवाला, बैठक।

**१५५. चबूतरा**—चत्वर, चौतरा, चौपहल।

**१५६. द्वार के आगे का चौतरा**—अगास, अथाई, अलिंद।

**१५७. सीढ़ी**—अधिरोहिणी, आरोह, आरोहण, ज़ीना, तागड़, नसीनी, नसेनी, निश्रेणी, निसरणी, निसेनिका, निसेनी, निसैनी, पेड़ी, पौड़ी, सिड्ढी, सोपान।

**१५८. दीवाल**—कुड्यम, दिवार, दिवाल, देवाल, भित्ति, भीत, भीती।

**१५९. छेद**—अगाध, छिद्र, तरेड़, दरज, दराज, दरार, रंध्र, सुराख़, सूराख़।

**१६०. ताक**—आला, ताखा।

**१६१. मवेशीखाना**—काँजीघर, काँजीहाउस, बाड़ा, मवेशीघर।

**१६२. दरवाज़ा ( घर का )**—गृहद्वार, गृहावगृहणी, ड्योढ़ी, दुआर, देहरी, देहली, द्वा, द्वार, पहरा, पौर, प्रतिहार, प्रतीहार, सिंहपौर।

**१६३. ड्योढ़ी**—डेहरी, दरवाज़ा, देहरी, देहली, पंवरि, पौरी, देहरी, देहली।

**१६४. गुप्तद्वार**—चोर दरवाज़ा, पक्षक, पक्षद्वार, पार्श्वद्वार, बगलीद्वार।

**१६५. किवाड़**—अरर, कपाट, किवाड़ी, किवार, केवाड़, केवाड़ा, केवाड़ी, दरवाजा, द्वार, पट, पट्ट, पल्ला, फाटक।

**१६६. खिड़की**—अंतरद्वार, खिरकी, गवाक्ष, गवाख, गौखा, जँगला, जालमार्ग, जालरंध्र, झँझरी, झरोखा, दरीचा, पक्षक, प्रच्छन्न, वारी, वातायन।

**१६७. खंभा**—खंभ, थंबा, स्तंभ, स्तूप।

**१६८. छाजन**—अरस, खपड़ैल, खपरैल, छत, छदि, छप्पर, छादन, छावना, पटल, पलानी, पाटन।

**१६९. गोल ऊँची छत**—गुंबज, गुंबद।

**१७०. फर्श**—गच, पक्का, पलस्तर, प्लास्टर।

**१७१. राजमहल**—उपकारिका, उपकार्य, किला, कोट, नन्द्यवर्त, निष्कुट, प्रासाद, महल, राजप्रासाद, राजभवन, राजमंदिर, राजसदन, सर्वतोभद्र, सौध, स्वस्तिक, हवेली।

**१७२. क़िला**—अगम, कोट, गढ़, दुर्ग, दुर्गम, विद्ध, सौंध, शिविर।

**१७३. बुर्ज**—अटाल, धरहरा, धौरहर, धौराहर, मीनार।

**१७४. दरबार**—आस्थान, कचहरी, राजमंडली, राजसभा, राजसमाज।

**१७५. एकांत मंत्रणास्थान**—एकांतगृह, खिलवतखाना, गुढ़ा, गुप्तगृह, गोशा, मंत्रणालय, मंत्रणागृह।

**१७६. सिंहासन**—तख़्त।

**१७७. अंतःपुर**—अंतेउर, अंतेवर, अंदर, अवरोध, अवरोधन, जनानखाना, जनाना, भोगपुर, महल, रनवास, रनिवास, शुद्धांत, स्त्रियागार, हरम, हरमखाना ।

**१७८. रंगभवन**—क्रीड़ालय, क्रीड़ावास, गर्भागार, रंगमहल, रतिभवन, रतिमंदिर, रतिसदन, वासगृह, विलासस्थल ।

**१७९. रूठ कर रहने का स्थान**—कोपगृह, कोपभवन, मानगृह, मानमंदिर ।

**१८०. नृत्यशाला**—नाचघर, नाचमहल, महफ़िल ।

**१८१. खजाना**—कोशागार, धनागार, भंडार, भंडारा, भांडार ।

**१८२. कारागार**—कारागृह, कारावास, क़ैदखाना, जेल, जेलखाना, जेहल, जेहलखाना, बंदसाल, बंधन, बंदीखाना, बंदीगृह, यातनागृह, हवस, हब्स, हवालात ।

**१८३. हिरासत**—कारा, कारावास, क़ैद, नज़रबंद, बंद, बंधन, हब्स, हेरासत ।

**१८४. थाना**—कोतवाली, चौकी ।

**१८५. शस्त्रागार**—अस्त्रशाला, अस्त्रागार, शस्त्रशाला, सिलहखाना, हथियारखाना ।

**१८६. नाट्यशाला**—अभिनयस्थल, थियेटर, नाट्यस्थल, नाचघर, नाटकभूमि, नाटकशाला, नाट्यमंदिर, रंगक्षेत्र, रंगगृह, रंगभूमि, रंगशाला, रंगस्थल, रंगालय ।

**१८७. हाथीखाना**—गजशाला, गयशाला, पीलखाना, फीलखाना, हथिसाल, हस्तिशाला, हथिखाना ।

**१८८. अस्तबल**—अश्वशाला, घुड़सार, घुड़साल, घोड़शाला, तबेला, वाजिशाला, मंदुरा, हयशाला ।

**१८९. कोट**—आवर्तक, घेरा, परिघ, पुरसीम, प्रकारक, प्राचीर, वेष्टक, सालि ।

**१९०. चहारदीवारी**—अहाता, प्राकार, प्राचीर ।

**१९१. घेरा**—अहाता, वाड़ा, हाता ।

**१९२. खांई**—खंदक, खेय, परिखा ।

**१९३. जानवरों के रहने का स्थान**—अड्डा, अड़ाड़, अड़ान, खरिक, गोंड़ा, थान, वाड़ा, पशुशाला, पिंजरापोल, मवेशीखाना ।

**१९४. माँद**—कुहर, गह्वर, चुर, छेद, नाकु, वल्मीक, बाँबी, बामलूर, विल, मान, विवर ।

**१९५. घोंसला**—आलणा, खोंता, नीड, नीड़ ।

**१९६. हाथियों के फंसाने का गढहा**—अवपात, खांड़ा, माला ।

**१९७. पौंसला**—जलसत्र, पनसला, पनसाल, पानीयशाला, पानीयशालिका, पौ, पौसरा, पौसला, पौसार, प्रण, प्याऊ, प्रपा ।

**१९८. भोजनालय**—अन्नक्षेत्र, ढावा, चौका, पाकगृह, पाकशाला, पाकस्थली, बावरचीखाना, भंडार, महानस, रसवतीसदन, रसोइयाँ, रसोई, रसोई, रसोईघर, रसोवड़ा, रेस्ट्राँ, सूपगृह, होटल ।

**१९९. स्कूल**—गुरुकुल, चटशाला, चटसार, चटी, पाठशाला, पाठालय, मकतब, मदरसा, विद्यापीठ, विद्यामंदिर, विद्यालय, शिक्षालय । दे० 'पाठशाला ।'

२००. **छात्रावास**—छात्रालय, वोर्डिंग, वोर्डिंगहाउस, होस्टल।

२०१. **खेल का मैदान**—क्रीड़ास्थल, फिल्ड, फील्ड, मैदान।

२०२. **अखाड़ा**—अक्षावट, मल्लभूमि, मल्लशाला, रंगभूमि, रंगालय।

२०३. **गोशाला**—अड़ान, खड़क, खरिक, खिरक, गऊशाला, गायगोंठ, गोकुल, गोथान, गोमंडल, गोसदन, गोसाला, घोष।

२०४. **अनाथाश्रम**—अनाथालय, मुहताजखाना, यतीमखाना, लंगरखाना।

२०५. **आश्रम**—आयतन, आश्रम, छावनी, ठाहर, डेरा, मंजिल, मंडप, मरहला।

२०६. **धर्मशाला**—आवास, क्षेत्र, जनावास, धर्मक्षेत्र, पांथनिवास, पांथशाला, मठ, मुसाफिरखाना, सराय।

२०७. **व्यभिचारिणी स्त्रियों का अड्डा**—चकला, सराय, सिंगारहाट।

२०८. **सुरालय**—आबकारी, कलवरिया, गंजा, ताड़ीखाना, पानागार, मदिरालय, मद्यशाला, मधुशाला, शराबखाना, हौली।

२०९. **जहाँ बहुत से लोग बैठते हैं**—अथाई, चौपाल, बैठक।

२१०. **मुसाफिरखाना** — प्रतीक्षालय, प्रतीक्षाभवन।

२११. **पुस्तकालय**—कुतुबखाना, रायबरेली, लाइबरेरी, वाचनालय।

२१२. **चिड़ियाखाना**—जू, जिन्दा अजायबघर।

२१३. **अजायबखाना** — अजायबघर, अद्भुत-वस्तुसंग्रहालय।

२१४. **शिल्पशाला**—आवेशन, शिल्पिशाला।

२१५. **अन्नशाला**—अमार, कोष, खत्ता, खत्ती, खौं, गाड़, धान्याशय, बखार, भंडसार, भंडसाल, भंडार, भंडारगृह, भंडारघर, भान्याशद, मोदीखाना।

२१६. **मालगोदाम**—कोठा, गोडाउन, गोदाम, मालखाना।

२१७. **अखाड़ा**—अक्षवाट, कसरतगृह, कसरत स्थान, व्यायामशाला।

२१८. **जुआखाना**—जुआगृह, द्यूतगृह, फटकालवय, फड़।

२१९. **वह स्थान जहाँ कोई जलसा हो**—पंडाल, रंगभूमि, सभागृह।

२२०. **बरात के ठहरने का स्थान**—जनवास, जनवासा।

२२१. **विवाह का मंडप**—मडप, मंड़वा, मड़वा, माड़ा, माँड्यो, माँड़व, माँड़ा, माँडौ, मांढ़ा।

२२२. **रणभूमि**—क्षेत्र, खेत, मैदान, युद्धक्षेत्र, युद्धभूमि, युद्धस्थल, युद्धस्थान, रंगक्षेत्र, रंगभूमि, रणरंग, रणस्थल, रणरेकत, वीरभूमि, संगर भूमि, संग्रामक्षेत्र, संग्रामभूमि, संडिका, समरभूमि, समरांगण।

२२३. **पंचायत भवन**—अखाड़ा, पंचायती जगह, परिषद्, वैठक, बैठका, वास, सभाभवन, समाजभवन, सालसी।

२२४. **अदालत**—इजलास, कचहरी, दंडालय, दरगाह, कोर्ट, धर्मसभा, धर्माधिकरण, न्यायभवन, न्याय सभा, न्यायालय राजद्वार, सरिश्ता।

**२२५. वधस्थान**—आघात, कमेला, कसाईखाना, कसावखाना, कूवड़खाना, बधशाला, वूचड़खाना।

**२२६. निर्जनस्थान**—अलोक, उजाड़, उजार, एकांत, खिलवतखाना, गोशा, निछक्का, निभृत, निराला, निर्जन, नीजन, विरान, वीरान।

**२२७. एकान्त स्थान**—इकसौ, इकंत, इकांत, एकंत, एकांत, विजन, रहस, रहसि, शून्य, शून्यस्थान, सोफ़ता।

**२२८. मरघट**—अंतशय्या, करवीर, चिता, जीरवाण, दाहसर, पितृवन, प्रेत-गृह, प्रेतगेह, प्रेतवन, मरहट, मशान, मसान, मुरदघट्टा, मृतकस्थान, मढ़ी, शमशान, शवशयन, रुद्राक्रीड़, शातनक, श्मशान, स्मशान।

**२२९. मकबरा**—मज़ार, रौज़ा, समाधि।

**२३०. कब्र**—मजार।

**२३१. कब्रिस्तान**—क़वरिस्तान।

**२३२. अहिराना (अहीरों का गाँव)**—अहिराना, आभीरपल्ली, घोष।

**२३३. चमरौटी (चमारों का गाँव)**—चमटोली, चमरटोलिया, चमरटोली, चमरौटिया, चमरौटी।

**२३४. तेलहट्टा (तेल-बाजार)**—तेल-हट्टा, तेलियाना।

**२३५. मछरहट्टा (मछली का बाजार)**—मछरटोला, मछरहट्टा।

**२३६. बजाजा (कपड़े का बाजार)**—चैलहट्टा, बजाजा।

**२३७. सोनारों का बाजार**—सर्राफ़ा।

**२३८. ठठेरी बाजार**—ठठेरा, ठठेरी-बाजार।

**२३९. भीलों का गाँव**—पक्कण, शबरालय।

**२४०. सड़क**—घंटापथ, प्रतोली, मार्ग, रथ्या, राजपथ, राजमार्ग, रोड, संसरण।

**२४१. रास्ता**—खीर, खोरि, गली, अध्वा, अयन एकपदी, गमन, गैल, छवर, डगर, डगरा, दगर, दगरा, दर्रा, पदवी, पद्धति, पद्या, पंथ, पंथान, पथ, पथि, पाथ, पैंड़, पैंड़ा, वट, वाट, बीथी, मग, मारग, मार्ग, रथ्या, राह, वर्तनि, वर्त्म, संचरण, सरणि, सृति।

**२४२. सुपंथ**—अतिध्वति, अतिपन्थ, रम्य-पथ, विशिष्टमार्ग, सन्मार्ग, सत्पथ, सुपन्थ।

**२४३. कठिन मार्ग**—अटपट रास्ता, अपथ, ऊवट, कंटकाकीर्णमार्ग, कांतार, कापथ, क्लिष्टपथ, कुपथ, कुमार्ग, कुराह, दुर्गमपथ, दुष्पथ, विकटमार्ग, विपथ।

**२४४. छवर (पतली सड़क)**—खोर, खोरी, पगडंडी।

**२४५. गली**—कूचा, कोली, खोर, खोरि, गैल, त्रौलिका, प्रतोली, रथ्या, लघु-पथि, विशिखा, वीथिका, वीथी, संकीर्ण-मार्ग।

**२४६. चौराहा**—चुराहा, चौक, चौ-मुहानी, चौरस्ता, चौहट्टा, चतुष्पथ, शृंगाटक।

**२४७. पत्थर**—अश्म, अश्मा, उपल, गावा, गुरु, ग्राव, चट्टान, दृषत्, पखान, पाथर, पाषाण, पाहन, प्रस्तर, भार, शिला, सिल, सिला।

२४८. **पहाड़**—अग, अचल, अद्रि, अहार्य, कंदराकर, कटकी, कीलक, कुट, कुट्ठार, कुधर, कूट, कोह, क्षमाभृत्, गिरि, गोत्र, ग्राव, ग्रावा, जीमूत, तुंग, दरीभृत, धर, धरणी, धराधर, धातुभृत, नग, नाकु, पयोधर, पर्वत, पहाड़ी, पृशुशेखर, भूधर, भूध्र, भूभृत, भूमिधर, महीधर, महीध्र, महीभृत, मेरु, रजत, वृक्षयान, शिखरी, शिलोच्चय, शैल, शैलेय, शृंगी, स्थावर, स्थिर, हरि।

२४९. **शिखर**—कूट, चोटी, मेरु, शेखर, शृंग, सुमेरु, चट्टान, शिला, शैल, सिल।

२५०. **कंदरा**—कुहर, खोह, गर्त्त, गह्वर, गुफा, गुहा, दरी, देवखाना, बिल, माँद, विवर।

२५० अ. **चट्टान**—पत्थर, शिला, शैल, सिल।

२५१. **गुफा**—कंदरा, खोह, गर्त्त, गहवर, गह्वर, गार, गुहा, दर, दरी, देवखात, पाताल, बिवर, बिल, माँद, विवर।

२५२. **दर्रा**—घाटी।

२५३. **घाटी**—दर्रा, द्रोणि, संकट।

२५४. **तराई**—तटी, तरी, तरेटी, शैलतटी।

२५५. **हिमालय**—अद्रिपति, गिरिराज, गिरींद्र, गिरीश, नगपति, नगेंद्र, नगेश, पर्वतराज, पर्वतेश्वर, प्रालेयाद्रि, शैलेंद्र, हिमखंड, हिमप्रस्थ, हिमवान, हिमशैल, हिमांचल, हिमाद्रि, हिमेश।

२५६. **त्रिकूट (पर्वत)**—चित्रकूट, चिककूट, त्रिककुत्, त्रिकूट, त्रिश्रृग, सुवेल।

२५७. **विंध्याचल**—विंध्यपर्वत, बिन्हाचल।

२५८. **सुमेरु पर्वत**—सुमेर, सुमेरु, सुरगिरि, सुरनिलय, सुरालय, स्वर्णगिरि।

२५९. **अरावली (पहाड़)**—अरवली, अर्बुद।

२६०. **गोवर्धन**—गिरिराज, गिरीश।

२६१. **कैलाश पहाड़**—कैलास, गिरीश, हिमवान।

२६२. **पानी**—अंध, अंवु, अंभ, अक्षर, अक्षित, अधोगति, अन्न, अप, अमृत, अरविंद, अरविंदानि, अर्ण, अहि, आप, आयुध, इंदु, इरा, ईम्, उद, ऊर्ज, ऋत, ओज, क, कवंध, कमंध, कमल, कांड, कीलाल, कुश, कश, क्षत्र, क्षय, क्षीर, क्षोद, गंभलंग, गभीर, गहन, घनरस, घृत, छद्म, जड़, जल, जलाष, जामि, जीवन, तामर, तोय, तुग्या, तृप्ति, घनुधतु, धरुण, नभ, नाम, नार, नीर, पद्म, पानीय, पाथ, पिप्पल, पुरीष, पुष्कर, पूर्ण, भविष्यत, भूत, भुवन, भेषज, मह, महत, मधु, मेघपुष्प, यश, यादु, योनि, रयि, रस, रेत, वन, वा, वाज, वारि, विष, वुस, व्योस, शंवर, शुभ, सत, सतीन, सत्य, सदन, सर्णीक, सर्व, सर्वतोमुख, सर, सरिल, सल, सलिल, सलिर, सवर, सह, सुक्षेम, सुख, सुरा, सोम, स्रोत।

२६३. **बूंद**—अंबुकण, कण, जलकण, जलबिंदु, पृषत, फुहार, फुही, बिंदु, बुंद, शीकर, सीकर।

२६४. **समुद्र**—अंबुधि, अंबुनिधि, अंबुप, अबुपति, अंबुभृत, अंबुराशि, अंभनिधि, अंभोनिधि, अंभोराशि, अकूपार, अथाह, अब्दि, अब्धि, अरणव, अर्णव, अवधिमान, इन्दुजनक, उदधि, उदन्वान्, उर्मिमाली,

कुपार, क्षीरधि, क्षीरनिधि, क्षीराब्धि, गंगाधर, जलधर, जलधि, जलनिधि, जलराशि, जलेश, तिमि, तिमि-कोश, तीवर, तोयधि, तोयनिधि, तोयप, दरिया, दरियाव, दारद, धेन, नदराज, नदीकांत, नदीश, निधि, नीरधि, पयधि, पयनिधि, पयोधि, पयोनिधि, परांगव, पाथ, पाथनिधि, पाथोधर, पाथोधि, पाथोनिधि, पारावार, पारापार, पूरण, बह्र, प्रभाकर, भितद्रु, मकरालय, महाजल, महाशय, महीप्राचीर, महीप्रावर, महोदधि, मितद्रु, यादःपति, रत्नगर्भ, रत्ननिधि, रतनाकर, रत्नाकर, वरुणालय, वारांनिधि, वारिध, वारिराशि, वारीन्द्र, वाहिनीपति, वीचिमाली, शैलशिविरनित्य, सरस्वान्, सरित्पति, सरिपति, समुन्दर, सलिलपति, सागर, सायर, सारंग, सिंधु, सुधानिधि, स्रोतपति ।

२६५. ७ सिंधु—ईक्षूद, क्षीरोद, घृतोद, दध्युद, लवणोद, सुरोद, स्वादूद ।

२६५. **महासागर**—बहरेआज़म ।

२६६. **समुद्रफेन**—आप्य, आम्यय, फेन ।

२६७. **समुद्र मर्याद**—अवधि, बेला, मर्याद, सीमा ।

२६८. **खाड़ी**—आखात, खलीज ।

२६९. **जलडमरुमध्य**—आवनाय ।

२७०. **अंतरीप**—रास ।

२७१. **नदी**—अघगा, अपगा, आपगा, आवर्त्तिनी, कल्लोलिनी, गिरिनन्दनी, धेन, जलाम्लिनी, जलाशय, तटनी, तटिनी, तरंगवती, तरंगिणी, तलोदा, दरिया, दरियाव, नगपुत्री, नद, नदिया, नद, नलिनी, निम्नगा, पयस्विनी, पुरी, रन्तु, शूषिश, शैवलिनी, शैवालिनी, सिंधु, समुद्रकांता, समुद्रगा, समुद्रपिता, समुद्रपत्नि, समुद्रार्थ, समुद्रायण, सरि, सरित, सरिता, स्रोत, स्रोतस्वती, स्रोतास्विनी, स्रोतोवह, स्रोतोवहा ।

२७२. **नाला**—नारा, बंवा ।

२७३. **झरना**—उत्स, चसमा, जलमाला, झर, धारा, निर्झर, नीझर, प्रताप, प्रस्रवण, बंवा, सैल, सोत, सोता, सोतिया, सोती ।

२७४. **बहता हुआ जल**—प्रवाह, प्रवाहित, प्रवाही ।

२७५. **बहाव**—अभिष्यंद, जलधारा, जलगति, जलप्रवाह ।

२७६. **जल का फैलाव**—जलचादर, झोंका ।

२७७. **धारा**—प्रवाह, शिरा, सरिता, स्रोत ।

२७८. **लहर**—उत्कलिका, उर्मि, ऊर्मि, ऊर्मिका, ऊर्मी, उल्लोल, कल्लोल, जललता, झाल, तरंग, बीचि, भंग, भृंगि, मौज, लहरा, लहरी, वीचि, हली, हिलकोर, हिलकोरा, हिलोर, हलोरा ।

२७९. **भँवर (घूमता हुआ पानी)**—अँभभ्रम, आवर्त्त, घई, चक्र, चकोह, जलावर्त्त, भँवर, भँवरी ।

२८०. **नदी की मध्यधारा**—मझधार, मझधारा ।

२८१. **किनारा**—अंचल, आँचल, आँवठ, औंठ, कगर, कगार, करार, करारा, कूल, तट, तरौंसा, तीर, तोड़ा, पला, पाला, पार्शव, पार्श्व, पुलिन, प्रतीर, बारी, रोध, दहाना, मुहाना ।

२८२. **नदी का गढ़ा**—दह, दहर, पाल ।

२८३. **नदी का फेन**—गाज, जलफेन, झाक, फेन, मज्जा, माँजा ।

२८४. **बाढ़**—आहला, आहलो, उपटा, उमड़, चम्वल, जलप्लावन, प्लावन, बारी, बूड़ा, सलाव, सैल, सैलाव ।

२८५. **कीच**—कर्दम, कादा, काँदव, काँदों, कीचड़, कीचा, क्षेत्रजा, गारा, चिकिल, चुकुल, जंवाल, जलकल्क, दम, द्राप, निषद्वर, मृत्सा, शाद, साद ।

२८६. **दलदल**—खाँच, चहटा, चहला, जहदा, धाँस ।

२८७. **बाँध**—अंभसा, आधार, पूर, बंधवा, वन्हवा, वान्ह ।

२८८. **पुल**—अलि, पुलिया, सेतु ।

२८९. **संगम (नदी का)**—मिलन, संभेद, सिंधुसंगम ।

२९०. **गंगा**—अध्वगा, अलकनंदा, जह्नुनंदिनी, जह्नुतनया, जाह्नवी, त्रिपथगा, त्रिस्रोता, देवापगा, ध्रुवनंदा, नदीश्वर, भगीरथी, भवायना, भागीरथी, भानुमती, भानुमती, भीष्मसू, भुवनपावन, भूतिदा, भोगवती, महामाया, यशस्विनी वखौकसारा, वैष्णवी, समुद्र-सुभगा, सितासिन्धु, सिद्धसरित, सिद्धापगा, सुखदा, सुधा, सुरतरंगिणी, सुरधुनी, सुरनदी, सुरनिम्नगा, सुरला, सुरवाहिनी, सुरसर, सुरसरि, सुरसरित, सुरसरी, सुरसारी, सुरसिंधु, सुरापगा, स्वःसरिता, स्वर्धुनी, स्वर्वापी, हरशेखरा, हैमवती ।

२९१. **गंगाजल**—गंगोदक ।

२९२. **यमुना नदी**—अर्कजा, कलिंदजा, कलिंदी, कृष्ण, कालिंदी, भानुजा, यमस्वसा, सुरसुता, सूर्य्यतनया, सूर्य्यपुत्री, सूर्य्यसुता, शमनस्वसा, हंससुता ।

२९३. **सरयू नदी**—आनंदाश्रुजा, घाघरा, वशिष्ठी, सरजू, सरयू, सुरसरसुता ।

२९४. **मंदाकिनी**—पयस्वनी, मंकिनी ।

२९५. **सिंधनदी**—अटक, सिंध, सिंधु ।

२९६. **त्रिवेणी**—तिरवेनी, त्रिवेनी, त्रिसंगम, बेनी ।

२९७. **गोदावरी नदी**—गोदावरी, सुरसर, सुरसरि, सुरसरिता, सुरसरी, सुरसारी ।

२९८. **कृष्णानदी**—कृष्णा ।

२९९. **नर्वदा**—नर्मदा, मेकलकन्यका, मेकलसुता, रेवा, सोमोद्भवा ।

३००. **आसी नदी**—(काशी के पास मिलने वाली नदी ) अस्सी ।

३०१. **चंबलनदी**—चंवल, चर्मरावती ।

३०२. **गंडक नदी**—गंडक, गंडकी ।

३०३. **फल्गुनदी**—अन्तस्सलिला, फल्गु ।

३०४. **टोस नदी**—टोंस, तमसा ।

३०५. **सोन**—सोनभद्र, स्वर्णभद्रा, शोण, हिरण्यवाह ।

३०६. **कर्मनाशा (चौसा के पास गंगा में मिलने वाली)**—क्रमनासा ।

३०६ अ. **सतलज**—सतलुज, शतद्रु, शुतुद्रि ।

३०७. **कुआँ**—अंधु, अवट, अवत, इंदारा, इनार, इनारा, उत्स, उदपान, ऋष्यदात, कर्त्त, काट, कात्त, कारोतरात्, कुइआँ, कुशेष, केवट, कूआँ, कूप, कूव, क्रिवि, प्रहि ।

३०८. **प्रहि—बड़कुइयाँ**—मृनमान, वज्र, वापिका, वापी, सूद ।

३०९. **अन्धा कुआँ**—अन्धकूप ।

३१०. **हौज**—अहरी, कुंड, टांका, दह, दहर, हौद ।

**३११. गड्ढा**—अगाध, अवट, खड्ड, खत्ता, खाड़, खोह, गढ़ा, गड़प्पा, गडहा, गर्त, गाड़, गार, चहबच्चा, छीलर, डबरा, दर, दार, निमान, भूरंध्र, मँड़ाड़, मँडार, श्वभ्र ।

**३१२. बावली**—गड़ही, दीर्घिका, पुष्करणी, पोखरी, बापिका, बावड़ी, बौली, रन, वापिका, वापी, सरसी ।

**३१३. तालाब**—अब्धि, कासार, कूल, छीलर, जलवान, जलस्थान, जलाधार, जलाशय, डावर, डिग्गी, तड़ाग, तलैया, ताल, दीर्घिका, दीघी, निमान, पद्माकर, पनियासोत, पयोधर, पल्लव, पुरवर, पुष्कर, पुष्करण, पुष्करिणी, पोखर, पोखरा, पैमान, मडाह, सत्र, सर, सरक, सरवर, सरस, सरसी, सरस्वत, सरोवर, सारंग, ह्रद ।

**३१४. झील**—मानसर, रन, सरवर, सरोवर, सागर, ह्रद ।

---

## छ

**१. समय**—अदृष्ट, अनिमेष, अनेहा, अमल, अमूर्त, अयन, अरसा, अवकाश, अवसर, अवसेर, आहर, इष्ट, ऋतु, काल, काल-पुरुष, क्षण, घड़ी, छन, छिन, ज़माना, जाम, जुग, दंड, दफ़ा, दाँ, दाई, दिन, दिष्ट, देर, देरी, नमय, पहर, प्रसंग, प्रहर, फसल, बखत, बरियाँ, बाँ, बार, बिरिया, बेरा, बेला, मुहूर्त, मौक़ा, याम, युग, रितु, वक्त, वय, वरियाँ, वशिष्ट, विरियाँ, वेला, समा ।

**२. बीतना (समय)**—कटना, गुज़रना, जाना, व्यतीत होना, समाप्त होना ।

**३. बिताना (समय)**—काटना, कालक्षेप, करना, कालयापन करना, गँवाना, गुज़ारना, व्यतीत करना ।

**४. अच्छा समय**—उच्छव, उत्सव, पुण्यकाल, साइत, सायत, सुअवसर, सुकाल, सुघड़ी, सुघरी, सुजोग, सुदिन, सुभिक्ष, सुयोग, सुवेला ।

**५. बुरा समय**—अकाल, अनऋतु, क़हत, क़हद, काल, कुवख़त, दुर्दिन, दुर्भिच्छ, दुर्भिक्ष, दुष्काल, महँगी ।

**६. नियत से आगे या पीछे का समय**—कुसमय ।

**७. दो घटनाओं के बीच का समय**—अंझा, अंतरा, अंतर, अंतराल, नामा, मध्यवर्तीकाल, बीच ।

**८. किसी समय भी**—कदाचित्, कदापि, कभी, शायद, संभवतः, स्यात् ।

**९. किसी समय**—कद, कदा, कभी, कभू, कलिकाला, जब, जहिया ।

**१०. हर समय**—निसद्योस, निसिवासर, रातदिन, सदा, सर्वदा, हमेशा, हरवक्त, दे० 'रातदिन' । दे० 'सर्वदा' ।

**११. किस समय**—कब, कहिया ।

**१२. आवश्यक समय**—अड़ी ।

**१३. उस समय का**—तत्कालीन ।

**१४. एक ही समय का**—समकालीन ।

**१५. समय सम्बन्धी**—कालिक, सामयिक ।

**१६. युग**—काल, जुग ।

**१७. ४ युग**—सतयुग (१७२८००० वर्ष), द्वापर (८६४००० वर्ष), त्रेता (१२९६-००० वर्ष) कलियुग (४३२००० वर्ष ) ।

१८. **सतयुग**—कृत, कृतयुग, देवयुग, पुण्ययुग, सतजुग, सत्ययुग ।

१९. **द्वापर**—कृष्णयुग, तृतीययुग, दुआपर ।

२०. **त्रेता**—तरेता, द्वितीययुग, रामयुग ।

२१. **कलियुग**—कलउ, कलजुग, कलि, कलिकाल, कल्कियुग ।

२२. **प्रलयकाल**—कल्प, कल्पांत, क्षय, क्षिति, नाश, प्रलय, संवर्त, संहारकाल ।

२३. **दिव्य युग (४३२०००० वर्ष)**—चतुर्युग, चौकड़ी, चौजुग ।

२४. **७१ (यथार्थतः ७१६/१४) दिव्ययुगों का समय**—मन्वंतर, इकहत्तर चतुर्युगी (चौकड़ी) ।

२५. **१४ मन्वंतर का समय**—कल्प, ब्रह्मा का दिन, ब्राह्मदिन ।

२६. **ब्रह्मा की रात्रि**—काल राति, काल रात्रि, ब्रह्मरात्रि ।

२७. **वर्ष**—अब्द, ईसवी, बरस, वत्सर, शरत्, शरद, संवत्, सत्र, सन्, सम, सरत, साल, हिज्री, हिम, हेम ।

२८. **वार्षिक**—आब्दिक, शारदीय, सलीना, सालाना, सालियाना ।

२९. **सौ वर्ष**—दस दशक, शतक, शताब्दी, शती, सदी ।

३०. **एक मेष संक्रान्ति से दूसरे मेष संक्रान्ति तक का समय**—सौरवर्ष ।

३१. **आगे आने वाला वर्ष**—आगतवर्ष, आगामी वर्ष, पर, परसाल ।

३२. **बीता हुआ वर्ष**—गतवर्ष, पर, पर साल, विगत वर्ष ।

३३. **आगामी या पिछला तीसरा वर्ष**—त्योरुस, त्योरूसाल, परार ।

३४. **इस वर्ष**—असों, आसौं, इम साल ।

३५. **मास**—महीना, माँस, माह ।

३६. **मासिक**—महिनवारी, माहवारी, माहियाना ।

३७. **वर्ष के १२ महीने (हिन्दुस्तानी)**—चैत्र, वैशाष, जेष्ठ, असाढ़, सावन, भादों, क्वार, कार्त्तिक, अगहन, पूष, माघ, फाल्गुन ।

३८. **वर्ष के १२ महीने (अंग्रेज़ी)**—जनवरी, फरवरी, मार्च, अप्रैल, मई, जून, जुलाई, अगस्त, सितम्बर, अक्टूबर, नवम्बर, दिसम्बर ।

३९. **चैत**—चैत्रक, चैत्रिक, मधु, वसंतदूत, सुरभि ।

४०. **चैत्र में होने वाला**—चैतहा, चैती ।

४१. **बैशाख**—वइसाख, माधव, राध ।

४२. **बैशाख में होने वाला**—वइसखहा, बैसाखी ।

४३. **ज्येष्ठ**—जेठ, तपन, शुक्र ।

४४. **ज्येष्ठ में होने वाला**—जेठुवा, जेठू ।

४५. **आषाढ़**—असाढ़, ऋतु, शुचि, साढ़, हाड़ ।

४६. **अषाढ़ में होने वाला**—असरहा, असाढ़ी ।

४७. **श्रावण**—कर्ममास, नभ, नभा, श्रावन, श्रावणिक, सावन ।

४८. **श्रावण में होने वाला**—सवनई, सवनहाँ, श्रावणिक ।

४९. **भाद्रपद**—नभ, प्रौष्ठपद, भाँदव, भादों, भादौ, भाद्र ।

५०. **भादों में होने वाला**—भदई, भदैला, भदौंह, भदौंहाँ ।

**५१. क्वार**—अश्वयुज, असोज, आश्विन आसी, आसोज, इष, कुआर, कुवार ।

**५२. क्वार में होने वाला**—आसोजिया, कुँवारी, कुवरहा ।

**५३. कार्तिक**—ऊर्ज्ज, कातिक, काती, वाहुल ।

**५४. कार्तिक में होने वाला**—कतिकहा। कार्तिकिक ।

**५५. अगहन**—अग्रहण, मगशिर, मगसिर, मार्ग, मार्गशिर, मार्गशीर्ष, सहस, सहा ।

**५६. अगहन में होने वाला**—अगहनियाँ, अगहनी, अघनियाँ, आग्रहायणिक ।

**५७. पूस**—नारायण, पूष, पौष, सहस्य, हृषीकेश ।

**५८. माघ**—तपा माह ।

**५९. माघ में होने वाला**—मघुवा, माघी ।

**६०. फाल्गुन**—तपस्य, फागन, फागुन ।

**६१. फाल्गुन में होने वाला**—फगुनहा, फाल्गुनिक ।

**६२. फाल्गुन में बहने वाली हवा**—फगुनहटा ।

**६३. अधिक मास**—असक्रांतमास, चंदनादि, परसोतिम, पुरूसोतम, मलमास, लौंद ।

**६४. ऋतु**—रितु ।

**६५. ऋतु की**—आर्तव, फसली, मौसिमी, सामयिक ।

**६६. ऋतु के विरुद्ध**—अनऋतु, बे-मौसम ।

**६७. वर्ष की ३ ऋतुएँ**—गर्मी, जाड़ा, बरसात ।

**विशेष**—इनका प्रचलन सामान्य जनता में है । यह शास्त्रीय नहीं है । इनमें प्रत्येक में ४ महीने होते हैं ।

**६८. वर्ष की ६ ऋतुएँ**—ग्रीष्म, वसंत, वर्षा, शरद, शिशिर, हेमन्त ।

**विशेष**—इनका क्रम ग्रीष्म वर्षा, शरद, हेमंत, शिशिर, तथा वसंत है । यह वर्गीकरण, भारत का शास्त्रीय वर्गीकरण है। इनमें प्रत्येक में २ महीने होते हैं।

**६९. ग्रीष्म**—उमस, उष्ण, उष्णक, उष्णागम, उष्म, उष्मक, उष्मा, उष्मागम, गरमी, ग्रीखम, ग्रीषम, तप, तपन, तपाक, रोही, निदाघ ।

**७०. गर्मी के ४ महीने**—फाल्गुन, चैत, वैषाख, जेठ ।

**७१. ग्रीष्म ऋतु के २ महीने**—जेठ, अषाढ़ ।

**७२. वर्षा ऋतु**—चतुर्मास, चातुर्मास, चौमासा, चौमसिया, पावस, प्रावृट्, बरसात, वर्षा, वर्षाकाल, वर्षऋतु,

**७३. बरसात के ४ महीने**—अषाढ़, सावन, भादों, क्वार ।

**७४. वर्षा ऋतु के २ महीने**—भादों, सावन ।

**७५. जाड़ा**—जड़काला, जाड़, जड़ा, शीतकाल, सर्दी, सितकाला ।

**७६. जाड़े के ४ महीने**—कार्तिक, अगहन, पूस, माघ ।

**७७. शरद**—कालप्रभात, फलागम, मेघांत, वर्षावसान, शरत्, शरत्काल, शारदा, हिमर्तु ।

**७८. शरद काल का**—शारद, शारदीय ।

**७९. शरद ऋतु के २ महीने**—कार्त्तिक, क्वार ।

८०. **हेमंत**—जाड़ा, शीतकाल, सियाला, हिमन्त, हेउँत, ।

८१. **हेमंत ऋतु के २ महीने**—अगहन, पूस ।

८२. **शिशिर**—खिज़ां, जाड़ा, पतझड़, पतझार, शीत, सिसिर ।

८३. **शिशिर ऋतु के २ महीने**—फाल्गुन, माघ ।

८४. **वसंत**—ऋतुनाथ, ऋतुपति, ऋतुराज, कुसुमकाल, कुसुमाकर, कुसुमागम, पिकानंद, वलांगक, वसत, वहार, मधु, माधव, शिशिरांत, सुरभि ।

८५. **वसंत ऋतु के २ महीने**—चैत, वैसाख ।

८६. **पक्ष**—पख, पखवारा, पखवाड़ा । पनरहिया, पाख ।

८७. **महीने के दो पक्ष**—कृष्णपक्ष, शुक्लपक्ष ।

८८. **कृष्ण पक्ष**—अँधेरापाख, असितपक्ष, कृष्ण, कृष्नपच्छ, वदी, वदि ।

८९. **शुक्लपक्ष**—अँजोरा पाख, उँजेरा पक्ष, उजाला पक्ष, उजेरा पाख, सितपक्ष, सिता, सुदी, सूदि ।

९०. **तिथि**—तारीख, तिथी, मिति, मिती ।

९१. **वह तिथि जिसका क्षय हो गया हो**—अवम तिथि, औम ।

९२. **तिथि का गिनती में न आना**—तिथिक्षय, तिथिहानि ।

९३. **वह तिथि जिसका थोड़ा बहुत अंश तीन दिनों में पड़ता हो**—त्रिदिन, स्पृश ।

९४. **कौन सी तिथि**—कउथ, कौथ ।

९५. **प्रतिपदा**—एक्कम, पड़वा, पड़िवा, परवा, परिवा, प्रतिपद ।

९६. **द्वितीया**—दर्श, दुइज, दुतिया, दूज, द्वितिया, द्वैज ।

९७. **दूज का चांद**—नवशशि ।

९८. **तृतीया**—तीज ।

९९. **चतुर्थी**—चउथ, चौथ ।

१००. **पंचमी**—पंचिमी, पाँचैं ।

१०१. **षष्ठी**—छठ, षष्टी षष्ठि ।

१०२. **सप्तमी**—सतिमी, सत्तमी, सप्तिमी, सातें, सातैं ।

१०३. **अष्टमी**—अठमी, अठैंह, अष्टका, अष्टिमी, आठैं ।

१०४. **नवमी**—नउमी, नौमी ।

१०५. **दशमी**—दसईं, दसमी ।

१०६. **एकादशी**—इकादशी, ग्यारस, हरिवासर ।

१०७. **द्वादशी**—दुआदशी, वारस ।

१०८. **तेरस**—त्रयोदशी, त्र्योदशी ।

१०९. **चतुर्दशी**—चतुरदशी चौदस ।

११०. **पूर्णमासी**—पर्व, पर्वणी, पुनमासी, पुनवाँसी, पूनिउं, पूनो, पूरनपख, पूरनमासी, पूर्णमांसी, पूर्णिमा, पौर्णमासी, राका ।

१११. **अमावस्या**—अमा, अमावस, अमवसा, कुहू, दर्श, मावस, मासांत, सिनीवाली, सूयदुसंगम ।

११२. **प्रतिपदा और पूर्णिमा या अमावस्या के बीच का समय**—पर्व, पर्वणी, पर्वसन्धि ।

११३. **सप्ताह**—अठवारा, सताह, हफ़्ता ।

११४. **साप्ताहिक**—साप्ताहिक, हफ़्तावारी ।

११५. **सप्ताह के ७ दिन**—सोमवार,

मंगलवार, बुद्धवार, बृहस्पतिवार, शुक्रवार, शनिवार, रविवार ।

११६. **रविवार**—अतवार, अत्तवार, आदित्यवार, इतिवार, एकशम्बा, एतवार, रविदिन, रविवासर, हरिवासर ।

११७. **सोमवार**—चंद्रवार, दोशम्बा, सोमार ।

११८. **मंगलवार**—भौमवार, मंगर, शेह-शंवा, सेहशंवा ।

११९. **बुद्धवार**—चहारशंवा, बुद्ध, वुद्धवार ।

१२०. **बृहस्पतिवार**—गुरुवार, जुमारात, जुमेरात, पंचशंवा, बिफै, बीफै, वेहफे ।

१२१. **शुक्रवार**—जुमा, शुक्कर, सुक्कर ।

१२२. **शनिवार**—शंवा, शनिश्चर, शनीचर, सनीचर, हफ़्ता ।

१२३. **⅘ पल**—क्षण, छन, छिन, छिनक, निमिख, निमिष, निमेख, निमेष ।

१२४. **पल**—आन, क्षण, क्षिप्र, खन, छन, छनक, झपक, दमभर, पविणी, पलक, पला, लमहा, लहजा, लहया, वार, साइत सायत ।

**नोट**—एक पल २४ सेकेंड के बराबर होता है ।

१२५. **दिन-रात का चौबीसवाँ भाग**—बेला ।

१२६. **दिन-रात का तीसवाँ भाग**—मुहूर्त ।

१२७. **घड़ी**—घटिका, घटी, दंड ।

**नोट**—एक दंड २४ मिनट के बराबर होता है । ३२ घड़ी के २४ घंटे या दिन-रात होता है ।

१२८. **प्रहर**—जाम, पहर, याम ।

**नोट**—एक पहर ३ घंटे का होता है ।

१२९. **दिन रात के ८ पहर**—अपराह्ण, उत्तराह्ण, उषा, त्रियामा, निशीथ, पूर्वाह्ण, प्रदोष, मध्याह्न ।

१३०. **दिन में**—१. पूर्वाह्ण, २. मध्याह्न ३. अपराह्ण, ४. उत्तराह्ण ।

१३१. **रात में**—१. प्रदोष, २. निशीथ, ३. त्रियामा, ४. ऊषा ।

१३२. **पूर्वाह्ण**—दे० 'प्रातः' ।

१३३. **उत्तराह्ण**—अंताह्ण । दे० 'सायं' ।

१३४. **उषा**—तड़का, ब्राह्ममुहूर्त, भिनु-सार, भोर ।

१३५. **प्रदोष**—निशादि, रजनी-मुख ।

१३६. **दिन**—अह, अहन, अहः, अह्ण, ऐयाम, घस्र, दिव, दिवस, दिवा, द्योस, प्रह, प्रहन, भास्वर, मिति, योम, रोज, वाशर, वासर, सूर्यायु ।

**विलोम**—दे० 'रात' ।

१३७. **दैनिक**—आह्निक, रोज़का ।

१३८. **प्रतिदिन**—अनुदिन, दिनदिन, दिनपरदिन, नित, नितनित, नित्य, नित्यप्रति, नित्यशः, प्रतिवासर, योमिया, रोज़, रोज़-रोज़, रोज़मर्रा, रोजीना, रोज़ाना, हमेशा, हरदिन, हररोज़ ।

१३९. **सबेरा**—अरुणोदय, अर्जुनी, अह-र्मुख, उखा, ऊषा, ऊषाकाल, कल, कल्प, गजरदम, गोसर्ग, झेर, तड़का, तड़के, दिनमुख, निशांत, परभात, प्रत्युषसी, प्रत्युष, प्रभात, प्रात, प्रातः, प्रात:काल, फजर, बासर, विहान, ब्रह्ममुहूर्त, भात,

भिनसार, भीन, विभात; विहान, वेरा, सकारे, सकाल, सहर, सुबू, सुवह, सुबुह, सूर्य्योदय ।
विलोम—दे० 'शाम' ।

१४०. **दोपहर**—दुपहरिया, दोपहरी, मध्य-दिवस, मध्याह्न, मध्याह्नकाल।

१४१. **सायंकाल**—अवसान, उत्सर, गोधूलि, दिनांत, दिवांत, पितृप्रसू, प्रत्यूष, प्रदोष, प्रदोषकाल, रजनीमुख, शर्वरी, शाम, संझा, संध्या, संधाकाल, साँझ, साँझू, सायं, सायाह्न ।
**विलोम**—दे० 'प्रातः' ।

१४२. **प्रातःकाल और संध्या के बीच का समय**—अंतर, अन्तरा, अंशक, अह, अहन, दिन, दिवस । दे० दिन ।

१४३. **रात**—अंजन, असुर, कलापिनी, कादम्बरी, कोटर, क्षणदा, क्षपा, चंद्रकांता, छया, जामिनी, ज्योतिष्मती, तमस्विनी, तमा, तमि, तमी, त्रियामा, दोषा, नक्त, निशि, निशीथ, निशीथिनी, निस, निसु, मालती, याम, यामवती, यामिका, यामिनी, यामिरा, रइनि, रजनि, रति, रजनी, रम्या, रातड़ी, रात्रि, रात्री, रैन, रैनि, विभावरी, शमनी, शर्वरी, शव, शार्वरी, श्यामा, सीता ।
**विलोम**—दे० 'दिन' ।

१४४. **रात-दिन**—अहर्निशि, अहोरात्र, आठोंपहर, निशिवासर, निसवासर, निसि-दिन, निसिद्यौस ।

१४५. **उँजेलीरात**—कौमुदी, चंद्रिकाया-न्विता, चाँदनी, जुन्हाई, जुन्हैया, ज्योत्स्नी, ज्यौत्स्नी, राका, विभावरी, हरिद्रा ।

१४६. **अंधेरी रात**—अंधेरिया, अंधेरी, अमा, अमावस्या, कालनिशा, कालरात्रि, तमस्विती, तमिस्रा, तमी, तमीस्रा, तामसी, श्यामा ।

१४७. **जन्मदिन**—वरसगाँठ, वर्षगाँठ, सालगिरह ।

१४८. **आयु**—अवस्था, आइ, आउ, आयुर्बल, आयुष्य, आयू, आरवल, आरवला, आव, उमर, उमिर, उम्र ।

१४९. **जीवन भर**—आजन्म, आजीवन, आमरण, ताज़िंदगी ।

१५०. **क्षणभंगुर**—अनित्य, अस्थायी, छनभंगुर ।

१५१. **दीर्घजीवी**—अमर, आयुष्मान, चिरंजीव, चिरंजीवी, चिरायु, चिरायू, दीर्घायु ।

१५२. **दीर्घजीवी**—आयुष्मान ।

१५३. **जिसकी उम्र १०० वर्ष हो**—शतायु ।

१५४. **अंतिमकाल**—मरणघड़ी, मृत्युकाल, मृत्युदिन ।

१५५. **छुट्टी**—अंझा, अनध्याय, अवकाश, अवसर, तातील, फुरसत, मोक़ा, मौक़ा, रज़ा, रुख़सत, वक़्त, बखत, समय, साँका, साका, सुचितई ।

१५६. **वह दिन जिसमें पढ़ने पढ़ाने का निषेध हो**—अनध्याय, अमावस्या, अष्टमी, चतुर्दशी, परिवा, पूर्णिमा ।

१५७. **देर**—अतिकाल, अरसा, अवसेर, अवार, अवेर, झेर, झेल, देरी, विलंब, बिलम, बेर, समय, हान ।

१५८. **जल्दी**—अचिर, अतुराई, आतुरता,

आतुरताई, आतुरी, आननफ़ानन, इजलत, उजलत, उतावली, क्षिप्रता, खटापट, चट, चटक, चटकई, चटकवारी, चटापटी, जल्दीवाज़ी, झट, झटक, झप, तडाका, तूर्ण, तेज़ी, फुर्ती, त्वरा, त्वरित, बेग, वेग, शीघ्रता, हड़वड़ी, हरवरि ।

**१५९. जल्द**—अचिरात, आशु, क्षिप्र, चटपट, चटापट, तड़ाक, तड़ाकफड़ाक, तुरंत, तुरत, शीघ्र, सत्वर ।

**१६०. देर करना**—अनगवना, गहरकरना, गहरना, घिसघिस करना, देर लगाना, विलंब करना, समय लगाना ।

**१६१. जल्दी करना**—अकुलाना, फुर्ती करना, हड़वड़ाना, हड़वड़ी करना, हड़वड़ी मचाना । अन्य पर्यायों के लिए 'जल्दी' के पर्यायों में यथानुकूल 'करना' या 'मचाना' जोड़िए ।

**१६२. फुर्ती**—उतावली, क्षिप्रहस्तता, जल्दवाज़ी, जल्दी, तेज़ी, त्वरा, शीघ्रता, हड़वड़ी, हड़वड़ाहट ।

**१६३. सुस्ती**—आलस्य, थकावट, मंदता, मंदी, शांति, शिथिलता, श्लथता, स्फूर्तिहीनता ।

**१६४. फुर्तीला**—उतावला, क्षिप्रहस्त, जल्दवाज़, तेज़, त्वरावान, स्फूर्तियुक्त, हड़वड़िया ।

**१६५. सुस्त**—आलसी, उदास, ठंडा, ठंढा, निकम्मा, निस्तेज, थका, बोदा, मंद, मद्धिम, मीठा, शांत, शिथिल, श्लथ, स्फूर्तिहीन, हतप्रभ ।

**१६६. जो लगातार न हो**—खंड, खंडित, भंगित, विच्छिन्न, विरल, व्यावृत ।

**१६७. लगातार**—अखंड, अखंडित, अजस्र, अनवरत, अनिमेष रूप से, अभंग, अविच्छिन्न, अविच्छेद रूप से, अविरल, अव्यावृत, अशांत, निरंतर ।

**१६८. अचानक**—अकस्मात, अचकाँ, अचकैं, अचाका, अचान, अचीता, अनायास, अवचक, आकस्मिक रूप से, आपाततः, इकबारगी, एकवारगी, एकाएक, एकाएकी, औचक, औचट, यकायक, सहसा ।

**१६९. तीन काल**—भूत, वर्तमान, भविष्य ।

**१७०. जो तीनों काल में हो**—त्रिकाल, त्रिसंध्य, त्रिसंध्या ।

**१७१. तीनों कालों की बातें जानने वाला**—त्रिकालज्ञ, त्रिकालदर्शी, त्रिकालवेत्ता ।

**१७२. भूत काल**—अतीत, गुंज़स्ता, गुज़िस्ता, पहले, पुराकल्प, पूरवल, पेश्तर, भूत, माज़ी ।

**१७३. वर्तमान काल**—अभूत, ज़मानाहाल, वर्तमान, हाल ।

**१७४. पुराना**—अगला, क़दीम, क़दीमी, चिरंतन, चिरकालीन, चिराना, जरठ, जरत, दिनी, पश्च, पुरा, पुरातन, पुरान, पूरबला, बूर्व, प्रत्न, प्राचीन, प्राच्य, बासी, सनातन ।

**१७५. नया**—अधुनातन, अपूर्व, अभिनव, अभूतपर्व, अर्वाचीन, आधुनिक, टटका, टाटक, तउलि, ताज़ा, नव, नवल, नवा, नवीन, नवेला, नव्य, नूत, नूतन, नौतन, प्रत्यग्र, हाल का ।

**१७६. पुरानापन**—पुरातनता, प्रत्नता, प्राचीनता, सनातनता ।

**१७७. नयापन**—कोरापन, नवापन, नवलता, नवीनता, नव्यता, नूतनता ।

**१७८. पहले का**—आदि, आदिम, प्राथमिक, प्रारंभिक । दे० 'पुराना' ।

**१७९. हाल का**—दे० 'नया' ।

**१८०. पूर्व जन्म का**—पुरवला, पुरवुला, पुराकृत ।

**१८१. जिसका समय बीत गया हो**—कालातीत ।

**१८२. जो बहुत दिनों से चला आता हो**—परंपरागत, सनातन, सनातनी ।

**१८३. (चौथा व्यतीत या आने वाला) दिन**—नरसों ।

**१८४. परसों (बीता हुआ या आने वाला)**—अतरसों, परसों, परों, परौं ।

**१८५. कल (बीता हुआ)**—कल्ह, कालि, काल्ह ।

**१८६. कल (आने वाला)**—कल्ह, कालि, काल्ह, विहने, विहान, विहाने ।

**१८७. आज**—अथ, अद्य, अव, सद्य ।

**१८८. भविष्यत् काल**—अग्रिम, आइंदा, आगम, आगा, आगामि, आगामी, आगे, कल, पुरः, भविष्य, भविष्यत्, भावी, मुस्तकविल ।

**१८९. आगे होने या आने वाला**—अगला, आगामी, भवितव्यता, भव्य, भावी, होनहार ।

**१९०. भविष्य का जानने वाला**—आगम ज्ञानी, भविष्यदर्शी ।

**१९१. अब**—अद्य, अधुना, अभी, अभू, आज, संप्रति, सद्य, सरेदस्त ।

**१९२. अबतक**—अद्यापि, अद्यावधि, अभीतक ।

**१९३. पीछे**—अंतर, अगाड़ी, अनंतर, आगे, उपरांत, तदंतर, तदनंतर, पश्च, पश्चात्, पाछी, पाछें, पनः, फिर, बहुरि, वाद ।

**१९४. आगे**—आगाड़ी, अग्र, अग्रे, अग्गड़, अग्गल, आइंदा, आगें, पहले, पूर्व, प्रथम ।

**१९५. कभी**—कदाचित्, कभू, शायद, स्यात् ।

**१९६. कभी कभी**—जब तब, यदा कदा ।

**१९७. सर्वदा**—अजस्र रूप से, अनवधि, अविरल रूप से, नित, नित्य, नित्यशः, वरावर, मुदाम, लगातार, सतत्, सदा, सदैव, हमेशा, हरघड़ी, हरघरी, हरहमेसा । दे० 'रातदिन', 'हरसमय', 'प्रतिदिन' ।

**१९८. बहुधा**—अकसर, अधिकतर, अधिकांशतः प्रायशः, प्रायः; वहुत करके, विशेषकर ।

**१९९. अवधि**—औंध, औधि, तक, पर्यंत, मियाद, लौं ।

**२००. जिसके लिये कोई अवधि नियत हो**—मिआदी ।

**२०१. त्योहार**—उच्छव, उत्सव, छुट्टी, तेवहार, तेहवार, त्यौहार, परावन, पर्व ।

**२०२. बड़ा उत्सव**—महापर्व, महोत्सव, महोच्छव, महोछा ।

**२०३. होली**—धँधोर, धुरड्डी, धुरहड्डी, फगुआ, फाग, शूद्रपर्व, होरी, होलिका ।

**२०४. दीवाली**—दियादेवारी, दियाली, दिवारी, दीपदानोत्सव, दीपमालिका, दीपमाली, दीपावली, दीपोत्सव, देवारी, देवाली, वैश्योत्सव ।

**२०५. दीपावली की रात**—कालनिशा, काल रात्रि, कौमुदी, महालया ।

२०६. **विजयादशमी**—क्षत्रियोत्सव, दशहरा, दसहरा, रामदसमी, विजय दशमी, विजया ।

२०७. **सावन शुक्ल पूर्णिमा का त्योहार**—रक्षावंधन, राखी, रखड़ी, सलोनो ।

२०८. **अक्षयतृतीया**—अखती, अखतीज, आखातीज ।

२०९. **अनन्तचतुर्दशी**—अनंत, अनन्तचतुर्दशी, अनंतसूत्री, अनंता ।

२१०. **कार्तिक शुक्ल एकादशी का त्योहार**—डिठवन, देवठान, देवोत्थान, प्रवोधिनी ।

२११. **कार्तिक शुक्ल द्वितीया का त्योहार**—जमदूतिया, भाईदूज, भातृदूज, भैयादूज, यमद्वितीया ।

२१२. **कृष्णाष्टमी**—कृष्णाष्टमी, जन्माष्टमी ।

२१३. **मेष संक्रान्ति**—सतुआन, सतुआ संक्रान्ति, संक्रांति ।

२१४. **एक पर्व जो १२ वर्ष पर आता है**—कुम्भ ।

२१५. **एक पर्व जो ६ वर्ष पर आता है**—कुम्भी ।

२१६. **एक उत्सव जो कार्तिक में मनाया जाता है**—अन्नकूट ।

२१७. **आश्विन कृष्ण अष्टमी का त्योहार**—जिउतिया, जिताष्टमी, जीवित्पुत्रिका, शीतलाष्टमी ।

२१८. **मकर संक्रान्ति**—खिचड़ी, खिंचड़ी-संक्रांति ।

२१९. **फागुन कृष्ण १४ को पड़ने वाला त्योहार**—शिवचतुर्दशी, शिवरात्रि ।

२२०. **वैशाख शुक्ल तीज का स्त्री त्योहार**—अक्षय तृतीया, अखती, अखतीज, आखातीज ।

२२१. **भादों शुक्ल तीज का स्त्री त्योहार**—तीज, हरतालका, हरितालिका ।

२२२. **चैत शुक्ल द्वादशी से लेकर चतुर्दशी तक का प्राचीन उत्सव**—मदनोत्सव, मदन, महोत्सव, वासंती ।

२२३. **जेठ शुक्ल एकादशी का त्योहार**—निर्जला एकादशी, भीमसेनी एकादशी ।

२२४. **बसंत पंचमी**—पंचिमी, श्री पंचमी ।

२२५. **ईद**—ईदुलफ़ितिर ।

२२६. **बक़रीद**—ईदुलज़ोहा, बक़राईद ।

२२७. **मुहर्रम**—मोहर्रम ।

२२८. **बड़ा दिन**—एक्समस, क्रिस्टमस ।

२२९. **पानी**—दे० 'स्थान वर्ग में पानी' ।

२३०. **पानी का साफ़ होना**—थिराना, स्वच्छ होना ।

२३१. **पानी का मैला करना**—घँघोरना, घिंघोरना, मलिनाना ।

२३२. **मैला पानी**—डावर ।

२३३. **द्रव**—तरल ।
**विलोम**—दे० 'ठोस' ।

२३४. **द्रवता**—तरलता, तरलाई, द्रवत्व ।
**विलोम**—दे० 'ठोसत्व' ।

२३५ **गीला**—आर्द्र, ओदा, तर, दहेला, नम, शिक्त, सीड़युक्त, सीलयुक्त ।
**विलोम**—दे० 'सूखा' ।

२३६. **गीलापन**—आर्द्रता, आल, ओदापन, गीलापना, तरी, सरसता, सीड़, सील ।
**विलोम**—दे० 'सूखापन' ।

२३७. **पानी की गहराई** — अगाध,

अतल-स्पर्श, अथाह, गंभीर, गभीर, गहिर, डावर, निम्न, नीचा ।

**२३८. गिरता हुआ जल**—झड़ी, झर ।

**२३९. बादल**—अंवर, अंवुद, अंवुधर, अंवुभृत, अंवुवाह, अंभोधर, अवुर्द, अब्द, अभ्र, अभ्र, असुर, उपल, कज्जल, कन्द, कन्धर, कय, करधर, क्षर, खग, घन, जलद, जलधर, जीमूत, तड़ितवान, तोयधर, तोयधार, दर्दुर, दाव्यूह, धाराधर, धूमज, धूमयोनि, नभ, नभचर, नभधुज, नभश्चर, नीरद, पयद, पयोद, पयोधर, पयोमुच, पयोवाह, परजन्य, पर्जन्य, पाथोद, पाथोधर, पारण, पेचक, वदरवा, वदरिया, वदली, वद्दर, वद्दल, पनद, वनमाली, वलाहक, बादर, बदरा, वारिद, वारिधर, वारिवाह, भव, मतंग, मिहिर, मुदिर, मेघ, मेह, वन्तद, वर्ष, वलाहक, वारद, वारिद, वारिधर, विहंग, विहग, वृष्णि, व्योम, श्याम ।

**२४०. बादल के रूप**—उनीलेमेघ, कपसीले, कुंजमेघ, कुंतलमेघ, मेघ, परतीले मेघ, मछरीले मेघ ।

**२४१. मेघमाला**—आसार, कादंबिनी, घटा, घटाटोप, घनमाला, मेघपंक्ति, मेघवाई, मेघावली ।

**२४२. मेघगर्जन**—गर्जन, घनरव, घोष, रसित स्तनित ।

**२४३. बरसने वाला बादल**—आवर्त्त, घनाघन, घुमड़, झमकारा, बरसौंहा ।

**२४४. कालीघटा**—घनश्याम, वादरिया ।

**२४५. वर्षा**—आसार, झड़ी, झल्ला, दिव्योदक, नभ, पवित्र, पानी, पूरण, प्रवर्षण, वरखा, वारिषा, वर्ष, बारिश, वृषर्ण, वृष्टि, मेघ, संपात ।

**२४६. बरसना**—झाँटा होना, पानी गिरना, वरषना, वरषा होना, बरिसना, वर्षा होना, वारिश होना, वृष्टि होना, मेह बरसना, रिमझिम करना, रिमझिम होना ।

**२४७. बरसाना**—गिराना, ढेर करना, वरषाना ।

**२४८. झींसी**—अम्वुकण, जलकण, फुहार, सीकर ।

**२४९. हलकी वृष्टि**—छींटी, झला, झींसी, टपकाटपकी, फुहार, फुही, बूँदाबाँदी ।

**२५०. बौछार**—जाँझ, झटास, झरपना, प्रोक्षण, बौछाड़ ।

**२५१. लगातार वर्षा**—झड़ी, मेह, रिमझिम ।

**२५२. इंद्रधनुष**—इंद्रायुध, ऋजुरोहित, शक्रधनु ।

**२५३. वृष्टि का अभाव**—अनावृष्टि, अवग्रह, अवर्षण, अवर्षा, झूरा, विजल, सूखा ।

**२५४. बिजली**—इंद्रायुध, ऐरापति, ऐरावत, ऐरावती, कौंधा, क्षणप्रभा, गाज, चंचला, चपला, चला, चलाका, छिनछबि, तड़ित, तड़िता, दामिनी, बजरागि, बिजु, बिज्जु, बिजुरी, विद्युति, शतहृदा, समनगा, सौदामनी, सौदागिनी, हीर ।

**२५५. बिजली की चमक**—कौंध, कौंधा ।

**२५६. ओस**—निहार, नीहार, मिहिका, शबनम, शीत ।

**२५७. कोहरा**—धाँवर, धुंध, निहार, नीहार ।

**२५८. ओला**—ओल, इन्दोपल, उपल, करका, घनोपल, पत्थर, पत्थरा, पयोगल,

पयोधन, मरुतफल, बनौरी, बिनौरी, बेनौरी ।

२५९. **पाला**—अवश्याय, ओला, ओस, कहरा, कुहासा, कुहिर, कुहिरा, दुसार, ठार, तुषार, तुसार, तुहिन, निहार, नीहार, प्रालेय, बरफ, बर्फ, मिहिका, शीत, हिम, हिमि, हिमचल, हिव, हिवर, हिवार, हेम ।

२६०. **बर्फ**—तुषार, तुहिन, निहार, नीहार, पाला, प्रालेय, बरफ, हिम, हिंव, हेम ।

२६१. **बर्फ के महीन टुकड़े**—तुषार-पाषाण, हिमकण ।

२६२. **भाप**—अवखरा, ऊष्म, ऊष्मा, बुखार, वाफ, वाष्प, वाष्प ।

२६३. **हवा**—अजिर, खग, जगत, तलुन, तुषताश्व, नभश्चर, पव, पवन, पाथ, पून, पौन, बतास, बयार, बयारि, वात, वाव, मरुत । दे० 'वायु' ।

२६४. **५ वायु**—अपान वायु (गुदा), उदान वायु (छाती), प्राण वायु (सिर), व्यान वायु (हृदय,) समान वायु (नाभी) ।

२६५. **वायुवेग**—जव, तरस्, रय, रहस्, स्पद ।

२६६. **झकोर**—झकझोरा, झकोरा, झोंका, प्रवात ।

२६७. **बवंडर**—चक्रवात, बगूला, बडेरर, बघूरा, ववधूरा, वातचक्र, वौरका, बौंडर ।

२६८. **आँधी**—अंधड़, तूफान, प्रकंपन, महावत, बवंडर ।

२६९. **झंझा**—सवृष्टिक वायु ।

२७०. **तूफान**—झ, झंझा, झंझावात ।

२७१. **लू**—चारवायु, चारवायू, लूह, लूहर, ल्वारि ।

२७२. **अग्नि**—दे० 'अग्नि' ।

२७३. **३ अग्नियाँ**—जठरानल, दावानल, बड़वानल ।

२७४. **जठरानल**—दे० 'जठराग्नि' ।

२७५. **दावानल**—दव, दवारी, दावा, दावग्नि, वनहुताशन ।

२७६. **बड़वानल**—और्व, वड़वाग्नि, वाड़वा ।

२७७. **जठराग्नि**—दिव्याग्नि, भौमाग्नि ।

२७८. **६ अग्नियाँ**—(कर्मकांड के अनुसार) आवसस्थ्य, आहवनीय, औपासनाग्नि, गार्हपत्य, दक्षिणाग्नि, सभ्याग्नि ।

२७९. **अग्नि के जलने के शब्द**—धाँय, धाँय, धू धू, हू हू ।

२८०. **अग्निज्वाला**—अग्निकुक्कुट, अग्नि-शिखा, अर्चि, उल्का, कील, क्षार, ज्वाल, ज्वाला, भस्मनी, भूति लपट, लवर, लुकारी, लूक, लौ, र्वाचस शिखा, हेति ।

२८१. **चिनगारी**—अग्निकण, अनलकण, चिनगी, लुतकारी, लुतुही, लुत्ती, स्फुलिंग, स्फुल्लिंग ।

२८२. **अग्निसंताप**—जलन, झुलस, डाढ़ा, दाह, भस्मीभूत, संज्वर, संताप ।

२८३. **प्रकाश**—आभा, आलोक, उजाला उजियार, उजियारी, उजियाला, उजेर, उजेला, उजारा, उज्यारा, ओज, चाँदना, चाँदनी, ज्योति, तेज, त्विषा, द्युतिया, द्योत, दीप्ति, प्रदीप, प्रभा, विभा, भा, भास, विभा ।

२८४. **अंधेरा**—अंध, अंधकार, अँधकूप, अंधार, अँधियार, अँधियारा, अंधेरिया, अँधेरी, अंध्यार, अन्हार, अप्रकाश, घुप,

तम, तामस, तमिस्र, तारीक, तिमिर, ध्वांत, रात्रिराग, रात्रिवास ।

२८५. **प्रकाशमय**—ओपदार, चमकदार, ज्योतिष्मान, ज्योतिर्मय, तेजोमय, दीपेत, दीप्त, प्रकाशयुक्त । दे० 'चमकीला' ।

२८६. **अंधकारमय**—अंधकारयुक्त, तमाच्छादित, तमावृत्त, तारीकी, तिमिराच्छन्न, तिमिरावृत्त ।

२८७. **चमक**—आव, आभा, आलोक, ओप, कांति, चिलक, जगमगाहट, ज्वल, झलक, तेज, दमक, दीपित, दीप्ति, भा, भास, मरीचि, रश्मि, रौनक, विभा ।

२८८. **चमकीला**—आवदार, कांतिमान, चमकदार, चमचमाता, जाज्वल्यमान, ज्वलित, झलकदार, झलाझल, दीप्तिमान, दीप्यमान, दैदीप्यमान, पानीदार, प्रकाशमान, प्रदीप्त, भव्य, भड़कदार, भड़कीला, भासित, भास्वर, शानदार, दे० 'प्रकाशमय' ।

२८९. **चमकना**—कांतिमान होना, कांतियुक्त होना, चमचम करना, चमचमाना, जगमगाना, झलकना, दमकना, दीपना, दीप्त होना, दीप्तिमान होना, लहकना, प्रकाशित होना, प्रभायुक्त होना, बरना, बलना, भासना, लह्कना, विभाना, विभारना, विभासना ।

२९०. **चमकाना**—उजराना, खँगारना, घँसना, घिसाना, घोंटना, चिमकाना, झलकाना, थिराना, धोना, निखारना, निर्मल करना, मलना, मसलना, माँजना, मीजना, रगड़ना, रगरना, साफ़ करना, स्वच्छ करना ।

२९१. **चकाचौंध**—चकचाव, चकचौंध, चकचौंह, चकाचौंधी, तिरमिरा, तिलमिलाहट, तिलमिली ।

२९२. **चौंधियाना**—आँख न ठहरना, चकचौंधना, चौंधना, चोंधियाना, तिरमिराना, तिलमिलाना ।

२९३. **कुछ अंधेरा कुछ प्रकाश**—झुकमुख, झुकामुखी, झुटपुटा ।

२९४. **छाया**—आभा, छहियाँ, छाँव, छाँह, झलक, परछाहीं, प्रतिबिंब, साया ।

---

## ज

१. **स्वभाव**—आदत, चरित्र, चाल, प्रकृति, प्रकृतिभाव, मिजाज, बान, बानि, लत, वृत्ति, शील, सुभाइ, सुभाय, सुभाव, स्वभाउ ।

२. **भावना**—ख्याल, चिंतना, चिंता, धारण, ध्यान, विचार, भाव, विचार ।

३. **मनोवृत्ति**—अंतर्गति, चित्त-वृत्ति, भाय, भाव, भावना, मनोगति, मनोविकार, वृत्ति । दे० 'स्वभाव' ।

४. **मनोवेग**—आवेग, आवेश, उद्वेग, उमंग, गरमी, जोश, झोंक, झोंका, प्रवाह, प्रेरणा, रस, वेग, सनक ।

५. **चेतना**—अहं, आपा, चैतन्यता, संज्ञा, सुधबुध, हवास, होश, होशहवास ।

६. **क्षमा**—क्षांति, छमा, तितिक्षा, माफ़, मुआफ़, मार्जना, शम, सहन ।

७. **क्षमाशील**—क्षम, क्षमाल, क्षमावान, क्षमित, क्षमिता, क्षमी, तितिक्षु, प्रभूष्णु, शांतियुक्त, सह, सहिष्णु ।

८. **क्षमा-रहित**—अक्षम, अतितिक्षु, असहिष्णु, क्षमाशून्य।

९. **क्षमा करना**—छमना, छोड़ना, छोड़ देना, जाने देना, बकसना, माफ़ करना, माफ़ी देना।

१०. **क्षमा करने योग्य**—क्षमणीय, क्षमितव्य, क्षम्य।

११. **शांत**—गंभीर, धीर, शिथिल, शिष्ट, स्थिरचित्त।

१२. **चंचल**—अधीर, अशांत, अस्थिर, आतुर, उतावला, चपल, चल, चलायमान, चलित, विचलित, हलचल-युक्त।

१३. **घबराया**—अधीर, अनवस्थ, अनवस्थित, अशांत, अस्थिर, आकुल, उतावला, उद्विग्न, क्षुब्ध, शोभित, चंचल, चकित, चलायमान, परीशान, परेशान, विचल, व्यग्र, व्याकुल, विचलित, हैरान।

१४. **शांति**—अछोह, उपशम, गंभीरता, तृष्णाक्षय, धीरता, धैर्य, निर्वेद, प्रशम, प्रशांति, शम, शमथ, शमन, शांतता, शिथिलता, सांति, स्थिरचित्तता, स्थिरता, स्थैर्य।

१५. **चंचलता**—अधीरता, अनवस्थता, अपतई, अशांतता, अशांति, अस्थिरता, अस्थैर्य, आंदोलन, आतुरता, उतावली, कुलबुलाहट, खलबली, चंचलताई, चंचलाई, चपलता, चुलबुलापन, चुलबुलाहट, चुलबुली, नखरा, वहशत, विचलता, हलचल।

१६. **घबराहट**—अधीरता, अवसेर, आकुलता, आतुरता, उद्विग्नता, उद्वेग, ऊभ, कातरता, क्षोभ, खभार, खलबली, नजाकत, परीशानी, परेशानी, विचलाई, बेचैनी, विचलता, विचलाहट, व्यग्रता। व्याकुलता, दे० 'चिंता'।

**विलोम**—'शांति'।

१७. **चंचल होना**—इधर-उधर होना, कँपना, कंपित होना, काँपना, डगमग करना, डगना, डगमगाना, डावाँडोल होना, डिगना, डोलना, थरथर करना, थरथराना, लड़खड़ाना, विकंपित होना, विचलित होना, हिलना।

१८. **घबराना**—अकना, अकबकाना, अकुताना, अकुलाना, अगुताना, अतुराना, अधीर होना, अफरना, आकुल होना, आतुर होना, उकताना, उगताना, उतावला होना, उतावली करना, उद्विग्न होना, उबना, ऊबना, औंजाना, औंदना, खड़बड़ाना, खरभराना, गहबराना, घबड़ाना, घावड़ होना, जल्दी करना, जल्दी मचाना, विकलाना, व्याकुल होना, हड़बड़ाना, हरबराना।

१९. **दया**—अनुकंपा, अनुग्रह, अहसान, करम, करुणा, करुना, कारुण्य, किरपा, कृपा, कृपालुता, ढरनि, तरस, फ़ज़ल, मेहर, मेहरबानी, रहम, रहमत।

२०. **उदारता**—औदार्य, फैयाज़ी, सुहृदता, सहृदयता।

२१. **क्रूरता**—अकड़, अछोह, अदय, कठोरता, कठोरपन, खूँखारपना, निर्दयता, निठुरई, निठुरता, निठुराई, नृशंसता, परुषता, परुषत्व, बेरहमी, संगदिली।

२२. **दयालु**—अनुग्राहक, अनुग्राही, उदात्त, करुणानिधान, करुणानिधि,

करुणामय, कारुणिक, कृपाल, कृपालु, कृपायतन, गरीबनिवाज, गरीबपरवर, दर्दमंद, दयार्द्र, दयानिधान, दयानिधि, दयाल, दयालु, दयालू, दयावान, दयाशील, दयासागर, दीनप्रतिपालक, रहमदिल, रहीम, सदय, सहृदय, सुमन, सुरत, सूरत।

२३. **उदार**—अदीन, उदारचरित, उदारचेता, दिलदार, महाशय, महेच्छ, सदाशय, सहृदय, सुहृद, हृदयालु।

२४. **निर्दयी**—अदय, कठोर, कसाई, क्रूर, खूँखार, निठुर, निदारुण, निर्मोहिनी, निर्मोही, निर्दय, निर्दयी, निष्ठुर, नृशंस, परुष, बेरहम, संगदिल।

२५. **दया करना**—अनुकंपा करना, करमे नज़र करना, अनुग्रह करना, कृपा करना, ढरना, तरस खाना, पसीजना, मेहरवानी करना।

२६. **दयापात्र**—कृपापात्र, दयावना।

२७. **कृपापूर्वक**—कृपया, दयापूर्वक।

२८. **उपकार**—अच्छाई, अहसान, उपकारिता, उपकृति, एहसान, नेकी, फायदा, भला, भलाई, लाभ, सलूक, हित, हितसाधन।

२९. **अपकार**—अनिष्ट, अहित, बुरा, बुराई।

३०. **उपकारी**—उपकर्ता, उपकारक, खैरख्वाह, शुभचिंतक, हित, हितकर, हितकारक, हितकारी, हितचिंतक, हितावह, हिती, हितु, हितू, हितैषी।

३१. **अपकारी**—अनिष्टकारक, अनिष्टसाधक, अनुदार, अहितू, कुकर्मी, कृतघ्न, दुर्वृत्त, पीड़क, बुरा।

३२. **उपकृत**—एहसानमंद, कृतज्ञ, शुक्रगुज़ार, ममनून।

३३. **संतोष**—इतमिनान, छाक, तुष्टता, तुष्टि, तोष, तृपति, तृप्ति, शांति, संतुष्टि, संतोख, संतोस, सबूरी, सब्र, सांत्वना, सेरी हृष्टि।

३४. **असंतोष**—अनख, अनखाहट, अप्रसन्नता, असंतोख, खफ़गी, खिन्नता, खीस, नाराज़गी, नाराज़ी, बेसब्री।

३५. **संतुष्ट**—अघाया, आसूदा, तुष्ट, तोषप्राप्त, तृपित, तृप्त, राजी, संतोषित, साविर, सेर।

३६. **असंतुष्ट**—अतुष्ट, अतृपित, अतृप्त, अप्रसन्न, असंतोषी, खफ़ा, खिन्न, नाराज़।

३७. **संतुष्ट होना**—अघा जाना, अघाना, अफरना, आतृप्त होना, आसूदा होना, ऊबना, छकना, जी भर जाना, जुड़ाना, टंच होना, तुष्ट होना, तृप्त होना, निहाल होना, पूर्ण हो जाना, पेट भरना, प्रसन्न होना, भरना, भर पाना, संतोषना, सैराव होना, हिया भरना।

३८. **संतोषना**—संतोखना, संतोषना, सबूरी देना, सब्र बँधाना, समझाना, सांत्वना देना।

३९. **प्रसन्न**—अनुकूल, आनंदित, उत्फुल्ल, उल्लसित, खिला, खुश, डहडहा, प्रहर्षित, मगन, मग्न, मस्त, मुदित, मोदयुक्त, रंजित, लहलहा, हर्षित। दे० 'सुखी', 'प्रसन्नचित्त'।

४०. **अप्रसन्न**—असंतुष्ट, उदास, कुपित, खफ़ा, खिन्न, नाराज़, रंजीदा, रिसौंहा। दे० 'चिताग्रस्त', 'दुखी' 'दुःखी', 'उदास', 'क्रोधित'।

**४१. प्रसन्न होना**—अनंदना, आनंदना, आनंदित होना, उल्लसित होना, उल्लासन, खिलना, खुश होना, नंदना, नंदित होना, निहाल होना, प्रफुल्लित होना, प्रसन्न होना, प्रस्फुटित होना, प्रहर्षित होना, फूलना, फूला न समाना, मोदना, रहसना, राँचना, विकसित होना, हरखना हरसना, हर्षित होना, हर्षना, हर्षाना, हुमसना, हुलसना, हुलसित होना।

**४२. अप्रसन्न होना**—कोपना, खीझना, नाराज़ होना, रीसना, रिसाना । दे० 'क्रोधित होना'। 'दुखी' के पर्यायों में 'होना' जोड़ कर और भी शब्द बनाए जा सकते हैं।

**४३. प्रसन्न करना**—आनंदित करना, खुश करना, निहाल करना, परसन्न करना, प्रफुल्लित करना, प्रहर्षित करना, राज़ी करना, हरखाना, हर्षाता, हर्षित करना, हुलसाना, हुलसित करना ।

**४४. अप्रसन्न करना**—असंतुष्ट करना, खफ़ा करना, खिन्न करना, दुखी करना, नाराज़ करना, रिसाना। दे० 'चिढ़ाना'।

**४५. प्रसन्नता**—अभिनंदन, आनंद, आमोद, उल्लास, खुशी, नंदि, नदिक, नंदा, प्रमोद, प्रह्लाद, प्रहर्ष, प्रहर्षण, मज़ा, मद, मुदिता, मोद, रंग, रँगरली, रँगरस, रली, रस, लहरा, सौमनस्य, हरख, हरष, हर्ष, हुलास, हृषि, हृष्टि ।

**४६. अप्रसन्नता**—अनुताप, अपसोस, अफ़सोस, खेद, चिंता, मन्यु, रंज, शुच, शोक। दे० 'दुःख', 'उदासी', 'चिंता'।

**४७. प्रसन्नचित्त**—प्रमन, हर्षमाण, हृष्टमानस। दे० 'प्रसन्न'।

**४८. मौजी**—आनंदी, आमोदी, उल्लासी, खुशदिल, खुशमिजाज़, प्रमोदी, भोगी, मस्त, मौजी, रंगी, रंगीला, रसिक, रसिया, रसी, रसीला, विनोदशील, विनोदी ।

**४९. सुख**—आनंद, अमन, अमनचैन, आराम, चैन, प्रमोद, सुक्ख, सुखशांति, सौख्य, स्वस्थता, हृष्टता। दे० 'प्रसन्नता'।

**५०. दुःख**—आपत्ति, आफ़त, कष्ट, क्लेश, तकलीफ़, दरद, दर्द, दुक्ख, दुखड़ा, दुखदुह, दुखरा, पीड़ा, पीर, पीरा, बला, बाधा, बिआधा, बिपत्ति, बियाधि, मुसीबत, रंज, विपत्ति, वेदना, व्यथा, व्याधि, संकट, सँकरा । दे० 'उदासी', 'अप्रसन्नता', 'रोग'।

**५१. सुखी**—आनंदमग्न, आनंदित, आनंदी, आमोदित, उल्लासिक, उल्लासी, ऋजु, खुश, खुशहाल, खुसाल, नंदित, प्रफुल्ल, प्रफुलित, प्रमुदित, भोगी, राजी, सुखवंत, सुखवार, सुखारा, सुखारी, सुखित, सुखिता, सुखिया, सुखी । दे० 'प्रसन्न' 'प्रसन्नचित्त' 'मौजी'।

**५२. दुखी**—आतप्त, कष्टी, क्लेशित, ग़मग़ीन, तप्त, दर्दमंद, दुखहाया, दुखारा, दुखारी, दुखित, दुखिनी, दुखिया, दुखियारा, दुखीला, पीड़ित, रंजीदा, व्यथित, संतप्त, संतापित । दे० 'अप्रसन्न', 'रोगी', 'उदास'।

**५३. सुखद**—प्रहर्षक, सुखकंद, सुखकंदन, सुखकर, सुखकरण, सुखकारी, सुखजननी, सुखढरन, सुखदनियाँ, सुखदा, सुखदाइन, सुखदाई, सुखदाता, सुखदानि, सुखदानी, सुखदायक, सुखदायो, सुखदेनी, सुखदैन, सुखदैनी, सुखप्रद, सुखवंत, सुखारा,

सुखारी, सुखाला, सुखावह, सुखैना, सुहेला, हर्षक ।

५४. **दुखद**—दुखदाता, दुखदानि, दुखदायक, दुखदायी, दुखप्रद, दुखौहाँ, पीड़क, बाधक, संतापी ।

५५. **दुःख देना**—कष्ट देना, कष्टित करना, घुमाना, डाहना, तंग करना, ताँसना, दाहना, दुखवना, दुखाना, दौड़ाना, परीशान करना, फेर में डालना, संतप्त करना, संताप देना, संतापना, सतापना, सताना, हलकान करना, हैरान करना ।

५६. **उदास**—अंतर्मना, अनमन, अनमना, अन्यमनस्क, उदासीन, उन्मन, खिन्न, ढील, दिलगीर, दीन, दुःखित, दुःखी, रंजीदा, शोकाकुल, शोकयुक्त, संजीदा, सुस्त, सोकित, सोगी । दे० 'दुखी', 'अप्रसन्न' ।

५७. **उदासी**—अनमनापन, अन्यमनस्कता, उदासी, उदासीनता, खिन्नता, दीनता, रंजीदापन, सुस्तई, सुस्ती ।

५८. **सीधा**—अक्लिष्ट, अवक्र, आसान, उत्तान, ऋजु, प्रगुण, भोला,रास्त, शांत, शुद्ध, सज्जन, सरल, सरलचित्त, सादा, साधु, साध्य, सहज, सहल, सीध, सुखसाध्य, सुकर, सुगम, सुलय, सुहृत, सूधा, सौम्य ।

५९. **सरलचित्त**—उदार, दक्षिण, सज्जन, सरल, सरलचित्त, साधु । दे० 'सीधा' ।

६०. **टेढ़ा**—अड़ार, असरल, अराल, आंकुचित, उर्मिल, ओखा, कठिन, काना, कुंचित, कुटिल, कुबड़ा, कुब्ज, क्लिष्ट, खमदार, खर्व, तिरछा, तिर्यक, धन्वाकार, नत, बाँक, बेंड़ा, बंक, बंका, बंकट, वंकिम, बक्र, बिकट, विद्ध, मुश्किल, वक्र । दे० 'टेढ़ा-मेढ़ा' ।

६१. **सीधापन**—अक्लिष्टता, ऋजुता, आर्जव, आसानी, भोलापन, सरलता, सहजता, सहूलियत, सादगी, सादापन, साधुता, सारल्य, सिधाई, सुगमता, सुधाई, सुविस्तापन, सूधापन, सुबीतापन, सुभीतापन, सौम्यता ।

६२. **टेढ़ापन**—असरलता, कज, कजी, कठिनाई, कुटिलता, कूबड़, क्लिष्टता, खम, टेढ़ाई, बंकता, बँकाई, बंध्रता, बकुरता, बाँकपन, मुश्किलाहट, वक्रता ।

६३. **टेढ़ा होना**—असरल होना, ऐंठना, कुटिल होना, घूमना, झुकना, टेढ़ होना, फिरना, बल खाना, मुड़ना, मुर्री पड़ना ।

६४. **टेढ़ा मेढ़ा**—अटपट, अड़बंग, अड़बड़, टिढ़विढंगा, टेढ़बिड़ंगा, टेढ़ा, तनेना, बंक, बंका, बांकुर, बाँकुरा, वक्र ।

६५. **तिरछा**—अड़ार, असरल, अवरेव, आड़ा, उरेब, टेढ़ा, तनेना, तिरीछा, तिर्यक, बाँक, बाँका, बेंड़ा । दे० 'टेढ़ा' ।

६६. **ऐंठन**—उमेठन, ऐंठन, घुमाव, पेंच, बल, मड़ोर, मुर्री, मुर्ही, लपेट ।

६७. **ऐंठना**—उमेठना, उमेड़ना, घुमाना, परना, बटना, बरना, मरोड़ना, मरोड़ देना, मरोरना, मिमोरना, मुर्री देना ।

६८. **कड़ा**—अकोमल, कठोर, कूर, क्रूर, ठस, ठोस, निठुर, पक्का, निष्ठुर, पत्थर, बेमुरव्वत, बेमुरव्वती, संगदिल, सख्त ।

६९. **कोमल**—अकठोर, कोमलांग, गुलगुल, गुलगुला, ढीला, नरम, नाजुक,

मधुर, फूल, मुलायम, मृदु, मृदुल, सुकुँआर, सुकुमार, हलका ।

७०. **कोमलता**—कोमलता, कौमल्य, गुलगुलाहट, नज़ाकत, नफ़ासत, नरमाई, नरमी, नर्मी, नाजुकता, निज़ाकत, मधुरता, माधुर्य, मुलायमता, मुलायमियत, मुलायमी, मृदुता, मृदुलता सुकुंआरी, सुकमारता, सुकुवारता, सौकुमार्य ।

७१. **कड़ापन**—अकोमलता, कठोरता, कड़ाई, कूरता, क्रूरता, निठुरता, निठुराई, निष्ठुरता, बेमुरव्वती, संगदिली, सख़्ती ।

७२. **नरमाना**—कोमल करना, कोमलता लाना, ठंढा करना, धीमा करना, नरम करना, मुलायम करना, शांत करना ।

७३. **हठ**—अकड़, अड़, अनुरोध, अरि, आग्रह, आरि, इढ़, ऐंठ, गहनि, जक, ज़िद, जिद्द, टेक, दुराग्रह, हठधर्म, हठधर्मी ।

७४. **हठी**—अड़ियल, जकी, ज़िद्दी, टेकी, दृढ़प्रतिज्ञ, हठधर्मी, हठीला ।

७५. **हठ करना**—अड़ना, आग्रह करना, ज़िद करना, दुराग्रह करना, धरना देना, नंगई करना, नंघई करना, नटना, मचलना, मटकना, हठधर्मी करना ।

७६. **अठिलाना**—अकड़ दिखाना, अकड़ना, इठलाना, इतराना, ऐंठ दिखाना, ऐंठना, ऐंड़ना, चमकना, चोचला दिखाना, चोंचलाना, झमकना, ठसक दिखाना, नखरा करना, मदांध होना, मटकना ।

७७. **उद्दंड**—अक्खड़, उग्र, उजड्ड, उद्दंड, उद्धत, खाँगड़, खाँगड़ा । दे० 'धृष्ठ' ।

७८. **नम्र**—विनम्र, प्रणत, विनयशील, विनयी, विनीत, शालीन, शिष्ट, सहनशील, सुशील ।

७९. **उद्दंडता**—अक्खड़पन, औद्धत्य, उग्रता, उजड्डपन, उद्दंडता, उद्धतता, दर्प । दे० 'धृष्ठता' ।

८०. **नम्रता**—आजिज़ी, दीनता, दीनत्व, विनम्रता, विनय, शालीनता, शिष्टता, शिष्टाचार, सहनशीलता, सुशीलता ।

८१. **अकड़ना**—अँकड़ जाना, अकड़ जाना, ऐंठना, कड़ा पड़ना, कड़ा होना, कड़ेर पड़ना, चिटकना, जिद्द पकड़ना, टेक गहना, टेक पकड़ना, ठिठुरना, ढिठाई करना, तनना, मिजाज़ बदलना ।

८२. **झुकना**—गिरना, ढुलना, दबना, नत होना, नमना, नमित होना, नवना, निहुरना, प्रणत होना, प्रणमना, मुड़ना, लचकना, लचना, लेटना, विनीत होना ।

८३. **झुकाना**—गिराना, झुकाना, दबाना, नमाना, नवाना, नाना, निनौना, निहुराना, पड़ाना, मुड़ाना, मोड़ना, लचकाना, लचाना, लिटाना, लेटाना, लोटाना, विनीत करना ।

८४. **धृष्ठ**—ईतर, गुस्ताख, चढ़बाँक, चर-वाक, ढीठ, बेअदब, शोख़ । दे० 'उद्दंड' ।

८५. **शीलवान**—चरित्रवान, तमीज़दार, शालीन, विनम्र, विनीत, सच्चरित्रवान, सुशील ।

८६. **धृष्ठता**—अकड़, औद्धत्य, खिसी, गुस्ताखी, ढिठपना, ढिठाई । दे० 'उद्दंडता' ।

८७. **शील**—आदमीयत, तमीज़, मनुष्यता,

मनुसाई, लियाकत, शालीनता, शिष्टता, सभ्यता।

८८. **अभिमान**—अकड़, अकड़वाजी, अनति, अपनपौ, अपान, अवलेप, अवलेपन, अहं, अहंकार, अहंवादिता, अहंता, इतराहट, ऐंठ, आपा, खुदी, गरब, गर्व, गुमर, गुमान, ग़रूर, घमंड, ठसक, ठस्सा, तेहा, दर्प, दिमाग़, फख़्र, मद, मदांधता, शेख़ी, हमेव।

८९. **अभिमानी**—अकड़ू, अँकड़ू, अँकड़ू-वीर, अहंकारी, अहंवादी, उपरावटा, उसकदार, गरवीला, ग़रूरी, गर्वी, गर्वीला, गुमानी, घमंडी, तेही, दिमाग़दार, दिमाग़ी, फ़ख़्री, मदांध, सिकोही।

९०. **अभिमान दिखाना**—अँगिराना, अठलाना, अदराना, इठलाना, इतराना, उलटना, ऐंठ दिखाना, ऐंठना, गर्व जनाना, गर्वाना, घमंड दिखाना, ठसक दिखाना, तनना, भरुहाना। दे० अकड़ना।

९१. **शेख़ीबाज़**—अकड़बाज, अकड़ू, अकड़ैत, अतिवादी, ऐंड़दार, गालू, टिर्री।

९२. **शेख़ी**—अकड़, अकड़वाजी, अतिवादिता, अतिबाद, गल्प, जल्पन, डींग।

९३. **क्रोध**—अप्रसन्नता, अमर्ष, अमर्षण, आक्रोश, आमर्ष, आवेग, आवेश, उष्मा, कोप, क्षोभ, ग़ुस्सा, खफ़गी, खीस, खुनस, खुनुस, गर्मी, झल, झल्लाहट, झाँझ, तामिस, तामिस्र, तेह, तेहा, तैश, प्रकोप, भाम, भीम, मत्सर, राजस, रिस, रिसि, रूष, रुषा, रोष, हर, हृणि, हेल, ह्वल।

**विलोम**—दे० 'शांति'।

९४. **क्रोधी**—अनखी, अमर्षी, कोपी, कोही, खुनसी, खिनसी, गुस्सावर, गुस्सैल, चंड, तेही, रिसहा, रोषी, सरुष।

**विलोम**—दे० 'शांत'।

९५. **क्रोधित**—अप्रसन्न, अनखौंहा, आक्रोशित, कुपित, कोपित, क्रुद्ध, क्रोधवंत, क्षुभित, क्षोभित, खफ़ा, खिसौंहा, खुनुसाया, गर्म, प्रकोपित, रिसहाया, रुष्ट, लाल, लालअंगार, सतर, सतरौंहा।

**विलोम**—दे० 'शांत'।

९६. **क्रोधित होना**—अनख करना, अनखना, अनखाना, अनैसना, अप्रसन्न होना, आग बबूला होना, आग होना, कोपना, कोहाना, क्रोध करना, क्रोधित होना, खिसियाना, खुनसाना, गुस्सा होना, झल्लाना, दाँत पीसना, नाराज़ होना, विगड़ना, रंग वदलना, रिसाना, रिसिआना, रिसियाना, रीसना, रुष्ट होना, रूठना, रूसना, रोष करना, रोसना, लाल पड़ना, लाल पीला होना, लाल होना, संकोपना, सकुपना, सतराना, सुगाना।

९७. **झल्लाना**—उवल पड़ना, किटकिटाना, कुढ़ना, क्रोधित होना, खिजलाना, खीजना, खीझना, चिढ़ना, चिड़चिड़ाना, झल्लाना, बिगड़ना। दे० 'क्रोधित होना'।

९८. **चापलूस**—खैरख्वाह, खुशामदी, खुशामदीटट्टू, चाटुकार, चापलूसीपसंद, तेल लगाने वाला, मक्खन मलने वाला, स्तवनकर्ता, स्तुतिवाचक,।

९९. **चापलूसी करना**—खैरख्वाही करना, खुशामद करना, चाटुकारी करना, तेल लगाना, सर्वदा प्रिय बोलना, मक्खन

मलना, सहलाना, सुहराना, हाँमी भरना, हाँ में हाँ मिलाना ।

१००. **चापलूसी**—खैरख्वाही, खुशामद, चाटुकारिता, चाटुकारी, ठकुरसोहाती, प्रशंसा, श्लाघा, स्तवन ।

१०१. **खैरखाह**—खैरख्वाह, चापलूस, हमदर्द, हितू, हितचिन्तक, हितेच्छु, हितैषी ।

१०२. **खैरखाही**—खैरख्वाही, चापलूसी, भला, भलाई, हित, हितचिंतन, हितता, हितैषिता ।

१०३. **जानकारी**—अभिज्ञता, ज्ञान, ज्ञाप्ति, जान, जानकारी, जानपहचान, परिज्ञा, परिचय, प्रतिपत्ति, बोध, वाकफ़ियत, विज्ञान ।

१०४. **अज्ञता**—अज्ञता, अनजानपन, अनभिज्ञता, अनाड़ीपन, जहालत, नादानी, नावाकफ़ीयत, नासमझी, मूर्खता । दे० 'बुद्धिहीनता' ।

१०५. **ज्ञात**—अवगत, चीन्हाजाना, जाना, जानाबुझा, ज्ञप्त, ज्ञात, परिज्ञात, परिचित, पहचाना, पहिचाना, प्रतिपन्न, प्रतीत, मालूम, समझा, समझाबूझा ।

१०६. **अज्ञात**—अनजाना, अनवगत, अपरिचित, नामालूम ।

१०७. **समझ में आने योग्य**—ज्ञातव्य, ज्ञानगम्य, ज्ञानगोचर, ज्ञेय, बोधगम्य ।

१०८. **चर्चा**—जिक्र, तज़किरा, बात ।

१०९. **पूछना**—ज्ञात करना, ज्ञान प्राप्त करना, दरियाफ्त करना, पूछताछ करना, मालूम करना ।

११०. **पहचानना**—अभिज्ञ होना, चीन्हना, जानना, ज्ञात करना, परिचय करना, परिचय पाना, परिचित होना, बूझना, मालूम करना, पहचानना, लक्षण जानना, वाकिफ़ होना, समझना ।

१११. **जानकार**—अभिज्ञ, जानपहचानी, ज्ञाता, ज्ञानवान, ज्ञानवृद्ध, ज्ञानी, तज्ञ, तत्वविद, परिचित, पारंगत, मुलाक़ाती, वाक़िफ़, विज्ञ, वित, विद् । दे० 'बुद्धिमान' ।

११२. **अज्ञानी**—अज्ञ, अज्ञानी, अज्ञात, अनचीन्हा, अनजान, अनभिज्ञ, अनाड़ी, नादान, नावाकिफ़, नासमझ, भोलाभाला, मूर्ख, सीधासादा । दे० 'बुद्धिहीन' ।

११३. **अपरिचित**—अजनबी, अनजाना, अपरिचित, बिराना ।

११४. **पहचान**—चिह्न, चिह्नानी, जानपहचान, निशान, निशानी, परिचय, लक्षण, लच्छन, चिन्ह ।

११५. **पहचनवाना**—चिह्नवाना, चिह्नाना, जनवाना, बतलाना ।

११६. **जान पहचान**—चिह्नारी, चीह्न पहचान, जान पहिचान, परिचय ।

११७. **परिचय**—जानकारी, जानपहचान, वाक़फियत ।

११८. **पूछ**—ज्ञात, दरियाफ्त, मालूम ।

११९. **पूछताछ**—जिज्ञासा, जिरह, पूछ, पूछपाछ, पूछताछ, पूछाताछी, पूछापाछी, प्रश्न, सवाल ।

१२०. **ज्ञापक**—अभिधायक, परिचायक, बोधक, विज्ञापी, सूचक ।

१२१. **ज्ञापित**—आज्ञापित, विज्ञप्त, विज्ञाविज्ञापित, सूचित ।

१२२. **विज्ञापन**—इश्तहार, घोषणापत्र, प्रकाशकीय, प्रज्ञप्ति, विज्ञप्ति, सूचना, सूचनापत्र ।

**१२२. रत**—अंतर्लीन, अनुरक्त, आसक्त, ग़र्क़, डूबा, डूबा हुआ, तन्मय, तल्लीन, दत्तचित्त, विरत, फँसा, बझा, मगन, मग्न, मशगूल, मुग्ध, मोहित, रंजित, रत, लगा, लग्न, लट्टू, लवलीन, लहालोट, लिप्त, लीन, विरत, विलीन, व्यस्त ।

**१२३. विरक्त**—अननुरक्त, अनासक्त, उचटा, उदास, उदासीन, पराङ्मुख, विमुख, हटा ।

**१२३. अ. विरक्त करना**—उचाटना, चौंकाना, झिझकाना, जी हटाना, डराना, भड़काना, भिरुखाना, विचलित करना ।

**१२३. ब. अभिरुचि**—इच्छा, पसन्द, प्रवृत्ति, मन, रुचि ।

**१२४. रत होना**—आसक्त होना, डूबना, तन्मय होना, निमज्जित होना, प्रलिप्त होना, प्रसक्त होना, मग्न होना, रँगना, राचना, लगना, लिप्त होना, लवलीन होना, लीन होना, विलीन होना ।

**१२५. विरक्त होना**—अननुरक्त होना, अलग होना, उचटना, उचाट होना, खटकना, जी हटना, दूर होना, विरक्त होना, विरक्ति होना ।

**१२६. विरक्त करना**—अननुरक्त करना, अलग करना, उचाटना, उच्चाटन करना, जी हटाना, दूर करना, विरक्त करना ।

**१२७. अनुरक्ति**—आसक्ति, तन्मयता, निरतता, लगन, लवलीनता, लिप्तता, लीनता ।

**१२८. विरक्ति**—अनमनापन, उचाट, उचाटी, उच्चाटन, उदासीनता, चित्तभंग, विरक्ति ।

**१२९. उचाटना**—उचाट करना, उचाटना, उच्चाटन करना, उदासी करना, जी हटाना, विरक्त करना, विरक्ति लाना, हटाना, उच्चाटित करना ।

**१३०. ललचना**—इच्छा करना, उत्कंठित होना, चाहना, तरसना, तृषित होना, नोकना, मोहना, मोहित होना, लटना, ललकना, ललचना, ललाना, लालच करना, लालायित होना, लुभाना, लोभ करना, लोभना, विमोहना, सिहाना, हूसना ।

**१३१. लालच**—आमिष, ईहा, तृषा, तृष्णा, लालच, लिप्सा, लोभ, लोभपना, लोलुपता, हवस, हिरस, हिर्स ।

**१३२. लालची**—ललचहा, लालची, लुबुधा, लुब्ध, लिलोही, लोभी, लोलुप ।

**१३३. धैर्य**—आश्वास, आश्वासन, इतमिनान, कनायत, कल, खातिरी, चैन, ढाढ़स, ढारस, तसल्ली, दमदिलासा, दिलजमई, दिलासा, धीर, धीरज, धीरता, धीरा, धृति । बोध, सांत्वना, शांति, संतुष्टि, संतोख, संतोष, सबर, सब्र, स्थैर्य्य ।

**१३४. अधैर्य**—अशांति, असंतोष, असंतुष्टि, क्षोभ ।

**१३५. धैर्यवान**—आश्वस्त, इतमिनानी, ढाढ़सी, दृढ़, धैर्यशील, साबिर ।

**१३६. लाचार**—अधीन, आजिज़, परवस, परेशान, विवश ।

**१३७. लाचारी**—अधीनता, अनधिकार, परवसता, परेशानी, बेवसी ।

**१३८. चाह**—अभिरुचि, अभिलाख, अभिलाष, अभिलाषा, अरमान, आकांक्षा, आरज़ू, आस, इच्छा, इषा, ईछा, ईप्सा,

इष्टि, ईप्सा, ईहा, उत्कंठा, कांक्षा, कामना, ख्वाहिश, चाव, छंद, दोहद, वांछना, वांछा, मनोरथ, मुराद, मोह, रुचि, ललक, लालच, लालसा, लिप्सा, वांछा, साध, स्पृहा, हवस, हविश, हसरत।

**विलोम**—दे० 'घृणा'।

१३९. **चाहना**—अनुरागना, अभिलाखना, इच्छना, ईछना, ईठना, चाहना, चूमना, चाटना, दुलारना, पुचकारना, प्रेम करना, प्यार करना, रातियाना, स्नेह देना, लाड़ना। दे० 'प्यार करना'।

**विलोम**—दे० 'घिनाना'।

१४०. **चाहनेवाला**—अभिलाषी, अभिलाखी, आकांक्षक, आकांक्षी, इच्छु, इच्छुक, उत्कंठित, उत्सुक, कांक्षी, कामी, कामुक, ख्वाहिशमंद, चाही, तृषित, लालची, लालसी, शायक।

१४१. **जिसमें किसी भी प्रकार की चाह न हो**—अकाम, अचाह, इच्छाविहीन, कामनारहित, चाहशून्य, निरीह, निष्काम, निष्प्रेही, निस्पृह।

१४२. **चाहा हुआ**—अभिलषित, अभीच्छित, अभीप्सित, अभीष्ट, आकांक्षित, इच्छित, इप्सित, इष्ट, बांछित, वांछित।

१४३. **अनचाहा**—अनभिलषित, अनभीष्ट, अनाकांक्षित, अनिच्छित।

१४४. **चाहने योग्य**—वांछनीय, स्पृहणीय।

१४५. **प्यार**—अनुराग, अपनत्व, अपनापन, आशनाई, आसक्ति, इश्क, उन्सियत, उल्फ़त, चाह, चाहना, दुलार, प्यार, प्रणय, प्रीति, प्रेम, प्रेमभाव, ममता, ममत्व, रति, रस, राग, मोह, मोहब्बत, रुचि, लगाव, लौ, लाड़, लाड़प्यार, वात्सल्य, स्नेह, हेतु।

१४६. **वात्सल्य**—वात्सल्य, सौहार्द, स्नेह, हृदयद्राव।

१४७. **भक्ति**—अनुराग, प्रेम, भक्ति, भजन, रति, भजनासक्ति।

१४८. **घृणा**—अचाह, अनिच्छा, अप्रियता, अरुचि, आर, घिन, चिढ़, जुगुप्सा, नफ़रत, नीठि, विरक्ति।

१४९. **घिनाना**—घिन करना, घिनाना, घृणा करना, छिः छिः करना, जुगुप्सा करना, थू थू करना, थुड़ी थुड़ी करना, नफ़रत करना, निंदा करना, मुँह फेरना, मुँह सिकोड़ना, राम राम करना।

१५०. **अंकमाल**—अंकमालिका, अँकवार, अंकोरी, प्रेमालिंगन।

१५१. **प्यार करना**—आसक्ति रखना, चाहना, दिल देना, दिल में रखना, दुलराना, दुलारना, पुचकारना, मानना, लाड़ प्यार करना। (प्यार) के पर्यायों में 'करना' जोड़कर और भी शब्द बनाए जा सकते हैं। दे० 'चाहना'।

१५२. **लिपटाना**—अंक भरना, अंग लगाना, अँकवारना, अँकवार देना, अँकवारी देना, अंक भरना, अँकवार भरना, अँगेजना, आलिंगन करना, आलिंगना, आलिंगित करना, गले लगना, गले मिलना, चिपकाना, चिपटाना, छाती से लगाना, जुटाना, जोड़ना, भिड़ना, भेंटना, मिलना, लपटना, सटना, सीने से लगाना।

१५३. **प्यार करने वाला**—आशिक,

आसक्त, उल्फ़ती, चाही, प्रणयी, प्रेमी, मोहब्बती, स्नेही ।

**१५४. घृणित**—गंदा, गर्हित, घिन, घिनहा, घिनवना, घिनावन, घिनौना, घृणित, जुगुप्सित, निन्द्य, बीभत्स, बुरा, विकृत ।

**१५५. प्यारा**—चाहा, चितचोर, दिलवर, दिलरुब, दुलारा, प्रिय, प्राणजीवन, प्राणधन, प्राणनाथ, प्राणपति, प्राणप्यारा, प्राणवल्लभ, प्राणाधार, प्राणाधिक, प्राणेश्वर, प्रिय, प्रियतम, प्रियवर, प्री, प्रीतम, वल्लभ, भाया, भावता, मनभावता, रमण, लड़ैता, लाल, ललित, सनम, सुभग, हृदयेश, हृदयेश्वर ।

**१५६. प्यारी**—चहेती, जनिया, जानी, दिलजानी, दिलरुबा, दुलारी, प्राणप्यारी, प्राणवल्लभा, प्रिया, प्रियतमा, प्रीतमा, प्रेयसि, प्रेयसी, वल्लभा, माशूक, माशूका, मासूक, रवनि, हृदयेश्वरी ।

**१५७. श्रद्धा**—आदर, प्रेम, श्रद्धाभाव, सम्मान, सरधा ।
दे० 'इज्ज़त' ।

**१५८. श्रद्धालु**—श्रद्धायुक्त, श्रद्धावान, श्रद्धास्पद, श्रद्धी ।

**१५९. निंदा**—अपकीरति, अपकीर्त्ति, अपचार, अपयश, अपवाद, अपस्तव, अयश, आक्षेप, आक्रमण, उपहास, ऋ, कुख्याति, गर्हण, धिक, बदगोई, बदनामी, भर्त्सना, शिकायत ।

**१६०. निंदित**—अपकृत, अपमानित, आक्षिप्त, कलंकित, गर्हित, जुगुप्सित, बदनाम ।
दे० 'बेइज्ज़त', 'बदनाम' ।

**१६१. निंदनीय**—कुत्सित, गर्हणीय, गर्ह्य, निंद, निंदनीय, निंद्य, नीच, बुरा, ।

**१६२. निंदक**—अपवादक, अपवादी, चवाई ।
दे० 'चुगलखोर' ।

**१६३. चुग़लखोर**—कर्णेजप, चबाई, चुगला, चुगुला, नारद, पिशुन, लुतरा, सूचक ।

**१६४. चुग़लखोरी**—चुगलखोरी, चुगुली, पिशुनता, पैशुन्य, लगाना-बुझाना, लुतराई, लुतुरई ।

**१६५. चुग़ली करना**—इधर की उधर करना, चुगली खाना, नारद का शिष्य होना, नारद होना, लगाना, लगाना-बझाना ।

**१६६. प्रणाम**—अभिवंदन, अभिवंदना, अभिवादन, आदाव, आदावरज़, आदावेअरज़, जयनागरी, जयभारत, जयश्री, जयस्वदेश, जयहिंद, जयहिंदी, दंडवत्, नमन, नमस्कार, नमस्तुभ्यम्, नमस्ते, प्रणति, प्रणाम, बंदगी, रामराम, वंदे, सलाम ।

**विलोम**—'अनादर' ।

**१६७. प्रणाम करना**—अभिवादन करना, आदावरज़ करना, गोड़ लगना, जैराम करना, जैहिंद करना, नमन करना, नमना, नमस्कार करना, नमस्ते करना, प्रणाम करना, पलगी करना, पावलगी करना, पैर छूना, प्रणमना, राम राम करना, वंदे करना, सर झुकाना, सलाम करना, हाथ उठाना, हाथ जोड़ना ।

**१६८. आदरना**—आदर करना, आदर देना, आवभगत करना, ईज्ज़त

करना, सत्कार करना, समादृत करना, सम्मान करना।

**१६९. अनादर करना**—अनरना, अनादृत करना, अपमान करना, अपमानना, अवज्ञा करना, अवमान करना, अवमानना, अवहेला करना, अवहेलना करना, तिरस्कार करना, निदरना, निरादर करना।

**१७०. आशीर्वाद**—अशीस, असीस, आशिष, आशी:, आशीर्वचन, आशीर्वाद, दुआ, शुभवचन।

**१७१. असीसना**—असीस देना, असीसना, आशीर्वाद देना, दुआ देना, शुभकामना देना, शुभाशीश देना।

**१७२. शाप**—अकृपा, अभिशाप, अभिसंपात, अवग्रह, आक्रोश, कोप, गाली, बद्दुआ, शाप, श्राप, सराप, साप।

**१७३. आशीर्वाद देना**—असीसना खुश रहो कहना, दुआ करना, दुआ देना।

**१७४. शाप देना**—अभिसापना, आक्रोशित करना, कोसना, कोसना काटना, कोसाकाटी करना, पानी पी-पीकर कोसना, बदकारना, बुरा भला कहना, शाप देना, श्राप देना, सरापना, हूँसना।

**१७५. शापित**—अभिशप्त, अभिशापित, शापग्रस्त, श्रापित, सापित।

**१७६. प्रार्थना**—अनुनय, अनुनय-विनय, अरज, अर्ज़, इल्तजा, इस्तदा, इस्तद्वा, निहोरा, प्रशस्ति, निवेदन, मनौती, मिनति, मिन्नत, विनती, विनय।

**१७७. लिहाज़**—अदब, इज्ज़त, ख्याल, ध्यान, लेहाज़।

**१७८. राज़ी होना**—मंजूर करना, मान जाना, मानना, स्वीकार करना, स्वीकृति देना, हामी भरना।

**१७९. ग्रहण**—अंगीकार, उपराग, ग्रह, ग्रहन, ग्रसन, ग्रास, मंजूर, स्वीकार।

**१८०. त्याग**—अस्पृहा, तर्क, त्यजन, त्याग, निर्वेद, निस्पृहा, परित्याग, वर्जन, वहिष्कार, वैराग, वैराग्य।

**१८१. त्यागी**—अतीत, त्यागक, निर्लेप, निस्पृह, वहिष्कारी, विरक्त, विरागी, वैरागी, वैराग्यप्राप्त।

**१८२. त्यागना**—अलग करना, अस्वीकार करना, छोड़ना, ढील देना, ढीलना, तजना, तर्क करना, तर्कना, त्याग करना, दूर करना, बदल जाना, पृथक् करना, मुख मोड़ना, हट जाना, हटना।

**१८३. अँगवाना**—अंगीकरण करना, अंगीकार करना, अंगेजना, अंगेरना, अएरना, उठाना, ओढ़ना, गहना, ग्रहण करना, धारण करना, धारना, झेलना, बरदाश्त करना, मंजूर करना, सहन करना, सहना, सिर पर लेना, स्वीकार करना।

दे० 'स्वीकार करना'।

**१८४. राज़ी**—अनुकूल, तैयार, रज़ामंद, सम्मत, सहमत।

**१८५. जो राज़ी न हो**—असम्मत, असहमत, खिलाफ़, प्रतिकूल।

**१८६. स्वीकार करना**—अंगीकार करना, अपनाना, ग्रहण करना, पाना, प्राप्त करना, मंजूर करना, मानना, लेना।

दे० 'अँगवना'।

**१८७. इनकार करना**—अस्वीकार करना, इन्कार करना, नकारना, न मानना,

नामंजूर करना, नाहीं करना, मना करना, मुकरना ।
दे० 'छोड़ना' ।

१८८. **स्वीकार**—अंगीकार, ग्रहण, मंजूर, स्वीकृत ।

१८९. **इनकार**—अनंगीकार, अस्वीकार, अस्वीकृत, नकार, नामंजूर, नाहीं ।

१९०. **स्वीकार्य**—अंगीकार्य, अत्याज्य, ग्रहणीय, ग्राह्य ।

१९१. **अस्वीकार्य**—अनंगीकार्य, अग्रहणीय, अग्राह्य, त्याज्य, परित्याज्य, वर्ज्य ।

१९२. **गृहीत**—अपनाया, ग्रहणित, मंजूर ।

१९३. **त्यक्त**—छोड़ा, परित्यक्त, वहिष्कृत ।

१९४. **स्वीकृति**—इजाज़त, परवानगी, मंजूरी, रज़ामंदी, राय, सम्मति, सही, हाँ ।

१९५. **दान**—अंहति, अतिसर्जन, अपवर्जन, अर्पण, उपसर्ग, उत्सर्जन, क्षणन, खैरात, ज़कात, त्याग, दानशीलता, दाय, निर्वपन, प्रतिपादन, प्रदान, प्रदेशन, प्रादेशन, बलिदान, मुफ्त, विहापित, विसर्ग, विसर्जन, स्पर्श, स्पर्शन ।

१९६. **माँगना**—उधार लेना, जाँचना, जाचना, मँगनी लेना, याचना, याचना करना ।

१९७. **दान लेना**—दान लेना, प्रतिग्रहना, परिग्रहना ।

१९८. **लेना**—उद्धृत करना, ग्रहण करना, हथियाना, हस्तगत करना ।

१९९. **देना**—अर्पण करना, अर्पित करना, चरणों पर रखना, थम्हाना, प्रदान करना, समर्पित करना, सौंपना ।

२००. **दानपात्र**—दातव्य, दानपात्र, दानार्ह, देने योग्य ।

२०१. **दानी**—उदार, दयालु, द, दाता, दातार, दानकर्त्ता, दानवीर, दानशील, दानशौंड, दानसागर, दानीय, दायक, दारु, दिवैया, देनेवाला, देवा, देवाल, प्रद, प्रदाता, प्रदायक, प्रदायी, वहुप्रद, महान्, महाशय, वदन्य, वदान्य ।

**विलोम**—दे० 'कंजूस' । 'भिखारी' ।

२०२. **सावधान**—खबरदार, चैतन्य, चौकन्ना, चौरुस, सचेत, सचेतन, सजग, सतर्क, सुचेत, होशियार ।

२०३. **असावधान**—अंध, अचेत, असतर्क, उन्मत्त, गाफ़िल, वेख़बर, बेसुध, संज्ञाहीन ।

२०४. **सावधानी**—खबरदारी, चौकसाई, चौकसी, सतर्कता, सावधानता, होशियारी ।

२०५. **असावधानी** — असावधानता, गाफ़िली, वेख़बरी, बेपरवाही, लापरवाही ।

२०६. **सावधान होना**—कान खड़ा होना, विचकना, विजुकना, भड़कना, सचेत होना, सतर्क होना, होश में आना, होशियार होना ।

२०७. **असावधान होना**—कान में तेल डालकर पड़ा होना, लापरवाह होना, सोना । 'असावधान' के पर्यायों में 'होना' तथा 'असावधानी' के पर्यायों में 'में रहना' आदि जोड़कर और भी शब्द बन सकते हैं ।

२०८. **सावधान करना** — चिताना, चेत धराना, चेताना, चेतावनी देना, चैतन्य करना, चौकस करना, जतलाना, जताना, वतलाना, वताना, याद दिलाना,

सचेत करना, सतर्क करना, सावधान करना, सूचित करना, स्मरण दिलाना, होश दिलाना, होशियार करना ।

२०९. **साहस**—जिगर, जीवट, पुरुषार्थ, हिम्मत, हियाव । साहसी के लिए दे० 'उत्साही' ।

२१०. **दुस्साहस**—अशालीनता, ढिठपना, ढिठाई, धृष्ठता ।

२११. **उमगना**—उत्साह में होना, उत्साहित होना, उमगना, उमंगित होना, जोश में आना ।

२१२. **उत्साह**—उछाह, उफनन, उफान, उवाल, उमंग, उमग, उमगन, उमाह, उराव, उल्लास, चाव, जोश, जोशखरोश, ढाढस, ढारस, प्रोत्साह, पराक्रम, वासवल, साहस, हिम्मत, हियाव, हुलास, हौस, हौसला ।

दे० 'साहस' ।

२१२. अ **आशा**—आश, आस, आसा, आसरा, उमेद, उम्मीद, भरोसा ।

२१२. आ **निराशा**—नाउम्मेदी, निराशता, नैराश्य, बेआसा, बेभरोसा, हरास ।

२१३. **नाउम्मेदी**—उत्साहहीनता, ढाढ़सहीनता, निराशा, हताशता, हतोत्साहता ।

२१४. **उत्साही**—उछाही, दिलचला, दिलावर, दिलेर, पराक्रमी, साहसिक, साहसी, हिम्मतवर, हिम्मती, हौसलामंद ।

२१५. **नाउम्मेद**—उत्साहहीन, ठंडा, नाउमेद, निराश, निराशी, निरास, श्लथ, हताश, हतास, हतोत्साह ।

२१६. **प्रेरणा** — उत्तेजना, उत्साह, प्रोत्साहन, बढ़ावा ।

२१७. **प्रेरणा देना**—उत्तेजित करना, उत्साह बढ़ाना, उत्साहित करना, उसकाना, प्रेरित करना, प्रोत्साहित करना, बढ़ावा देना ।

२१८. **प्रेरक**—उत्तेजक, उत्साहक, प्रोत्साहक ।

२१९. **मरदाना**—ऊर्जस्वी, पौरुषयुक्त, वीर्ययुक्त, वीर्यस्वी, मर्द, सपौरुष ।

२२०. **नपुंसक**—क्लीब, कापुरुष, किन्नर, ज़नखा, नामर्द, मुखन्नस, पुंसत्वहीन, वर्षवर, शंढ, षठ, सर्द, हिजड़ा, हीजड़ा ।

२२१. **मरदानगी**—आदमियत, इनसानियत, पुंसत्व, पुरुषत्व, पौरुषत्व, मरदई, मर्दुमा ।

२२२. **नपुंसकता**—क्लीवत्व, क्लीवता, नपुंसकत्व, नामर्दी, हिजड़ापन ।

२२३. **आदमियत**—इनसानियत, मनुष्यता, मनुष्यत्व, मर्दुमी ।

२२४. **चिंता**—अंतर्भावना, अंदेशा, अंदोह, अटक, अनमन, अवसेर, आधि, आध्या, आध्यान, आवर्त, उलझन, उत्कंठा, उद्वेग, कातरता, खंभार, खटक, खटका, खुटका, चिंत, चिंतन, चिंतना, चिंतिया, ठठ, तरद्दुद, तशवीश, त्रास, दुचितई, दुचिताई, दुविधा, ध्यान, परवा, परवाह, परिभावना, फ़िक्र, फ़िराक, भय, भावना, विषाद, विसूर, शंका, शोच, सुरति, सोच, स्मृति, हरास, हूक ।

**विलोम**—'शांति' ।

२२५. **चिंता करना**—चिंतना, चिंतित होना, फ़िकर करना, फ़िक्र करना, शोक करना, सोगना, सोच करना, सोचना ।

**विशेष**—'चिंता' के पर्यायों में 'करना' या 'में पड़ना' आदि जोड़ कर 'चिंता

करना' के और भी पर्याय बनाए जा सकते हैं ।

२२६. **चिंतित**—अंतर्मन, अकल, अचेत, अधीर, आकुल, आकुलित, आतुर, उद्विग्न, क्षोभित, खिन्न, गह्वर, चिंताकुल, चिंताग्रस्त, चिंतातुर, चिंतायुक्त, दुचित, दुचिता, दुदिला, दोचित, दुर्मन, फ़िक्रमंद, फिक्रमस्त, विकल, बेकल, बेक़रार, विकल, विक्षिप्त, व्यग्र, व्यस्त, व्याकुल, व्याकुलचित्त, शंकाकुल, संभ्रांत ।

२२७. **निश्चिंत** — अचिंत, अचिंतित, अचीता, अलमस्त, असोच, आज़ाद, निचिंत, निर्भय, निशंक, बेपरवाह, बेफ़िक्र, शोचरहित, लापरवाह, सुचित । दे० 'मस्त' ।

२२८. **निश्चिंतता**—आज़ादी, चिंताविहीनता, बेपरवाही, बेफ़िक्री, मस्ती, लापरवाही, सुचिताही ।

२२९. **शंका**—अंदेशा, आशंका, अनिर्णय, डर, त्रास, दगदगा, दुचितई, दुचिताही, भय, शक, शुबहा, संदेह, संशय, संस, संसई, सुबहा ।

२३०. **संदिग्ध**—अनिश्चित, संदेहपूर्ण, संशयात्मक ।

२३१. **दुबिधा**—अंदेशा, असमंजस, आगापीछा, दुबिध, पशोपेश, वहम, संकोच, हिचक, हिचकिचाहट ।

२३२. **हिचकिचाना**—अटकना, अटपटाना, आगापीछा करना, कसमसाना, दबना, झेंपना, पशोपेश में पड़ना, रुकना, संकोच करना, संकोचना, सकुचना, सकुचाना, संदेह में पड़ना, संशयित होना, सिटपिटाना, हिचकना, हिचकिचाना ।

२३३. **भय**—अंदेशा, अंदक, अकधक, आतंक, खरखशा, खभार, खौफ़, डर, दगदगा, दहशत, भय, भित्त, भी, भीति, भीरुता, भीरुताई, भै, शंक, शंका, संकोच, संशय ।

२३४. **भयभीत होना**—अपडरना, आतंकित होना, कँपना, कँपकँपाना, काँप उठना, कांपना, खौफ़ करना, डरना, त्रसना, डेराना, त्रास खाना, थरकना, थरथराना, थर्राना, दहरना, दहलना, दहशत खाना, भभरना, भय खाना, भयभीत होना, भयाकुल होना, भयाना, भीरना, भभहरना, शंकना, शंकाक्रांत होना, शंकित होना, संकुचित होना, संत्रस्त होना, सशंकना, सशंकित होना, स्तंभित होना, सहमना, सहरना, सहराना, सिहरना, हहरना ।

२३५. **भयभीत करना**—आशंकित करना, कँपाना, डरपाना, डरवाना, डराना, डेरवाना, डेराना, त्रसना, त्रासना, धमकाना, भभराना, भ्वहराना, संकाना, सशंकना, सशंकित करना, सहमाना ।

२३६. **आंख दिखाना**—आँख भौं चढ़ाना, आँखें दिखाना, घुड़रना, घूरना, तरेरना, तीक्ष्ण दृष्टि से देखना, त्योरी चढ़ाना, त्योरी बदलना, लाल आँखें करना ।

२३७. **भयभीत**—आतंकित, कंपित, कातर, क्षोभित, चकित, चौकन्ना, त्रसित, त्रस्त, त्रासित, भयभीत, भयाकुल, भयातुर, भीत, भीर, भीरु, भैहा, शंकित, सशंक, सशंकित, हौलदिल ।

२३८. **हौआ**—कटाऊँ, गो गो, जूजू, भकाऊँ, हाऊ, हौवा ।

२३९. **भीरु**—आधादिल, कातर, कायर, कूर, डरपोंक, डरपोक, बुज़दिल, बेहिम्मत, हिम्मतहीन ।

२४०. **निर्भय**—अक्खड़, अक्षोभ, अडर, अदंड, अपभय, अभय, अशंक, आज़ाद, निडर, निर्भय, निर्भीक, निर्भीत, निःशंक, प्रगल्भ, बेख़ौफ़, बेधड़क, साहसिक, हिम्मत-वर, हिम्मती ।

२४१. **भीरुता**—कातरता, कायरता, कूरता, कूरपन, डरपोकपन, बुज़दिली, भीरुता, भीरुताई ।

२४२. **निर्भयता**—अपभय, निडरपन, निडरपना, निर्भीकता, बेख़ौफ़ी, साहस, हिम्मत ।

२४३. **भयानक**—अघोर, उग्र, कराल, कराली, कूर, खतर, ख़ूंखार, ख़ौफ़नाक, घोर, चंड, डरावना, प्रचंड, बिकरार, विकराल, भयंकर, भयद, भयप्रद, भयान, भयानक, भयावन, भयावह, भीम, भीषण, भीष्म, भैंजन, भैंदा, भैरव, रुद्र, रोम-हर्षण, लोमहर्षण, विकट, विकराल, हौलनाक ।

२४४. **भयहारी**—भयनाशक, भयमोचन, भयहरण ।

२४५. **काँपना**—कँपना, काँपना, घबड़ा जाना, डर जाना, थरथराना, थर्राना, विकंपित होना, सिहरना, हहरना ।

२४६. **धमकी**—घुड़की, डपट, डाँट, डाट-डपट, ताड़न, ताड़ना, दहशत, धिरवनियाँ ।

२४७. **धमकाना**—आँख दिखाना, आतंकित करना, घुड़कना, घुड़की देना, डपटना, डाँटना, डाँटना-डपटना, ताँसना, दहलाना, धमकी देना, धिरवना, धिरवनियाँ देना, फटकारना, फिटकारना, भय दिखाना, हहराना ।

२४८. **घुड़कना**—घुड़की देना, घुरुकना, डपटना, डाँटना, झड़पना, झिड़कना, फटकारना, बिगड़ना ।

२४९. **धाक**—अकधक, अपडर, अपभय, आतंक, आशंका, क्षोभ, खटका, ख़तरा, त्रसन, त्रासन, दबदबा, दर्प, प्रभाव, भैमोर, रोब, शंका, सहम, सांसा, साका, साख, हरास, हवल, हहर, हौल ।

२५०. **धाक जमना**—धाक बँधना, धाक बैठना, धाक होना, रोब ग़ालिब होना, रोब जमना, रोब होना, रौब जमना ।

२५१. **धाक जमाना**—धाक बाँधना, धाकना, रोब गाँठना, रोब ग़ालिब करना, रोब जमाना ।

२५२. **धाकड़**—तेज़, तेज़तर्रार, मर्द, रोब-इल, शेर, हिम्मती ।

२५३. **विश्वास**—इतवार, एतबार, पतियारा, परतीत, प्रतीति, प्रत्यय, बिसवास, बिसास, भरोसा, भाव, यक़ीन ।

२५४. **विश्वास करना**—एतबार करना, पतियाना, प्रतीति करना, प्रतीति मानना, मानना, यक़ीन करना, यक़ीन रखना ।

२५५. **विश्वसनीय**—क़ाबिलेइतबार, परतीती, विश्वस्त, विश्वासपात्र, विश्वासी ।

२५६. **अविश्वसनीय** — अविश्वासी, विश्वासघाती, बिसिन, बेएतबारी ।

२५७. **विश्वासघात**—अपघात, कपट, छल, धोका ।

२४८. **चिढ़**—कुढ़न, खिजलाहट, खिझ, खीज, खीझ, झल्लाहट, झुंझलाहट, रोष ।

**२५९. चिढ़ना**—कुढ़ना, किटकिटाना, खिजलाना, खीजना, खीझना, चिड़चिड़ाना, झल्लाना, झीखना, बिगड़ना, रिगना, सतराना। दे० 'क्रोधित होना'।

**२६०. चिढ़ाना**—औरसाना, अनखाना, कुढ़ाना, खिजलाना, खिझाना, रिगाना।

**२६१. स्पर्द्धा**—उपराचढ़ी, उपरीउपरा, चढ़ाउपरी, प्रतिद्वंदिता, रीस, होड़।

**२६२. ईर्ष्या**—अक्षमता, अनख, असूया, ईषणा, ईर्षा, कुढ़न, खार, जलन, डाह, द्वेष, द्वेषण, मत्सर, मत्सरता, रश्क, राग, रीस, विद्वेष, विरोध, वैर, शत्रुता, सालु, हंस, हसद, हिसका, हीस।

**२६३. ईर्ष्या करने वाला**—अकनखुरा, अदेखी, ईर्षालु, डाही, मत्सरी।

**२६४. कृतघ्न**—अकृतज्ञ, कृतघ्नी।

**२६५. कृतज्ञ**—अनुगृहीत, आभारी, ऋणी, एहसानमंद, ममनून, शुक्रगुज़ार।

**२६६. कृतघ्नता**—अकृतज्ञता।

**२६७. कृतज्ञता**—आभार, ऋण, एहसान।

**२६८. धूर्त**—ऐबी, कपटी, कितव, कुटिल, क्षुद्र, खल, खोट, खोटा, चतुर, चार सौ बीस, चालबाज़, चालाक, चालिया, चाली, चुलबुला, छद्मी, छलछंदी, छलहाई, छलिया, छली, छुद्र, जिह्मा, ठग, दगादार, दगाबाज़, दुराचारी, दुर्जन, दुष्ट, धूत, धोखेबाज़, नटखट, फ़रेबी, प्रवंचक, बदमाश, बंचक, मक्कार, मायाविनी, मायावी, मायिक, लुच्चा, बंचक, व्याजी, शरीर।

**२६९. धूर्तता**—कपट, कुटिलता, कुटिलपन, कुटिलाई, खोटाई, चतुराई, चार सौ बीसी, चाल, चालबाज़ी, चालाकी, छल, छलछंद, छनछिद्र, छलाई, ठगपना, दग़ा, दग़ाबाज़ी, दुर्जनता, दुष्कर्म, दुष्टता, नटखटता, नटखटी, पाज़ीपन, पाज़ीपना, बदमाशी, मक्कारी, वंचकता, शरारत।

**२७०. धूर्तता करना**—कुटिलाई करना, छलछंद करना, छलना, ठगना, चाल चलना, चालबाज़ी करना, जटना, धोखा देना, प्रवंचना देना, फरेब करना, भरमाना, भुलवाना, भुलावा देना, भ्रम में डालना, वंचन करना, वंचना देना।

**२७१. बदमाश**—आवारा, गुंडा, नंगा, नंघा, बदमास, लुच्चा, लोफ़र, वारा, शरारती, शरीर, शोहदा।

**२७२. बदमाशी**—आवारापंथी, गुंडई, नंगपना, नंगई, नंघई, लुच्चई, लोफ़री, शरारत।

**२७३. स्वार्थ**—अपरती, खुदगर्ज़ी, गरज़, मतलब, स्वार्थता, स्वार्थपरता।

**२७४. स्वार्थी**—खुदगरज़, गरज़मंद, गरज़ी, गरजू, मतलबी, स्वार्थपर, स्वार्थपरायण, स्वार्थान्ध।

**२७५. मित्रता**—अनुकूलता, अप्रतिकूलता, अविरुद्धता, इठाई, दोस्ताना, दोस्ती, मिताई, मित्रता, मित्रत्व, मित्राई, मुआफ़िकता, मैत्री, याराना, यारी, सख्य, सख्यता, सौहार्द, सौहार्द्य।

**२७६. शत्रुता**—अकस, अदावत, अनबन, अनरस, खटपट, गंस, गाँठ, चिढ़, झगड़ा, दुश्मनी, द्वेष, प्रतिकूलता, बिगाड़, वैर-भाव, मुखालिफ़त, मनमोटाव, रंजिश, रिपुता, लड़ाई, लाग, लागडाँट, विद्वेष,

विद्वेषण, विद्रोह, विरुद्धता, विरोध, वैमनस्य, वैर, शत्रुताई, सतुरता।

२७७. **संग**—संगत, संगति, संगसाथ, सहचार, सहबास, सोहबत, हेलमेल।

२७८. **पटना**—घुलना, चलना, दोस्ताना होना, दोस्ती रहना, दाँत काटी रोटी होना, निभना, बनना, मित्रभाव होना, मैत्री होना।

२७९. **न पटना**—दुश्मनी होना, बिगड़ना, बिगाड़ होना, बैर होना, वैमनस्य होना, शत्रुता होना।

२८०. **झगड़ना**—कलह करना, जूझना, झकझक करना, झगड़ा करना, झगरना, बकझक करना, भिड़ना, तकरार करना, मुँहजोरी करना, मुहाँमुहीं, करना, लड़ना, लड़ाई करना, वाद-विवाद करना, विवाद करना, हुज्जत करना।

२८१. **झगड़ालू**—कलहकारी, कलहप्रिय, कलहारी, कलहा, झगड़ालू, झगड़ी, झगरी, लड़ंकू, लड़ाका, लड़ाकू।

२८२. **लड़ना (युद्ध)**—जंग - चढ़ना, जंग जुरना, जुझार करना, जूझना, झपकना, झपटना, भिड़ना, मारकाट करना, युद्ध करना, रंग मचाना, लड़ना, लड़ाई करना।

२८३. **विरोध**—अनैक्य, प्रतिकूलता, विपरीतता, विपक्षता। दे० 'शत्रुता'।

२८४. **विपक्षी**—प्रतिद्वन्दी, प्रतिपक्षी, प्रतियोगी, प्रतिवादी, प्रतिस्पर्द्धी, मुखालिफ़, विरोधी, स्पर्द्धी। दे० 'शत्रु'।

२८५. **अनुकूल**— अप्रतिकूल, अविरुद्ध, पक्ष में, मुआफ़िक।

२८६. **प्रतिकूल**—अननुकूल, उलटा, खेलाफ़, विरुद्ध।

२८७. **चढ़ाई**—अभिक्रमण, अभियान, आक्रमण, आरोहण, प्रयाण, धावा, यान, व्रज्या, हमला, हल्ला।

२८८. **विजय**—उन्नति, जय, जयश्री, जित, जीत, जैत, फ़तह, फते, फतेह, फतूह, विजय, विजै, विभव, वृद्धि।

२८९. **हार**—अजय, अपजय, अवनति, पराजय, पराभव, भंग, शिकस्त, शिकस्तगी, हराई, हार।

२९०. **विजयी**—जयंत, जित, जितवार, जितवैया, जित्वर, जेता जैतवार, फ़तेहमंद, विजयक, विजयशील, विजेता।

२९१. **हराना**—आक्रांत करना, थकाना, दबाना, पराजय देना, पराजित करना, पराभूत करना, परास्त करना, पीछे हटाना, विजित करना, शिकस्त देना, शिथिल करना, हार देना। दे० 'जीतना'।

२९२. **हारना**—आक्रांत होना, पराजित होना, पराभूत होना, पीछे हटना, विजित होना, शिकस्त खाना, शिथिल होना, हार खाना।

२९३. **जीतना**—फ़तह पाना, फ़तहआब होना, विजय श्री हाथ रहना, विजयी होना, विजित करना। दे० 'हराना'।

२९४. **आचरण**—आचरन, आचार, आचार-विचार, चरित, चरित्र, चलन, चाल, चाल-चलन, बर्ताव, रहन-सहन, विचार, व्यवहार, शील।

२९५. **आचरना**—अचरना, आचरण करना, व्यवहरना, व्यवहार करना।

२९६. **आचरण करने योग्य**—आचरणीय, करणीय, करतव्य ।

२९७. **सदाचार**—अदब, ऋजुता, क़ायदा, तहज़ीब, भद्राचार, भलमनसत, भलमनसाहत, भलमनसी, शराफ़त, शालीनता, शिष्टता, शिष्टाचार, शीलता, शुभाचार, सज्जनता, सज्जनताई, सदाचरण, सभ्यता, साधुता, सुजनता, सौमन्यता ।

२९८. **दुराचार**—दुर्जनता, बदतहज़ीबी, अत्याचार, अशालीनता, असज्जनता, बेअदबी, बेक़ायदगी ।

२९९. **व्यभिचार**—ऐयाशी, ऐश, ऐशआराम, कुकर्म, ग्राम्यकर्म, घाट, छिनार, छिनारा, छिनाल, ज़ेना, बलात्कार, भोग, भोगविलास, विषय, विषय-वासना । दे० 'मैथुन' ।

३००. **सदाचारी**—ऋजु, बाअदब, बातहज़ीब, भलेमानुस, शालीन, शिष्ट, सजन, सज्जन, सभ्य, सरीफ़, सहृदय, सदाचारी, सुशील । दे० 'धर्मात्मा' ।

३०१. **दुराचारी**—अत्याचारी, अशालीन, अशिष्ट, असज्जन, दुर्जन, बदतहज़ीब, बेअदब । दे० 'पापी' ।

३०२. **व्यभिचारी**—अधम, कामवान, कामातुर, कामी, कामुक, कुकर्मी, कुत्सित, कुपथगामी, कुमार्गी, ग्राम्यकर्मी, घटिहा, चरित्रहीन, छिनरा, छिनार, छिनारी, दुश्चरित, दुश्चरित्र, नष्ट, पतिता, परस्त्रीगामी, भोगी, बद, बदकार, बदचलन, बिलासी, बुड़ा, बुरा, मार्गभ्रष्ट, मेहरा, विलासी, विषयी, लुच्चा, स्त्रैण ।

३०३. **पुण्य**—अनघ, उत्तमश्लोक, कित्ति, धर्म, पावन, पुण्य, पुन, वृष, शुभादृष्ट, शोभन, श्रेय, सत्कर्म, सुकृत, सुगंधि । दे० 'सदाचार' ।

३०४. **पाप**—अंहस, अघ, अत्यय, अत्याचार, अधर्म, अनमाण, अपकर्म, अपकृति, अपधर्म, अपराध, अपवाद, अशुभ, अह, उपपात, एन, एनस, कक्ष, कदन, कर्दम, कवुर, कलमष, कलमख, कलिमल, कलुष, कल्क, कश्मल, किल्विष, किलविष, कृच्छ, कृतांत, गुनहगारी, गुनाह, दुर्दिदृष्ट, दरित, दुरिष्ट, दुश्यष्टित, दुष्कृत, दोष, पंक, पातक, पाप, पापक, बृजिन, शल्यक । दे० 'दुराचार' ।

३०५. **धर्मात्मा**—धर्मी, धार्मिक, शुभकर्मी, शुभाचारी, सदाचारी ।

३०६. **पापी**—अघी, गुनहगार, गुनही, दुष्टात्मा, दोषी, पातकी, पापकर्मा, पापचारी, पापात्मा, पामर ।

३०७. **पापनाशक**—अघहंता, अघारि, पापनाशन, पापनाशी ।

३०८. **पाखंड**—आडंबर, छंद, छलछंद, ढकोसला, ढोंग, ढोंगबाज़ी, धँधला, पखंड, पहँड़क, बनाव, बनावट, मिथ्याडंबर ।

३०९. **पाखंडी**—आडंबरी, ऊपरी, ढोंगी, ढकोंसलाबाज़, दिखावटी, धर्मध्वजी, पंहड़की, पखंडी, बगुलाभगत, बनावटी, बहानेबाज़ ।

३१०. **कुकर्म**—अकर्म, अपकरम, अपकर्म, अपकारज, अपकार्य, अपकृत्य, कुकरम, दुष्करम, दुष्कर्म, दुष्कृत्य, पाप, फ़ेल, बदफेल । दे० 'दुराचार' 'पाप' ।

३११. **शुभकर्म**—दे० 'सदाचार', 'पुण्य' ।

३१२. **कुकर्मी**—अपकरम, अकर्मी, अपकरमी, अपकर्मी, कुकरमी, दुसकरमी,

दुष्कर्मी, दुष्कृती। दे० 'दुराचारी', 'पापी'।

३१३. **सुकर्मी**—शुभकर्मी, सत्कृती । दे० 'सदाचारी', 'धर्मात्मा' ।

३१४. **कलंक**—अपराध, कलुष, दाग़, दूषण, दोष, धब्बा, लांछन, । दे ० 'पाप' ।

३१५. **कलंकित**—अकलंकी, कलंकी, कलुषित, कलुषी, दाग़ी, दूषित, लांछित ।

३१६. **अपराध**—अभियोग, कसूर, ख़राबी, ग़लती, गुनाह, दूषण, दोष । दे० 'पाप' 'कलंक', 'दुराचार' ।

३१७. **निरपराधी**—निदोष, निरपराधी, निर्दूषण, निर्दोष, निर्दोषी, बेकसूर, बेगुनाह, बेदाग, साफ़, स्वच्छ ।

३१८. **अपराधी**—कलंकित, अभियोगी, कसूरमंद, कसूरवार, कसूरी, खोट, खोटा, गुनहगार, गुनही, गुनाही, दोखी, दोषयुक्त, दोषी, पापी, मुलजिम।

३१९. **दूषणीय**—दूषनीय, दूष्य ।

३२०. **दूसरे पर दोष लगाने वाला**—दूषक ।

३२१. **लाज**—अनी, आकुंठन, आबरू, आर, कानि, खिसी, ग़ैरत, ज़क, झेंप, तकल्लुफ, त्रपा, पत, मंदाक्ष, मंदास्य, मुरव्वत, लज, लज्जा, लिहाज़, व्रीड़, व्रीड़ा, शरम, शर्म, संकोच, सकुचाहट, सकुचाई, सहम, हया, ही, ह्रीस्व ।

३२२. **लज़्जाशील**—अप्रतिभ, खिसौंहा, मुरव्वती, लजाघुर, लजालु, लजीला, लजोर, लजोहा, लजौंहा, लज्जावान, शर्मीला, सकुचौंहा, संकोची, सलज्ज, हयादार, हयावान ।

३२३. **लज्जावती**—लजीली, लज्जाशील, शर्मीली ।

३२४. **निर्लज्ज**—अपत, निलजी, निलज्ज, निलज्जी, निर्लज्जी, नि:संकोची, बेशरम, बेशर्म, बेहया, व्रीड़ाहीन, संकोचहीन, संकोचविहीन, हयाहीन ।

३२५. **लज्जाशीलता**—तकल्लुफ़ी, शर्मिंदगी, संकोच, हयादारी ।

३२६. **निर्लज्जता**—अपतई, ढिठाई, निलजता, निलज्जता, बेशरमी, बेहयाई, रिजानी, व्रीड़ाहीनता ।

३२७. **लज्जित**—झंपित, झेंपा, लग्न, शर्मिदा, संकुचित, व्रीड़ावनत ।

३२८. **लजाना**—चपना, झँपना, झेपना, लज्जित होना, लाज करना, व्रीड़ा करना, व्रीड़ानत होना, शर्म से गड़ना, शर्म से पानी-पानी होना, शर्माना, शर्मिन्दा होना, संकोच करना, सकपकाना, सकुचाना, सिमटना, हया करना ।

३२९. **लजवाना**—गड़वाना, झिपाना, झेंपाना, लजाना, लज्जित करना, शर्मवाना, शर्मिन्दा करना, संकुचित करना ।

३३१. **मस्त**—अलमस्त, औढर, औलामौला, निश्चित, मग्न, मतवाला, मदपूर्ण, मदोन्मत्त, मनमौजी, मस्ताना, लहरी, सैलानी ।

३३२. **फिकरमस्त**—कामकाजी, कामकाजू, कार्यव्यस्त, व्यस्त ।

३३३. **मस्ताना**—अलमस्त होना, मत्त होना, मस्त होना, मस्ती में आना, मौज में आना, मौज में होना, लहराना ।

३३४. **मस्ती**—अलमस्ती, उन्मत्तत्ता, खीवन, खीवनि, निश्चितई, निश्चितता, फ़रागत, मत्तता, मत्तताई, मतवालापन,

मदोन्मत्तता, मौज, लहर, लापरवाही, सुचितई, सुचिताई, सुचिताही।

३३५. **पागल**—उन्मत्त, झक्की, दीवाना, धुनवाला, नादान, नासमझ, पगला, परवाना, बावला, बेवकूफ, मूर्ख, विक्षिप्त, सनकी, सिड़ी।

३३६. **ठीक**—चैतन्य, शांत, होश में।

३३७. **पागलपन**—उन्मत्तता, झक्क, धुन, सनक, सिड़।

३३८. **पगलाना**—उन्मत्त होना, दिमाग़ खराब होना, पागल होना, प्रमत्त होना, बाई लेना, बावला होना, सनकना, सनकी होना, सर उलटना।

३३९. **धुन**—जक, झक, ढवरी, ढौरी, रट, रर, लगन, लगनि, लाग, लौ, सनक, हवा।

३४०. **उन्मत्त**—उत्कट, उन्मादी, क्षीव, खफ्ती, खब्ती, पागल, बाउर, बावरा, बावला, मत्त, मतवार, मतवारा, मतवाला, मतिभ्रष्ट, मदी, बौराह, विक्षिप्त, शौंड, सनकी, सिड़ी।

३४१. **उन्माद**—उनमत्तता, खफ्त, खब्त, चित्तविभ्रम, जुनून, झल्ल, दीवानापन, पागलपन, बावलापन, भ्रांति, वहशत, सनक, सिड़, सिड़ीपन, सौदा।

३४२. **इज्जत**—अदब, अधिगम, आदर, आदरभाव, आदर-सत्कार, आवरू, आवभगत, आस्था, ऐश्वर्य, क़दर, कीरति, कीर्ति, ख़ातिर, ख़ातिरतवाजा, ख़ातिरदारी, ख़ातिरी, गौरव, पत, पतपानी, परिमिति, प्रतिष्ठा, पुरस्कार, पूजन, पूजा, वड़प्पन, वड़ाई, महत्व, महानता, मान, शिष्टाचार, सत्कार, सन्मान, समादर, सम्मान।

३४३. **इज्जत करना**—आदर देना, आदरना, आवभगत करना, इज्जत देना, पूजना, प्रतिष्ठा करना या देना, मानना, श्रद्धा देना, श्रद्धेय समझना, सम्मान देना, सम्मानना।

३४४. **इज्जतदार**—आदरप्राप्त, आदृत, गौरवशाली, पूजित, प्रतिष्ठित, मातवर, मानित, मानी, मान्य, सम्मानित। दे० 'माननी', 'मशहूर'।

३४५. **बेइज्जत**—अनादृत, अपकृत, अपमानित, अप्रतिष्ठित, अवज्ञात, अवहेलित, ख्वार, ज़लील, तिरस्कृत, परिभूत, बेआवरू, बेक़दर। दे० 'निंदित'।

३४६. **बेइज्जत करना**—अपमानना, अवज्ञा करना, अवहेलना, अवहेला करना, इज्जत उतारना, ज़लील करना, निंदरना, पानी उतारना, प्रतिष्ठा भंग करना, बेआवरू करना, बेइज्जती करना।

३४७. **बेइज्जत होना**—अपमानित होना, ज़लील होना, ज़िल्लत उठाना, ज़िल्लत पाना, निरादृत होना, बेपानी होना।

३४८. **बेइज्जती**—अनादर, अपकर्ष, अपकार, अपमान, अप्रतिष्ठा, अभरन, अवज्ञा, अवहेलना, अवहेला, ख्वारी, ज़िल्लत, तिरस्कार, नामूसी, निरादर, बेकदरी, मानहानि, हतकइज्जत। दे० 'निंदा'।

३४९. **मशहूर**—ख्यात, ख्यातिप्राप्त, धाकड़, नामवर, नामी, प्रकाशमान, प्रख्यात, प्रसिद्ध, विख्यात, सरनाम।

**३५०. बदनाम**—कुख्यात, नंबरी, नामज़द। दे० 'बेइज्ज़त'।

**३५१. मशहूरी**—ख्याति, जस, नाम, नामवरी, प्रसिद्धि, यश, विरद, शोहरत, शोहरा।

**३५२. बदनामी**—कुख्याति, नामतल्फी। दे० 'बेइज्ज़ती'।

**३५३. यशस्वी**—कीर्तिमान, नामवर, जसी, नेकनाम, यशी, यशील।

**३५४. माननीय**—आदरणीय, ईज्य, गणमान्य, गण्य, गण्यमान्य, परमेज्य, नमनीय, पूजनीय, पूजमान, पूज्य, पूज्यनीय, पूज्यपाद, प्रतीक्ष्य, मान्य, बंदनीय, श्रद्धेय, श्रेष्ठ, वर, वर्य, सम्मान्य, स्मरणीय।

**३५५. प्रशंसा**—अभिवंदन, अभिवंदना, अभिवादन, गुणकीर्तन, जस, तारीफ़, प्रशस्ति, बखान, बड़ाई, महिमा, यश, श्लाघा, सराह, सराहना, स्तवन, स्ताव, स्तुति, स्तोत्र, स्तोम।

**३५६. धिक्कार**—झिड़की, डाँट, डाँट-डपट, डाँट-फटकार, तर्जन, थुक्का-फज़ीहत, थुड़ी, थुड़ी-थुड़ी, दुतकार, धिक, धिक्कार, फटकार, फिटकार, भर्त्सना, लथाड़, लानत, लानतमलामत, लिथाड़।

**३५७. अपनी प्रशंसा**—आत्म-प्रशंसा, आत्मश्लाघा।

**३५८. प्रशंसनीय**—अभिवंदनीय, कथनीय, क़ाबिलेतारीफ, प्रशंस्य, वर्णनीय, श्लाघनीय, श्लाघ्य, सराहनीय, स्तवनीय, स्तवितव्य, स्तव्य, स्तोतव्य, स्तोम्य।

**३५९. प्रशंसना**—तारीफ़ करना, प्रशंसा करना, अच्छा कहना, बखान करना, बखानना, बड़ाई करना, यश गाना, विरद गाना, सराहना करना, स्तवन करना।

**३६०. धिक्कारना**—अपवाद करना, खरी-खोटी सुनाना, झिड़कना, झिड़की देना, तिरस्कार करना, थूकना, थूड़ी थूड़ी करना, थू थू करना, दुतकारना, दुदकारना, धिक्कारना, निंदना, निंदा करना, फटकारना, फिटकारना, फिटकार सुनाना, लानतमलामत करना।

**३६१. झिझकारना**—अनादर करना, अवज्ञा करना, अवहेलना करना, अवहेला करना, अश्रद्धा करना, उपटना, झझकारना, झटकना, झिटकारना, झिड़कना, डाँटना, फटकारना, तिरस्कार करना, दुतुकारना, हटाना।

**३६२. बुद्धि**—अक्ल, ज़िहन, ज़ेहन, दिमाग़, धारणा, धी, बूझ, बूझन, मस्तिष्क, समझ।

**३६३. बुद्धिमान**—अक़लमंद, अभिज्ञ, अक्लमंद, आगर, कुशल, कृती, कोविद, चतुर, ग्यानी, ज़हीन, जानकार, ज्ञानी, दक्ष, दिमाग़दार, दिमाग़ी, धीमान, नागर, निष्णात, बुधवान, बुद्धवान, बुद्धिवान, बुद्धिवंत, बुद्धिशाली, बुद्धिशील, मतिगर्भ, मतिमंत, मतिमाह, मतिवंत, मनस्वी, मनीषि, मनीषी, मेधावी, लायक, विज्ञ, विदग्ध, विवेकवान, विवेकी, विशारद, समझदार, सयाना, सुरता, सुराप, सुरापी, हुसियार, हुस्यार, होशियार।

**३६४. बुद्धिहीन**—अज्ञ, अज्ञानी, अनजान, अपटु, अपढ़, अप्रतिभ, अबूझ, अबोध, अहमक, उजड्ड, उजबक, गँवार, उल्लू, कुंद-

ज़ेहन, गदहा, गावदी, गोबरगनेश, घपुआ, घपोकानंद, घप्पू, घाच, घोंचू, चुप्पा, जड़, नासमझ, निर्बुद्धि, पंडितम्मन्य, पांडित्याभिमानी, पागल, वलियाटिक, वज्रमूर्ख, वड़बावला, बाँगड़ू, बाउर, बावर, बावला, बुद्धिविहीन, बुद्धिहत, बुद्धू, बेअक्ल, बेवकूफ, बोदा, भकुआ, भुच्चड़, भैंस, भोंदू, मंदबुद्धि, मूढ़, मूरख, मूरुख, मूर्ख, लंठ, लंठाधिराज, शिकारपुरी, सुस्त, स्तब्धमति, हतबुद्धि ।

३६५. **बुद्धिमानी**—अक्लमंदी, अभिज्ञता, आगरता, कुशलता, ज्ञान, ज़हनियत, जानकारी, दक्षता, बुद्धिशीलता, मेधाविता, लायकियत, समझदारी, होशियारी ।

३६६. **बुद्धिहीनता**—अज्ञानता, अपटुत्व, अपाटव, उजड्डपन, गदहपन, कुंदज़ेहनी, घोंचपना, जड़ता, जड़ताई, जड़त्व, जहालत, नादानी, नासमझी, पागलपन, बाँगड़ूपन, बेअकली, मूढ़ता, मूढ़ताई, मूरखपन, मूर्खता, मौर्ख्य, लंठता, लंठताई, बेवकूफ़ी । दे० 'अज्ञता' ।

३६७. **चतुर**—अमुग्ध, अमूक, अमूढ़, उस्ताद, ऐयार, कपटी, कुशल, घुटा, चंट, चगड़, चतुरा, चालबाज़, चालाक, चाँई, छलिया, छली, जानपनी, दुनियादार, दुनियावी, धी, धूर्त, धोकेबाज, नागर, निपुण, पटु, प्रतारक, प्रवीण, भुक्तभोगी, सयाना, सुघड़, हज़रत, हिरफतबाज़, होशियार । दे० 'बुद्धिमान' ।

३६८. **चतुराई**—उस्तादी, ऐयारी, कपट, कुशलता, कौशल, चतुरई, चतुरता, चतुरपन, चतुराई, चातुरी, चातुर्य, दक्षता, दुनियादारी, नगराई, निपुणता, निपुणताई, निपुनई, पटुता, पटुत्व, बुद्धिमत्ता, हुनर, होशियारी ।

३६९. **सोचना**—ग़ौर करना, ग़ौर फरमाना, चिंतन करना, चिंतना, दिमाग़ लड़ाना, ध्यान करना, विचारना, मनन करना, मस्तिष्क करना, याद करना, विचार करना, विचारना, सोचना, सोचना-विचारना ।

३७०. **सिर खपाना**—माथा खपाना, माथा-पच्ची करना, सिर-पच्ची करना ।

३७१. **दिल्लगीबाज़**—कजाकी, कज्ज़ाकी, चुहलबाज़, ठट्ठेबाज़, ठठोल, दिल्लगीबाज़, मखौली, मसखरा, मसखरेबाज़, हंसमुख, हंसोड़, हंसोर ।

३७२. **मज़ाक**—उपहास, ठट्ठा, दिलगी, दिल्लगी, प्रहसन, मखौल, मसखरापन, मसखरी, हँसन, हँसित, हँसी, हास, हांसी ।

३७३. **मज़ाक उड़ाना**—ठट्ठा मचाना, दिल्लगी करना, बनाना, मूर्ख बनाना, हँसी करना, हँसी मचाना । 'मज़ाक' के पर्यायों में 'करना', 'मचाना', 'उड़ाना' जोड़कर और शब्द बनाइए ।

३७४. **तैयार**—उतारू, उपस्थित, तत्पर, प्रस्तुत, होशियार । 'तैयार होना' के लिए ऊपर के शब्दों में 'होना' जोड़कर शब्द बनाइए ।

३७५. **तैयारी**—तय्यारी, त्यारी, संभार, सामान ।

३७६. **मुस्तैद**—अतद्रिक, अनलस, उद्यत, उन्मुख, तत्पर, तैयार, प्रस्तुत, सन्नद्ध ।

३७७. **मुस्तैदी**— तत्परता, तैयारी, सन्नद्धता ।

३७८. **प्रचंड**—अदीन, उग्र, उत्कट, तीव्र, तेज़, भयंकर, भयानक, भयावह, भीषण, विकट।

३७९. **प्रचंडता**—उग्रता, उत्कटता, डरावनापन, तीव्रता, तेज़ी, भयंकरता, भयानकता, भयावहता, भीमता, भीषणता, विकटता।

३८०. **जिम्मेवार**—उत्तरदायी, उत्तरदाता, जवाबदेह, ज़िम्मावार, ज़िम्मेदार।

३८१. **जिम्मेदारी**—उत्तरदायित्व, जवाबदेही, ज़िम्मा, जिम्मावारी, ज़िम्मेवारी।

३८२. **अनुभवी**—अनुभवप्राप्त, जानकार, तजरबेकार, तजुरबेकार, तजुर्बेकार, भुक्तभोगी, वाकिफ़।

३८३. **अनुभव**—अनुभूति, आज़माइश, तज़रबा, तजुर्बा, वाकफ़ियत।

३८४. **अनूभूत**—आज़माया, आज़मूदा, जाना, परखा, ज्ञात, परीक्षित।

३८५. **स्वाभाविक**—नैसर्गिक, प्रकृतिस्थ, प्रकृतिसिद्ध, प्राकृत, प्राकृतिक, सहज, सहजात, सुभायक, स्वभावज, स्वाभाविक।

३८६. **अस्वाभाविक**—अनैसर्गिक, अप्राकृत, अप्राकृतिक, अस्वभावज, कृत्रिम।

३८७. **स्वाभाविकता**—अकृत्रिमता, नैसर्गिकता, प्राकृतिकता, सहजता, सहजातता।

३८८. **अस्वाभाविकता** — अनैसर्गिकता, अप्राकृतिकता, अस्वाभावजता, कृत्रिमता।

३८९. **नंगा**—अकच्छ, अनावृत, उपैना, गबेना, उबेने, दिगंवर, दिग्पट, धड़ंग, धुड़ंगा, नंगधड़ंग, नंगधड़ंगा, नंगमुनंगा, नंघा, नगन, नग्न, नांगा, वस्त्रविहीन, निहंग, वस्त्रहीन, विवस्त्र।

३९०. **नंगापन**—दिगंवरता, नंगता, नंघापन, नग्नता।

३९१. **सहनशील**—ग़मख़ोर, शांत, सहिष्णु, सहैया।

३९२. **असहनशील**—असहिष्णु, असहैया, चिड़चिड़ा, तुनकमिजाज़।

३९३. **न सहने योग्य**—असह, असहनीय, असह्य, दु:सह।

३९४. **गुणी**—करतबी, कलाकार, गुनी, योग्य, लायक़, हुनरदां।

३९५. **अवगुणी**—ऐबी, औगुनी, ख़राब, खोट, खोटा, बुरा।

३९६. **गुण**—करतब, कला, गुन, फन, योग्यता, लियाक़त, विद्या, हुनर।

३९७. **अवगुण**—ऐगुन, ऐब, औगुण, औगुन, कज, कजी, कलंक, कसर, खराबी, खोट, खोटाई, दूषण, दोष, दोषन, नुक्स, बुराई, विकार।

३९८. **योग्य**—क़ाबिल, जोग्ग, लायक, समर्थ, सामर्थ्यवान।

३९९. **अयोग्य**—अशक्त, असमर्थ, नालायक, सामर्थ्यहीन।

४००. **योग्यता**—क्षमाई, क्षमता, क़ाबलियत, लायक़ियत, समरथ, सामर्थ्य।

४०१. **अयोग्यता**—अशक्तता, असमर्थता, नाक़ाबलियत, नालायक़ी, सामर्थ्यहीनता।

४०२. **आदत**—अभ्यास, टेव, बान, बाना, मश्क, सद, स्वभाव।

४०३. **बुरी आदत**—कुटेव, कुबान।

४०४. **ऐब लगाना**—अँगुली उठाना, अपराध लगाना, दूषण लगाना, दूषना,

दोख लगाना, दोषना, दोषारोपण करना, दोषी ठहराना।

४०५. **सच**—ऋत, ठीक, यथार्थ, रास्त, वास्तविक, सत्य, सही।

४०६. **झूठ**—अलीक, असत्य, झूठ, मिथ्या, मृषा।

४०७. **सचाई**—असलियत, उपयुक्तता, औचिती, औचित्य, तथ्य, यथार्थता, रास्तगोई, वास्तविकता, सच्चाई, सच्चापन, सत्यता।

४०८. **झूठापन** — असत्यता, झुठपन, झुठाई, मिथ्यात्व।

४०९. **सच्चा** — रास्तगो, सत्यवक्ता, सत्यवादी।

४१०. **झूठा**—असत्यवादी, झुट्ठा, मिथ्यावादी।

४११. **झुठलाना**—झुठाना, झूठा ठहराना, झूठा बनाना, दोदना।

४१२. **असल**—असली, खरा, शुद्ध, सच्चा, साफ़।

४१३. **कमअसल** — अशुद्ध, नकली, मिलावटी।

४१४. **पवित्र**—अदूषित, अमनियाँ, अमल, अमलिन, निर्मल, पवित्तर, पावन, पुण्य, पूत, मेध्य, विमल, विशुद्ध, शुचि, शुद्ध, साफ़, स्वच्छ।

४१५. **अपवित्र** — अपावन, अशुचि, अशुद्ध, अशौच, कच्चर, गंदा, दूषित, पाप, मलयुक्त, मलिन, मली, मलीन।

४१५. अ. **पवित्रता**—पविताई, पावनता, शुद्धता, सफ़ाई, स्वच्छता।

**विशेष**—'पवित्र' के अन्य पर्यायों में भी आवश्यकतानुसार 'ता', 'पन', 'पना' आदि जोड़कर, 'पवित्रता' के अन्य पर्याय बनाए जा सकते हैं।

४१६. **अपवित्रता**—अपावनता, अशुद्धता, अशुद्धि, गंदगी, मलिनता।

**विशेष**—'अपवित्र' के अन्य पर्यायों में भी, 'ता', 'पन' आदि जोड़कर, और शब्द बन सकते हैं।

४१७. **साधारण**—अदना, मामूली, सधास, सामान्य, सामान्यस्तरीय।

४१८. **असाधारण** — अजीब, अजब, अजीबोगरीब, अद्‌भुत, अनुपमेय, अनूठा, अनोखा, अप्रतिम, अपूरब, अपूर्व, आश्चर्यजनक, असामान्य, आला, उत्तम, उमदा, औघड़, औपन्यासिक, गज़ब, ग़ैरमामूली, चमत्कारी, निराला, न्यारा, लाजवाब, लामिसाल, विचित्र, विलक्षण, विशिष्ट, श्रेष्ठ।

४१९. **असाधारणता**—अनूठापन, अनोखापन, अपूर्वता, निरालापन, विचित्रता, विलक्षणता, विशिष्टता।

४२०. **उचित**—अच्छा, उपयुक्त, ऐन, ग्राह्य, जा, जायज, ठीक, परिमित, मुनासिब, यथार्थ, युक्त, युक्तियुक्त, योग्य, रास्त, वाजिब, वाजिबी, श्रेयस्कर, संगत, सटीक।

४२१. **अनुचित**—अग्राह्य, अनखौहा, अनुपयुक्त, अपरिमित, अयथा, अयुक्त, अयोग, अयोग्य, असंगत, उलटा, खराब, खिलाफ़, ग़ैरमुनासिब, ग़ैरवाजिब, नामुनासिब, प्रतिकूल, बेठीक, विपरीत, विरुद्ध।

४२१. अ. **अवश्य**—ज़रूर, निश्चिततः, निःसंदेह, लाज़िमी तौर पर।

**४२१. आ. आवश्यक**—अत्यावश्यक, अनिवार्य, अपेक्षित, आवश्यकीय, ज़रूरी, लाज़िमी ।

**४२१. इ. अनावश्यक**—अनचाहा, अननिवार्य, अनपेक्षित, अनवांछित, निकम्मा, निरर्थक, निष्प्रयोजन, फ़ज़ूल, बेफ़ायदा, योंही, रद्दी, व्यर्थ ।

**४२१. ई. आवश्यकता**—अनिवार्यता, अपेक्षा, ग़रज, ज़रूरत, हाजत ।

**४२१ उ. बेकार**—खाली, निकम्मा, निठल्ला, निठल्लू, बेकाम, बेरोज़गार, बेरोज़ी ।

**४२१. ऊ. बाकार**—कामकाजी, कामी, कार्यव्यस्त, नाखाली, बहुधंधी, बारोज़गार, बारोज़ी ।

**४२२. समान**—अनुरूप, अनुसार, अनुहरिया, अनुहार, अभेद, अमेय, अमेव, इव, उनमान, एकरंग, एकसां, एकाकार, जैसा, तदनुरूप, तदाकार, तद्रूप, तरह, तुल्य, तूल, नाई, नाहिन, निभ, पटतर, प्रतिम, बराबर, मानिंद, मिस्ल, मुआफ़िक, रूप, रूपी, संकाश, सद्रश, सम, समकक्ष, सरिस, सरीखा, सवर्ण, सा ।

**४२३. असमान**—अतुल, अतूल, अननुरूप, अप्रतिम, अबरन, अवर्ण, असम, असमान, लाजवाब, लासानी, बेतुका, बेमेल ।

**४२४. समानता**—अनुरूपता, अभेदता, एकता, एकरूपता, तदनुरूपता, तद्रूपता, तुल्यता, बराबरी, मुआफिकत, समता, समानता, सरवरि, सवर्णता, सादृश्य, सामन्जस्य, साम्य, हमसूरी ।

**४२५. बड़ा**—अनल्प, गुरु, जंगी, दिग्घ, दीर्घ, पृथु, बटाक, बड़रा, बड़वार, बबर, बरा, बहुत बड़ा, बीस, भारी, भीम, भीमकाय, मह, महत, महा, महान, रूरा, वर, वर्य, विकट, विभु, विराट, विस्तीर्ण, विस्तृत, वृहद्, शाह, श्रेष्ठ, सुदीर्घ, विभु ।

**४२६. छोटा**—अल्प, उन्नीस, कम, कोता, कोताह, कृश, क्षुद्र, नन्हा, नन्हैया, मुख़तसर, लघु, सूक्षम, सूक्ष्म, ह्रस्व । दे० 'नीच' ।

**४२७. बड़ापन**—अनल्पता, उच्चता, गुरुता, दीर्घता, पृथुता, बड़प्पन, भारीपन, भीमता, महतता, महत्ता, महानता, वरता, वर्यता, विकटता, विभुता, विराटता, विस्तीर्णता, विस्तृतता, वृहदता, श्रेष्ठता, सुदीर्घता ।

**विलोम**—दे० 'छोटापन', 'नीचता' ।

**४२८. छोटापन**—अल्पता, कोताही, क्षुद्रता, छुटाई, छोटाई, नन्हापन, लघुता, लाघव, सूक्ष्मता, ह्रस्व, । दे० 'नीचता' 'अधमता'

**४२९. अधम**—अत्यंतहीन, ऐरागैरा, ओछा, कमीना, क्षुद्र, घटिया, छिछोरा, छोटा, तुच्छ, तुच्छातिच्छु, नाचीज़, निकृष्ट, निम्न, नीचगामी, नीचाशय, पोच, हीन । दे० 'बेइज़्ज़त', 'निंदित', 'बदमाश', 'नीच' ।

**विलोम**—दे० 'इज़्ज़तदार', 'यशस्वी', 'बड़ा', 'माननीय', 'प्रशंसनीय' ।

**४३०. अधमता**—अधमपन, अधमाई, ओछापन, कमीनापन, क्षुद्रता, घटिहाई, छिछोरापन, छोटाई, तुच्छता, निकृष्टता, निम्नता, पोचता, मंदता, हीनता ।

**९१९. अकेला**—अकसर, अकसरुआ, अकेले, अयुग, अयुग्म, इकला, इकल्ला, इकसर, एकंग, एकला, एकाकी, तनहा।

**९२०. अकेलापन**—इकलाई, एकांतता, तनहाई।

**९२१. अकेला दुकेला**—अकेल-दुकेल, इक्का-दुक्का।

**९२२. सहित**—मिलाकर, लेकर, साथ में, सुद्धाँ, सुधा।

**९२३. जौआ**—यमज, यमल, यामल।

**९२४. समूह**—अंवार, अखाड़ा, अटंवर, अटहर, अटा, अटाला, अड़ार, अमार, अलमगाँज, अवली, ओंट, आँटी, ओख, ओघ, कतार, कदंव, कलाप्, कलापक, कषाल, कुल, कोट, कोटि, कोरि, कोश, खिलक़त, खेड़, खेढ़ा, खोम, गंज, गंजी, गट्ठर, गठरी, गड्ड, गड्डी, गण, गन, गरोह, गल्ला, गुट्ट, गोत, गोत्र, घन, चक्र, चय, चिति, छद, ज़खीरा, जन, जमायत, जमावड़ा, जाल, जालिका, ज़्यादा, झल, झला, झार, झुण्ड, झौवा, झौंर, टोली, ठट, ठठ, ठाट, ठाटर, ठाटी, डुंग, ढेर, ढेरी, तति, थोक, दंगल, दल, दाम, धारा, धारि, धारी, निकर, निकाय, निचउ, निचै, निबह, निवह, पंक्ति, पंगति, पटल, परिकर, पाँती, पुलिंदा, पूग, पूला, फ़िरका, फ़ौज, बंडल, बंडिल, बखार, बहुत, बरूथ, बोझ, ब्रन, भंडारा, मंडल, मंडली, माला, मुट्ठा, मोटरी, यूथ, यूह, लेंहड़, लेंहड़ा, लोक, लोग, विताक, विवर्त, वृन्द, व्यूह, व्रज, संकुल, संघ, संचय, संदोह, समवाय, समाहार, समुच्चय, समुदाय, समुदाव, सानु, स्कंध, स्तोम, हार।

**९२५. आदमियों का समूह**—अखाड़ा, आस्था, उपस्थान, कमेटी, गण, गरोह, गिरोह, गुह, जत्था, जथा, जनवास, जमायत, जमावड़ा, जशन, जलसा, झुण्ड, टुकड़ी, तवका, थोक, पंक्ति, पंगत, पंगति, परिश्रय, परिवत्, पलटन, पाँती, फ़ौज़, फौद, बरात, भीड़, मंडल, मंडली, मजलिस, महफ़िल, महासभा, यूथ, यूह, संघ, संस्था, समिति, समुदाय। दे० 'भीड़'।

**९२६. भीड़**—जनसमूह, ठट, ठठ, भब्भड़, भम्भड़, भीर, भीड़-भड़क्का, भीड़-भाड़, संकुल।

**९२७. बटोर**—जमावड़ा, विटोर, सन्निपात। दे० 'भीड़', 'समूह'।

**९२८. लेंहड़**—खेड़, गल्ला, गाला, झुण्ड, ढेर, दल, लेहँड़ा।

**९२९. घास आदि का बँधा हुआ मुट्ठा**—आँट, आँटी, गट्ठर, गट्ठा, पला, बोझ।

**९३०. पुलिंदा**—गट्ठर, गड्ड, गड्डी, ढेर, ढेरी, बंडल, मुट्ठा, मोटरी।

**९३१. सूत का समूह**—अंटा, अट्टी, आँटी, किरची, गोली, पेचक, पोल, रील, लच्छी, लच्छा, लर्छी।

**९३२. कुछ समूहात्मक शब्द—(कोष्ठ में उनकी संख्याएँ हैं)**—कोड़ी (२०) गंडा (४), गाही (५), चौवा (४), ढोली (२००), दर्जन (१२), बीसी, (२०), सैकड़ा (१००, १२० या १४०)।

**९३३. फटना (वस्त्र)**—चलगना, चीर

लगना, जीर्ण होना, जीर्ण शीर्ण होना, फाटना, मसकना।

९३४. **फाड़ना**—चीथना, चोंथना, टुकड़े-टुकड़े करना, नोंचना, विदारण करना, विदारित करना।

९३५. **नोचना**—उखाड़ना, उखारना, खसोटना, खींचना, चोंथना, नोंचना, नोचना-वकोटना, बकोटना।

९३६. **चीरना**—चीड़ना, चोंथना, फट्टा करना, फाड़ना, फारना, विदारना, विदारण करना, विदारित करना, विदीर्ण करना।

९३७. **फूटना** (बर्त्तन आदि)—चटखना, चड़कना, चिहरना, टुकड़े-टुकड़े होना, फटना, दो टूक होना, वाल पड़ना, विदरना, विदीर्ण होना।

९३८. **घिसना**—ख़तम होना, खियाना, घर्षण करना, घिस जाना, मलना, रगड़ जाना, रगड़ना, संघर्षण करना, समाप्त होना।

९३९. **टूटा-फूटा**—उद्ध्वस्त, छिन्न-भिन्न, जीर्ण, जीर्णशीर्ण, ध्वस्त।

९४०. **मरम्मत**—जीर्णोद्धार, दुरुस्ती संशोधन, संस्कार, संस्कृति, सुधराई, सुधार।

९४१. **सुधारक**—संशोधक, संस्कारक।

९४२. **सुधारना**—अच्छा करना, ठीक करना, बनाना, शुद्ध करना, सँवारना, संशोधन करना, संशोधित करना, सुधार करना।

९४३. **बिगाड़ना**—ख़राब करना, नष्ट करना, नष्ट-भ्रष्ट करना, नाश करना, पोत देना, बरवाद करना, बर्बाद करना, मिटाना, मिट्टी करना, मेटना, मेट देना, लीप देना, लीपपोत बराबर करना, विकृत करना।

९४४. **बनाना**—अस्तित्व देना, गढ़ना, ठीक करना, ठोंकना, तैयार करना, दुरुस्त करना, निर्माण करना, निर्माना, निर्मित करना, प्रस्तुत करना, रचना, रूप देना, विधान करना, सँवारना, संस्कार करना, सजाना, सिरजना, सुधारना, सृजाना, स्वरूप देना।

९४५. **बिगड़ना**—ख़राब होना, ठीक न रहना, नष्ट होना, नष्ट-भ्रष्ट होना, वर्बाद होना, बुरा हो जाना।

९४६. **बिगड़ा**—ख़राब, गिरा, नष्ट, नष्ट-भ्रष्ट, वर्बाद, भ्रष्ट।

९४७. **बनना**—ठीक होना, बनाया जाना, पूरा होना, रचा जाना, होना।

**नोट**—'बनाना' के 'पर्यायों के आधार पर और भी पर्याय बनाये जा सकते हैं।

९४८. **दशा**—अवस्था, गति, रवैया, स्थिति, हालत।

९४९. **दुर्दशा**—अपगति, ज़िल्लत, दुरवस्था, दुर्गत, दुर्गति, नरकभोग, फजिहत, फ़जीहत।

९५०. **अच्छी दशा**—सद्गति, सुगति।

९५१. **दुर्दशाप्राप्त**—गिरा, दुर्गत, हीन।

९५२. **प्रथा**—चलन, चलनि, चाल, पद्धति, परिपाटी, प्रणाली, परथा, रवाज, रसूम, रस्म, रिवाज, रीति, शैली।

९५३. **परंपरा**—क़ायदा, चलन, चाल, दस्तूर, नियम, रवाज, रीति।

९५४. **परंपरागत**—क्रमागत, क्रमिक।

९५५. **चलाना**—आगे बढ़ाना, चालित

करना, प्रचलित करना, प्रचार करना, प्रचारित करना, रायज करना।

९५६. **तौलना**—जोखना, तराजू करना, तोलना, बाँट करना, वज़न करना, वज़न लेना।

९५७. **तौलने की क्रिया**—जोख, जोखाई, तुलाई, तोलन, तौल, तौलाई, नाप।

९५८. **मात्रा**—परिमाण, मिकदार, वज़न।

९५९. **वज़न**—तोल, तौल, बोझ, भर, भरु, भार।

९६०. **पासंग**—पसाँग, पसंघा।

९६१. **जिससे नापा जाय**—नपना, नपही, नपुहा, नाप, नापी, पैमाना, मान, मानदंड, माप, मापक।

९६२. **नापने का काम**—नाप, पैमाइश, माप।

९६३. **अनुमान**—अंदाज़, अटकल, क़यास, अनुमिति।

९६४. **अनुमान करना**—अंदाज़ करना, अंदाजना, अंदाज़ लगाना, अंदाज़ा लगाना, अनुमानना, अटकरना, अटकलना, अटकल लगाना, आँकना, कूतना।

९६५. **अनुमानतः**—अंदाज़न, अंदाज़ से, करीब, करीब-करीब, तखमीनन, मोटा-मोटी, मोटे तौर पर, मोटे रूप से, लगभग।

९६६. **जिसका अनुमान न हो सके**—अननुमान, अकूत, अतोल, अतुल, अपरिमेय, बेअंदाज़।

९६७. **अँकवाना**—अँकाना, अंदजवाना, अंदाज़ करना, अटकल लगवाना, अनुमान कराना, कुतवाना, कुताना, तख़मिनवाना।

९६८. **कल्पना करना**—अनुमान करना, फ़र्ज़ करना, मानना।

९६९. **कल्पना**—अनुमान, ख़्याल, फ़र्ज़, मनगढ़न्त, मन की उपज, मनज, मानना, मानसज।

९७०. **कल्पित**—औपन्यासिक, काल्पनिक, ख़्याली, नक़ली, फ़र्ज़ी, बनावटी, मनगढ़न्त, मनमानी।

९७१. **संभव**—मुमकिन, संभाव्य, संभावित।

९७२. **असंभव**—ग़ैरमुमकिन, नामुमकिन।

९७३. **संभवतः**—कदाच, कदाचन, कदाचित्, कथंचित्, ग़ालिबन्, मुमकिन है, शायद, स्यात्।

९७४. **ज़बरदस्ती**—ज़बरई, ज़बरन, ज़ोर, ज़ोर-ज़बर्दस्ती, बरियाई, बल, हठ।

९७५. **ज़बरदस्ती से**—ज़बरन, ज़बरिया, जोराजोरी, जोरी, बरबस, बरियाँई, बलपूर्वक, बलात्, हठात्।

९७६. **समीप**—अंतिक, अतिपार्श्व, अदूर, अध्यास, अनतिदूर, अभित, अभ्यग्न, अभ्यर्ण, अभ्यास, आसन्न, उपकंठ, ढिग, तट, निकट, नेरे, पार्श्व, पास, सदेश, सनीड, सन्निकट, सन्निकृष्ट, समर्याद, सविधि, सवेश।

९७७. **दूर**—अलग, न्यारा, परे, पृथक्, भिन्न, विगत, विलग।

९७८. **नियराना**—नगिचाना, नगीच आना, निकट आना, नीयरे पहुँचना, पास आना, समीप आना।

९७९. **बायाँ**—बाएँ, बाम, बायें, वाम।

९८०. **दाहिना**—दक्षिण, दाएँ, दाहिन।

९८१. **बाहर**—बहिः, वहिरत, वहिर्गत, बाहिर ।

९८२. **भीतर**—अंदर, अभ्यंतर, आभ्यंतर, भीतरि, मझ, माँयं, माँह, माँहाँ, मांहि, मांहीं, में ।

९८३. **बाहरी**—वहिरंग, वाह्य ।

९८४. **भीतरी**—अंदर का, अंदरी, अंदरूनी, आभ्यंतरिक, भितल्ला, भितल्ली, भीतर का, भीतरिया ।

९८५. **बीच**—अंदर, अभ्यंतर, दरमियान, भीतर, मंज्झ, मँझार, मधि, मव्य, मझ, माँझ ।

९८६. **इशारा**—इंगित, प्रज्ञप्ति, सनकार, संकेत ।

९८७. **इशारा करना**—अंगुलि निर्देश करना, आँख मारना, 'इशारा' के पर्यायों में 'करना' जोड़कर और भी शब्द बनाये जा सकते हैं ।

९८८. **यहाँ**—अत्र, यहि, हियाँ, ह्याँ ।

९८९. **वहाँ**—तत्र, तहाँ, वाँ, व्हाँ ।

९९०. **जहाँ**—यत्र, जिस जगह ।

९९१. **जहाँतहाँ**—इतस्ततः, इधर-उधर, यत्रतत्र, यत्रातत्र ।

९९२. **कहाँ**—किस जगह, कुत्र ।

९९३. **दूसरी जगह**—अन्यत्र, अपरत्र, और कहीं, कहीं और ।

९९४. **सब कहीं**—जहाँ कहीं, सब जगह, सभत्तर, सर्वत्र ।

९९५. **किसी स्थान पर**—कतहुँ, कतहूँ, कहीं, कहूँ ।

९९६. **मैं**—अहम्, मैं, मों, हम, हौं ।

९९७. **तुम**—आप, तू, भवती, भवान, श्रीमान ।

९९८. **मेरा**—मम, मोर, मोरा, हमार, हमारा ।

९९९. **तुम्हारा**—आपका, तव, तेरा, तोर, त्वदीय, भवत, भवदीय ।

१०००. **आपसे**—अपने आप, आपरूप, आपसे आप, आपही, ख़ुद, खुदही, खुद ब खुद, स्वतः, स्वतः ही, स्वयं, स्वयंही ।

१००१. **जैसा**—जइसन, जस, जो, ज्यों ।

१००२. **तैसा**—तइसन, तस, तैसे, त्यों, वैसे ।

१००३. **या**—अथवा, किंवा, चाहे, वा ।

१००४. **अगर**—जदि, यदि, जो, शायद ।

१००५. **अगरचे**—अगर्चे, गोकि, जदपि, वावजूदे के, यदपि, यदिचेत्, यद्यपि ।

१००६. **इसलिए**—अतएव, अतः, अस्तु, परिणामतः, परिणामस्वरूप, फलतः, फलस्वरूप ।

१००७. **फिर भी**—अपरंच, पुनः, फिर, फिर भी ।

१००८. **कदापि नहीं**—क़त्तई नहीं, कभी नहीं, बिल्कुल नहीं, मुतलक नहीं, हरगिज़ नहीं ।

१००९. **बार-बार**—अक्सर, अहोर, अहोर-बहोर, आएदिन, कईवार, फिर, फेरि, प्रायः, वहुधा, बहोर, बहोरि, बारहा, मुहुः, मुहुर्मुहुर्, रोज़ ।

१०१०. **कितनी बार**—कित्ती वार, कैबार ।

१०११. **पुनः**—अपरंच, पुनि, फिर ।

१०१२. **किंतु**—अपितु, परंतु, लेकिन ।

१०१३. **अचानक**—अकस्मात्, अचकाँ, अचांचक, अचाका, अचान, अचीता, अतर्कित, यदृच्छया, अनचीता, अन-

चितले, अनायास, अप्रत्याशित रूप से, आकस्मिक, आपाततः, इकबारगी, इकहाई, उचका, एक ब एक, एकबारगी, एकाएक, एकाएकी, औचक, तत्क्षण, सद्यः, सपदि, सहसा ।

१०१४. **तथापि**—तत्तापि, तदपि, यद्यपि, तौ भी ।

१०१५. **थोड़ा थोड़ा कर के**—अल्पशः क्रमशः, धीरे-धीरे, हौले-हौले ।

१०१६. **संपूर्णतः**—पूर्णतः, पूर्णरूपेण, संपूर्णतया ।

---

## झ

१. **वंश**—अल्ल, आस्पद, कुटुम्ब, कुल, खानदान, खान्दान, गोत, गोत्र, घराना, नसल, परिवार, बंश, वंस, मस्कर ।

२. **कुलीन**—अभिजात, कुलवंत, कुलवान, कौल, खानदानी, खान्दानी, सुजात ।

३. **गोत्र**—कूरी, आस्पद, गोत, चरण, जाति, नाभि ।

४. **सगोत्र**—गोतिया, गोती, गोत्रिय, प्रवर, भाईबंधु, सगोती ।

५. **पूर्वज**—पुरखा, पूर्वपुरुष, बंशज, बापदादा ।

६. **एक ही पूर्वज से उत्पन्न**—एकजद्दी, दयाद, दायाद, पट्टीदार ।

७. **पुश्त**—ज़ुग, तंतु, पीढ़ी, पुस्त ।

८. **पैतृक**—ऋक़थ, ऋक्थधन, ऋक्थप्राप्त, ख़ानदानी, खान्दानी, तरका, पुश्तैनी, वपौती, मीरास, मौरुसी ।

९. **वरासत**—ऋक्थ, दायधन, वर्सा ।

१०. **बिरादरी**—बंधुता, बंधुत्व, बंधुता, भाईचारा, भाईबंदता, सगोत्रता ।

११. **भाई का भाव**—बंधुता, बंधुत्व, बिरादरी, भाईपन, भ्रातृत्व, भ्रातृभाव ।

१२. **भाई की तरह का**—बंधुवत, बिरादराना ।

१३. **बाप का**—पित्र्य, पिदरी, पैतृक ।

१४. **बिना माँ बाप का**—अनाथ, टूवर, यतीम, लावारिस ।

१५. **दो माताओं वाला**—द्विमात, द्वैमातुर ।

१६. **चचा से उत्पन्न हो**—चचाज़ाद, चचेरा ।

१७. **सौत से उत्पन्न**—सौतेला ।

१८. **मौसी के संबंध का**—खलेरा, मौंसिआउत, मौसियायत, मौसेरा ।

१९. **मामी से संबंधित**—ममेरा ।

२०. **निःसंतान**—ऊत, अऊत, अपूत, नपूता, निपूत, निपूता, निरबंशी, लावल्द, शंड ।

२१. **नाम**—आख्या, इस्म, इस्मशरीफ़, नाँय, नाँव, नामधेय, शुभनाम, शुभाक्षर, संज्ञा ।

२२. **नामधारी**—नामधारी, नामवाला, नामी, नाम्नी ।

२३. **वर्षगाँठ**—जन्मतिथि, जन्मदिन, बरसगाँठ, वर्षगाँठ, सालगिरह ।

२४. **विवाहना**—निकाह पढ़ना, परिणय करना, पाणिग्रहण करना, विवाह करना, भाँवर घुमाना, ब्याहना, शादी करना, सिंदुर डालना, सिंदूर बाँधना, हाथ पकड़ना ।

२५. **विवाहित**—परिणित, विवाही, व्याहा।

२६. **अविवाहित**—अनव्याहा, अविवाही, कुमार, क्वारा, निरूढ़, विनव्याहा।

२७. **क्वारपन**—अविवाहपन, कुमारपन, क्वारापन।

२८. **बारात**—जनयात्रा, जनैत, जान, बरात, बरियात, वरयात्रा।

२९. **आयु**—अवस्था, आयू, आयुर्वल, आयुष्य, आरवल, आरवला, उमिर, उम्र, ज़िन्दगी, जीवनकाल, वैस, वय, सिन।

३०. **बच्चा**—कुमार, तिफ़्ल, नादान, वत्स, शिशु। दे० 'लड़का' 'पुत्र'।

३१. **शिशुता और यौवन के बीच की अवस्था**—पौगंड।

३२. **नौजवान**—जवान, तरुण, तलुन, नवयुवक, नवयुवा, नवसर, नौंजवाँ, युवक, युवा।

३३. **जवानी**—गदहपचीसी, जोवन, तरुणाई, तरुणावस्था, तरुनई, तरुनाई, तरुनापा, पचीसी, युवावस्था, यौवन।

३४. **बूढ़ा**—ज़ईफ़, जरठ, जराग्रस्त, जर्जर, जाजरा, जीर्ण, जीन, झुका, डोकरा, पलित, बुढ़वा, बुढ़ौना, बूढ़, वयोवृद्ध, वृद्ध, स्थविर।

३५. **बुढ़ापा**—चौथापन, ज़ईफी, जरा, जरठत्व, जरठपन, जरा, जीर्ण, जीर्णता, जीर्णावस्था, जोफ, पीरी, वार्द्धक्य, बुढ़ाई, बुढ़ौती, वृद्ध, बृद्धता, वृद्धत्व, विस्रसा, वृंद्ध, वृद्धता, वृद्धावस्था, शतानीक, स्थाविर।

३६. **आरोग्य**—अगद, अनामय, कंचन, चंग, चंगा, टंच, टनमना, तन्दुरुस्त, निम्मन, नीमन, नीरोग, पीन, पुष्ट, वेरोग, शफ़ा, स्वस्थ, हृष्ट।

**विलोम**—दे० 'रोगी'।

३७. **आरोग्यता**—अगदता, तंदुरुस्ती, नीरोगता, स्वास्थता, स्वास्थ्य।

**विलोम**—दे० 'रोग'।

३८. **बल**—ओज, चंडता, ज़ोर, जोरशोर, ताक़त, तागत, तेज, दम, पराक्रम, पोढ़ापन, पौरुष, बूता, वीर्य शक्ति, सकता, सकति, सत, समरथाहि, समर्थता, सामर्थ्य, हांगा।

३९. **कमज़ोरी**—अवसाद, अशक्तता, अशक्ति, क्षीणता, दुर्वलता, नाताक़ती, निर्बलता, सामर्थ्यहीनता।

**विशेष**—'कमजोर' के पर्यायों में यथास्थान 'पन' या 'ता' लगाकर और शब्द बन सकते हैं।

४०. **बलवान**—अठेल, ओजशाली, खाँगड़, खाँगड़ा, गब्वर, चंड, जवर, ज़बरदस्त, जब्बर, ज़ोरदार, ज़ोरावर, तंदुरुस्त, ताक़तवर, तेजवान, पराक्रमी, पाकट, पुष्ट, प्रचंड, बलगर, बलबंड, बलवंत, बलशाली, बलशील, बलाग्र, बलाढच, बलिया, बली, मजबूत, वीर्य्यकृत, वीर्य्यतम, वीर्य्यवंत, वीर्य्यवान, शक्त, शक्तिमान, शक्तिवान, शक्तिशाली, शक्तिसंपन्न, समरथ, समर्थ, सशक्त, सामरथ सामर्थ्यवान, सामर्थी, स्वस्थ।

४१. **पुष्ठ**—कठिन, दृढ़, पोढ़, प्रौढ़ मजबूत।

४२. **कमज़ोर**—अवल, अब्बर, अशक्त, असमर्थ, अस्वस्थ, क्षीण, छीन, ढील,

दुबला, दुर्बल, निबल, निर्बल, बलहीन, वीर्यगत, वीर्यहीन, शक्तिहीन, शिथिल, सामर्थ्यहीन, सुस्त, हतप्रभ, हीनबल ।

४३. **कुमारी**—अचिरोढ़ा, दृष्टिपुष्पा, धेनुका, नौफलार्था, रामा, श्यामा ।

४४. **नवयौवना**—तरुणी, तलुनी, प्रमदा, प्रियंगु, युवति, युवती, रमणी ।

४५. **वृद्धा**—जरठा, जर्जरा, जीर्णा, डोकरी, बुढ़िया, बूढ़ी ।

४६. **सधवा**—धवयुक्ता, सुवासिनी, सुहागिन, सुहागिनी, सुहागिल, सौभागिनी, सौभाग्यवती, सौभाग्यशालिनी ।

४७. **स्त्री के सधवा रहने की अवस्था**—अहिवात, सुहाग, सोहाग, सौभाग्य ।

४८. **विधवा**—अधवा, अनाथा, जालिका, धवहीना, पतिहीना, बेवा, मँगधोवनी, यतिनी, यती, रंडा, राँड़, विश्वस्ता ।

४९. **विधवापन**—बेवापन, रंडापा, वैधव्य ।

५०. **पतिव्रत**—पतिव्रत्य, पत्तिव्रत, पाकदामिनी, शुद्धचरित्रता, सतीत्व, सतीपन, सत्त ।

५१. **रजस्वला**—ऋतुमती, ऋतुवती, पुष्पवती, रजोवती ।

५२. **गर्भवती**—अंतर्वली, अपिन्नसत्वा, उदरिणी, गर्भिणी, गुर्विणी, गुर्वी, दोपस्ता, दोहदवती, पेटवाली, प्रजावती, ससत्वा, हामला ।

५३. **प्रसव**—जनन, प्रजनन, प्रसूति ।

५४. **प्रसूता**—अलवाँती, जच्चा, प्रसूता ।

५५. **पुत्रवती**—पुत्रवाली, पूती ।

५६. **सुन्दरी**—कलावती, कल्याणी, गोरी, रूपसि, विधुवदनी, विधुवैनी, शोभना, सुभगा, सुमुखी, वरानना ।

५७. **सुकुमारी**—कोमलांगी, मृदुलांगी ।

५८. **कामिनी**—कामवती, कामुका, कामुकी, रमणी, विलासिनी ।

५९. **सुनैनी**—तरललोचना, मीनाक्षी, मृगनैनी, मृगलोचना, मृगलोचनी, मृगाक्षी, वामाक्षी, सुनेत्रा, सुनैना, सुलोचिनी, हरिणाक्षी ।

६०. **स्तनयुक्ता**—सुस्तनी, सूरोजा, स्तनी ।

६१. **पतली कमर वाली स्त्री**—कृशोदरी, मंदोदरी ।

६२. **जिस स्त्री ने कभी रति न की हो**—अक्षतयोनि, अक्षता ।

६३. **कुबरी**—कुबड़ी, कुब्जा ।

६४. **कुलकलंकिनी**—कुलकलंक, कुलबोरन, कुलांगारिनी ।

६५. **कलह करने वाली**—अल्लामा, कर्कशा, कलहकारिणी, कलहप्रिया, कलहिन, कलहिनी, चंडी, चुड़ैल ।

६६. **कुलटा**—चपला, छिनार, छिनाल, परपुरुषगामिनी, पांशुला, पुंश्चली, भ्रष्टा, व्यभिचारिणी, स्वैरिणी ।

६७. **तेलमर्दन**—अभ्यंग, चंपी, तेलमर्दन, तेलमालिश, तैलमर्दन, स्नेहन ।

६८. **स्नान**—अवगाहन, आल्पव, आल्पाव, गुसल, गुस्ल, नहाना, निमज्जन ,मज्जन, स्नायन, हनाना ।

६९. **नहाना**—अन्हाना, अवगाहना, गुस्ल लेना, निमज्जन करना, स्नान करना ।

७०. **नहलाना**—अन्हवाना, नहवाना, स्नान कराना ।

७१. **शरीर पोछना**—अंगप्रोक्षण, अँगोछना, नहाना ।

७२. **निचोड़ना**—गारना, निचोरना, निचोना, निथारना, पसाना, फरियाना, सत निकालना, साफ करना, सार निकालना ।

७३. **चंदनादिवेलेपन**—चर्चा, चार्चिक्य, विलेपन ।

७४. **केशकर्म**—ऊँछना, ऐंछना, कंघी करना, काढ़ना, केशविन्यास, प्रवेणी, बाहना, सीमंत ।

७५. **शरीर का सँवारना**—अंगकर्म, अंगसंस्कार, आकल्प, टीमटाम, ठाटर, ठाटबाट ।

७६. **ठटना**—टटना, ठठना, ठाट बाट करना, बाट करना, बनना, पहनना, रचना, केश-विन्यास करना, सजना, सज धज करना, सजावट करना, सँवारना ।

७७. **सजाना**—चमकाना, दुरुस्त करना, प्रसाधन करना, प्रसाधित करना, वनावचोनाव करना, रचाना, विमंडित करना, शृंगार करना, सँवरना, सँवारना, सजाना, सजाना-वजाना, सजोना, सज्जित करना, सिंगारना, सुसज्जित करना ।

७९. **पहनावा**—आच्छादन, कपड़ालत्ता, पहिरन, पोशाक, भरनि, लिवास, वस्त्र ।

८०. **पहनना (कपड़ा आदि)**—धारण करना, परिच्छद करना, परिधान करना, परिधेय करना, पहरना, पहिनना, पहिरना, पेंधना, पेन्हना ।

८१. **निमंत्रण**—आमंत्रण, आह्वान, नवेद, निमंत्रन, न्योता, बुलावा, वोलावा, हँकारा ।

८२. **निमंत्रित**—आमंत्रित, आहुत, आहूत, न्यौतहरी, बुलाया ।

८३. **अनिमंत्रित**—अनाहूत, विना बुलाया ।

८४. **मेहमानदारी**—अतिथिपूजा, अतिथियज्ञ, अतिथिसत्कार, आतिथ्य, पहुनाई, पाहुनी, मेहमानी ।

८५. **न्योता देना**—आमंत्रण देना, नवेद देना, निमंत्रण देना, निमंत्रना, निमंत्रित करना, न्योतना, न्यौतना, बुलाना, बुलावा देना, हल्दी बाँटना ।

८६. **शरीक**—अंतर्गत, मिला, शरीक, शामिल, संसृष्टि, सम्मिलित ।

८७. **शरीक होना**—आना, भाग लेना, मिलना, शामिल होना, शिरकत करना, सम्मिलित होना, हिस्सा लेना, हाथ बटाना ।

८८. **रसोइयाँदार**—ठाकुर, वावरची, वाम्हन, ब्राह्मण, भंडारी, महराज, रसोइया, सुआर, सुवार, सूप, सूपक, सूपकार ।

८९. **रसोई बनाना**—खाना पकाना, चूल्हा जलाना, भोजन वनाना । दे० 'पकाना' ।

९०. **पकाना**—औटना, औटाना, उवालना, गाढ़ा करना, चुराना, जोश देना, बनाना, राँधना, रीधना, रीन्हना, सिझाना, सिद्ध करना ।

९१. **पका**—औंटा, गला, गला-पका, गाढ़ा, घुला, चुरा, पक्व, परिपक्व, रँधा, राँधा, रीन्हा, सिद्ध ।

९२. **पकना**—औंटा जाना, गाढ़ा होना, चुरना, पकना, पाकना, पक्व होना, रँधना, सिद्ध होना, सीझना ।

९३. **गूंथना (आँटा या बेसन आदि)**—कचरना, फेंटना, फेटना, मलना, मसलना, माँड़ना, मिलाना, रूँधना, रौंदना, सानना।

९४. **बघारना**—कल्हारना, छननमनन करना, छौंकना, छौंकना-बघारना, तड़का देना, तलना, फोरन देना, बघाड़ना, भूनना, भूंजना।

९५. **पगना**—ओतप्रोत होना, डूबना, निमज्जित होना, पगना, बूड़ना, भिगना, भिजना, भिनना, भीगना, भीजना, मग्न होना, रसना, रस में डूबना, लीन होना, सनना।

९६. **पगा**—ओतप्रोत, डूबा, निमज्जित, मग्न, रसा, लीन, सना।

९७. **भूंजना**—आग में डालना, तताना, ततौना, भर्जन करना, भुंजना, भूंदना, भूनना, भौराना, सेंकना।

९८. **खौलाना**—उबालना, कड़कड़ाना, कलकलाना, खदखदाना।

९९. **उबालना**—उबालना, औटना, औटाना, खौलाना, गरमाना, गर्म करना, गाढ़ा करना, जोश देना, पकाना, पक्व करना।

१००. **उबलना**—उवाल खाना, कड़कड़ाना, कलकलाना, गर्म होना, खौलना।

१०१. **सेरवाना**—जुड़वाना, जुड़ाना, ठंडा करना।

१०२. **सेराना**—जुड़ाना, ठंडा पड़ना, ठंडा होना, पानी होना, बर्फ होना, बसियाना, शीतल होना।

१०३. **जलाना (लकड़ी कोयला आदि)**—जराना, दग्ध करना, दहकाना, दाहना, धराना, प्रज्वलित करना, भस्म करना, भस्मसात करना, लहकाना।

१०४. **जलना**—आग लग जाना, खाक होना, जरना, दग्ध होना, दहना, नष्ट होना, भस्म होना, बरना, बलना, बरबाद होना, सुलगना, स्वाहा होना।

१०५. **अगियाना**—अगियाना, गर्म लगना, जलना, जलन होना, तप्त होना, तपना, दहना, दाह होना।

१०६. **उफनना**—उथलना, उफनाना, उबलना, उबाल आना, खौलना, गरम होना, गरमा जाना, जोश खाना, जोश में आना।

१०७. **पिघलना**—गलना, टघरना, टघलना, टेघरना, द्रवित होना, द्रवीभूत होना, पसिजना, पघिलना।

१०८. **धधकना**—जल उठना, ज्वलित होना, प्रज्वलित होना, भभकना, सुलुगना, सुलगना।

१०९. **चिनगारी**—चिनगी, लुत्ती, स्फुलिंग।

११०. **जलाना (चिराग़ आदि)**—अँजोरना, जराना, धराना, बारना, बालना, रोशन करना, लगाना।

१११. **बुझाना**—गुल करना, ठंढा करना, ठंडा करना, निर्वाण करना, बढ़ाना, बुताना।

११२. **नाश्ता करना**—कलेऊ करना, कलेवा करना, खरमटाव करना, खरमेटाव करना, खराई मारना, खराई मिटाना, जरजलपान करना, जलपान करना, पानी पीना, मुंह में डालना। 'नाश्ता' के लिए दे० 'जलपान'।

११३. **भूख**—अतृप्ति, अशनाया, इच्छा, क्षुत, क्षुधा, जिघत्सा, पेयगि, वुभुक्ष, वुभुक्षा, भूंक, भूक, भोजनेच्छा, रुचि, लालसा ।

११४. **भूखा**—अतृप्त, क्षुधातुर, क्षुधालु, क्षुधावंत, क्षुधावान, क्षुधित, वुभुक्षित, भुक्खड़, भुखालु ।

११५. **भुक्खड़**—भुखमरा, भुचमरा ।

११६. **भूखा होना**—खाली पेट होना, क्षुधित होना, छुधाना, वुभुक्षित होना, भुकाना, भुखाना, विभुक्षित होना ।

११७. **खाना**—आहार करना, खाना खाना, जीमना, जेंवना, पाना, पा लेना, प्रसाद पाना, विजय करना, वियारी करना, भोग लगाना, भोजन करना, भोजन पाना, रोटी खाना, विजय करना । 'खाना' के लिए दे० 'भोजन' ।

११८. **निगलना**—खा जाना, गटक जाना, गटकना, गपक जाना, गले के नीचे उतार जाना, गिटना, घूँटना, घोंटना, घोंट जाना, डकार जाना, निगरण करना, निगल जाना, लील जाना, लीलना ।

११९. **जुगाली करना**—जुगलाना, चवाना, पगुराना, पगुरी करना, रोमंथ करना ।

१२०. **आचमन करना—(भोजन के बाद हाथ मुंह धोना)**—अँचवना, अचना, अचवना, कुरला करना, कुल्ला करना, कुल्ली करना, मुँह धोना, हाथ-मुँह धोना।

१२१. **प्यासा**—तृषावंत, तृषोवान, तृषित, पिपासु, पियासल, पियासा ।

१२२. **प्यास**—उदन्या, उपलासिका, तर्ष, तृषा, तृष्णा, पानेच्छा, पिपास, पिपासा, पियास ।

१२३. **पीना**—अँचवना, अचना, अचवना, आचमन करना, पान करना ।

१२४. **स्वाद**—आस्वाद, ज़ायका, मज़ा, रस, सवाद।

१२५. **चखना**—आनंद लेना, आस्वादन करना, खाना, चीखना, ज़बान पर रखना, जुठारना, रसास्वादन करना, मज़ा लेना, जायका लेना ।

१२६. **चबाना**—काट खाना, चर्वण, करना, चाभना, चूसना ।

१२७. **सरस**—ज़ायकेदार, मज़ेदार, रस-युक्त, रसीला, सुस्वादु, स्वादिष्ट ।

१२८. **सूखा**—अनरस, अनाई, उकठा, कांतिहीन, खदरा, खसवासा, खुरखुरा, खुश्क, झुलसा, झूर, झूरा, नीरस, पिचका, मलिन, रसहीन, रुक्ष, रूखा, सीठा, शुष्क ।

१२९. **सरसता**—रसयुक्तता, रसीलापन, सुस्वादुता, स्वादिष्टता ।

१३०. **शुष्कता**—अनरसता, नीरसता, रस-हीनता, रुक्षता, रुखाई, सूखापन, सिठाई, सीठापन ।

१३१. **चुरमुरा**—कुरकुरा चुर्मुरा ।

१३२. **सूखना**—उकठना, उदास होना, कांतिहीन होना, झुरना, झुलसना, झुराना, निष्प्रभ होना, नीरस हो जाना, पिचकना, मलीन होना, मुरझाना, शुष्क हो जाना, रसहीन होना, सोखना ।

१३३. **सूखाना**—झुरवाना, झुरसाना, झुराना, झुलसाना, शुष्क करना, शोषण कराना, सुखवाना, सोखाना ।

**१३४. सोखना**—चूसना, रस खींचना, शुष्क करना, शोषण करना, शोषित करना, सोषना ।

**शोषक**—चूसक ।

**१३५. गर्मी**—आतप, उत्तप्तता, उत्ताप, उमस, गरमाई, गरमी, घाम, उष्णत्व, उष्म, उष्मा, चंड, तपन, तपनि, तपिश, ताप, दहग्गी, दहनि, सेंक ।

**१३६. सर्दी**—जाड़ा, ठंड, ठंढ, ठंढक, ठंढी, ठारी, पाला, शीतलता, सियाला ।

**१३७. गरम**—उत्तप्त, उष्ण, गर्म, जलता, तत्ता, तपित, तप्त, तात, ताता, तापित ।

**१३८. सर्द**—ठंडा, ठंढा, ठार, शांत, शीतल, सीतल, सरद, हिमवत ।

**१३९. गर्म करना**—आग दिखाना, आग पर रखना, गर्माना, तप्त करना, तपाना, ताप देना, धिकाना, दे० 'खौलाना' 'उबालना' ।

**१४०. सर्द करना**—जुड़वाना, ठंढा करना, शीतल करना ।

**१४१. गर्म होना**—उष्ण होना, तप्त होना, तमकना, दमकना, दवना, धिकना ।

**१४२. सर्द होना**—जूड़ होना, जुड़ाना, ठंढा होना, ठिठुर जाना, ठिठुरना, शीतल होना ।

**१४३. छिड़कना**—आर्द्र करना, उपसेचना, गीला करना, छिड़काव करना, छिरिकना, छींटना, तर करना, भरना, भिगाना, भिगोना, सिंचन करना, सिक्त करना, सींचना ।

**१४४. सिक्त**—आर्द्र, तर, नम, भींगा, भींजा ।

**१४५. ठिठुरना**—अकड़ना, काँपना, काठ होना, जड़ाना, जम जाना, जमना, ठंढ लगना, ठिठरना, थरथराना, पत्थर होना, शीत लगना, सर्दियाना ।

**१४६. गलना**—आर्द्र होना, क्षरण होना, घुलना, छरना, द्रवित होना, द्रवीभूत होना, नरमाना, पघिलना, पसिजना, पसीजना, पिघलना ।

**१४७. सर्वेश**—चक्रवर्ती राजा, सम्राट, सर्वेश्वर ।

**१४८. शासन**—अमलदारी, बादशाही, राज, राज्य, शास्ति, हुकूमत ।

**१४९. प्रभुत्व**—अख्तियार, अधिकार, आधिपत्य, कब्ज़ा, क़ाबू, पतित्व, पत्य, प्रभुता, प्रभुताई, वश, रउताई, वश, स्वामिता, स्वामित्व ।

**१५०. शासक**—अफसर, शास्ता, सरदार, हाकिम ।

**१५१. सरदारी**—अगुवाई, नेतागीरी, सरदारी ।

**१५२. जिस पर शासन हो**—शासित ।

**१५३. युवराज का पद**—युवराई, युवराजी, युवराज्य, यौवराज ।

**१५४. वज़ारत**—मंत्रिता, मंत्रित्व, वज़ीरी ।

**१५५. मंत्रणा**—मत, मंत्र, मशवरा, मशविरा, परामर्श, राय, सम्मति, सलाह ।

**१५६. परिषद**—परिषदी, सभाषद, सभासद ।

**१५७. प्रबंध**—आयोजन, इंतज़ाम, करीना, क़ायदा, पद्धति, बंदोवस्त, विधान, विधि, व्यवस्था ।

**१५८. कुप्रबंध**—अंधेर, अंधेर खाता, अंधाधुंध, अन्याय, अविचार, उपद्रव, गड़बड़, गड़बड़ी, धींगा-धींगी ।

१५९. **प्रबंध करना**—इंतज़ाम करना, चलाना, थाँभना, निर्वाहना, बनाना, व्यवस्था करना, संचालन करना, सँभालना, सँवारना, सुधारना ।

१६०. **संचालक**—आरंभक, आरंभकर्त्ता चलाने वाला, चालक, परिचालक, प्रवर्त्तक ।

१६१. **व्यवस्था**— करीनापन, क़ायदा, तरकीव, परंपरा, परिपाटी, श्रेणी, शृंखला, सिलसिला ।

१६२. **निरीक्षण**—जाँच, पड़ताल, देखभाल, देखरेख, निगरानी, निगहवानी, परीक्षण, परीक्षा, मुआइना ।

१६३. **नीरीक्षण करना**—'निरीक्षण' के पर्यायों में 'करना' जोड़कर पर्याय बनाए जा सकते हैं ।

१६४. **न्याय**—अदल, इनसाफ, इन्साफ, न्याउ, निर्णय, न्याइ, न्याव, विवेक ।

१६५. **अन्याय**—अंधेर, अनीति, बेइंसाफ, अन्याव ।

१६६. **न्यायी**—अदलपसंद, इंसाफ़ी, न्यायवान ।

१६७. **अन्यायी**—अनीतिवान, क्रूर, बेइंसाफ़ी ।

१६८. **न्याययुक्त**—न्याय्य, न्यायसंगत ।

१६९. **अत्याचार**—अंधेर, अनाचार, अन्याय, अनीति, अपकार, अविचार, उत्पात, जफ़ा, ज़वरई, ज़बरदस्ती, जोराजोरी, ज़ियादती, जुल्म, ज़ोरी, धींगा-धींगी, धींगामुश्ती, नृशंसता, सख़्ती ।

१७०. **अत्याचारी**—अनाचारी, अपकारी, जालिम, जुल्मी, नृशंस ।

१७१. **प्रताप**—इकवाल, एकवाल, ओज, ओजस्विता, कांति, तेज, दीप्ति ।

१७२. **प्रतापी**—तेजवंत, तेजवान, तेजसी, तेजस्वी, प्रभावशाली ।

१७३. **रोब**—ठाट, दवदबा, धाक, रुतबा, रोव, रौव ।

१७४. **रोबइल**—ठाटदार, धाक वाला, मातवर, रोवदार, रोवैल ।

१७५. **विप्लव**—अनैहा, अव्यवस्था, अशांति, आन्दोलन, इनकलाव, उत्पात, उथल-पुथल, उपद्रव, उधम, कंप, क्रांति, खलवली, दंगा, फ़साद, वखेड़ा, वग़ावत, वलवा, लड़ाई, लड़ाई-झगड़ा, विचलन, विद्रोह, हंगामा, हलचल, हुल्लड़ ।

१७६. **विप्लवी**—आंदोलनकारी, उत्पाती, उपद्रवी, ऊधमी, क्रांतिकारी, फसादी, वग़ावती, वलवाई, विद्रोही, हुल्लड़ी ।

१७७. **राजद्रोही**—क्रांतिकारी, वलवाई, बाग़ी, विद्रोही ।

१७८. **कानून**—आईन, क़ायदा, ज़ाब्ता, धारा, नियम, योग, रसूम, राजनियम, विधि ।

१७९. **क़ानूनदाँ**—कानूनियाँ, कानूनी, मुख़्तार, वकील ।

१८०. **कानूनी**—क़ानूनी, नियमानुकूल, वैध, वैधानिक ।

१८१. **नियमित**—क्रमवद्ध, नियमबद्ध, नियंत्रित, प्रतिबद्ध ।

१८२. **बेकायदा**—अवैध, ग़ैरकानूनी, नियम-विरुद्ध ।

१८३. **दफा**—एक्ट, दफ़ा, धारा ।

१८४. **मुकदमा**—अभियोग, केस, दावा, नालिश, फरियाद, मोकदमा ।

१८५. **अदालती**—कानूनी ।

१८६. **मसौदा**—खर्रा, पांडुलिपि, पांडुलेख, मसविदा ।

१८७. **जामिन**—प्रतिभू, लग्नक ।

१८८. **सम्मन**—अनुशासन पत्र, आज्ञापत्र, परवाना, फरमान, शासन, सफ़ीना, समन, हुक्मनामा ।

१८९. **प्रतिज्ञापत्र**—अहदनामा, इकरारनामा, प्रतिज्ञा-पत्र ।

१९०. **साक्षी देना**—गवाही देना, प्रमाण देना, सहादत देना, साख देना, साखी देना, साखना ।

१९१. **गवाही**—इज़हार, बयान, व्यान, शहादत, साक्षी, साखी ।

१९२. **प्रमाण**—उपपत्ति, परमाण, प्रत्यय, प्रमान, सबूत ।

१९३. **प्रमाणित करना**—उपपत्तित करना, प्रमाण देना, प्रमानना, प्रमानित करना, सबूत देना, साक्षी देना, साबित करना, सिद्ध करना ।

१९४. **मुहर**—छाप, छापा, मुद्रा, मोहर ।

१९५. **दूत का काम**—दूतकर्म, दूतता, दूतपन, दूतत्व, बसीठी ।

१९६. **रक्षक**—जामिक, ड्योढ़ीदार, दरवान, द्वारपाल, अगोरिया, पालक, भरैया, मुहाफ़िज, रक्ष, रखया, रखवाला, रखिया, रखैया, संतरी, संरक्षक, हमाल ।

१९७. **भक्षक**—खादक, नाशक, विनाशक, दे० 'नाश कर्ता' ।

१९८. **रक्षा**—अगोर, क्षेम, खबरदारी, देखरेख, निगरानी, पहरेदारी, बचाव, रक्षण, रखवाली, रखाई, रच्छा, संरक्षण, सुरक्षा, सेवा, हिफ़ाजत ।

१९९. **रक्ष्य**—पालव्य, सेव्य ।

२००. **पालना**—खिलाना-पिलाना, निर्वाहना, परवरिश करना, पालन-पोषण करना, पालना-पोसना, पोषण करना, पोसना, भरण करना, भरण-पोषण करना, रक्षा करना, रखना ।

२०१. **पलना**—तैयार होना, पनपना, परवरिश पाना, पाला-पोसा जाना, पालित होना, पोषण पाना, पोषित होना, पोस पाना, प्रतिपालित होना, बढ़ना, संरक्षण पाना, संरक्षता पाना, संरक्षित होना ।

२०२. **आश्रय**—अवलंब, अवलंबन, आधार, आसरा, पनाह, भरोसा, शरण, सहारा ।

२०३. **अनाश्रय**—अनाथ, अनाश्रित, असहाय, दीन, निरवलम्ब, निराधार, निराश्रय, बेभरोसा, बेसहारा ।

२०४. **सनाथ**—अदीन, नाथयुक्त, ससहाय ।

२०५. **अगोरना**—अगोरिया करना, चौकसी करना, चौकीदारी करना, चौकी देना, देखना, देख-रेख करना, रक्षा-करना, रखवाली करना, रखाना, पहरा देना, पहरेदारी करना, सुरक्षित रखना, हिफ़ाज़त करना ।

२०६. **चोरी**—कज़ाकी, क़ज्ज़ाकी, चौर्यकार्य, छापा, ठगई, ठगपन, ठगहाई, ठगहारी, ठगाई, ठगी, डकैती, डाका, डाकाज़नी, दस्युता, दस्युवृत्ति, धूर्तता, प्रतारण, बंचकता, बंचकताई, बंचना, बटपरा, बटपारी, बटमारी, लुटेरपन, हारीत ।

२०६. अ. चोरी न करना—अचौर्य, अस्तेय ।

२०७. सेंध—नकब, सेन्ह ।

२०८. ठगना—एेंठना, छल करना, छलना, जटना, धूर्तता करना, धोखा देना, प्रतारण करना, प्रतारित करना, फुसला कर ले लेना, भुलाना, भुलावा देना, मूँड़ना, लूटना, लूट लेना ।

२०९. झाँसना—झटकना, झटक लेना, झाँसा देना, झाँसा-पट्टी देना, झाँसा-पट्टी पढ़ाना, ठगना, ठगमूरी खिलाना, दम बुत्ता देना, धोखा देना, फुसलाना, बहकाना, बहलाना, भुलवाना, भुलावा देना, मार लेना ।

२१०. चुराना—अपहरण करना, अपहरना, अपहरित करना, उड़ा लेना, गिरहकट्टी करना, गिरह काटना, चोरी करना, छीनना, छीना-झपटी करना, छोरना, झटकना, झटक लेना, झपटना, ठगना, डकैती करना, डाका पड़ना, डाका मारना मार लेना, मूसना, लेना, ले लेना, हरण करना, हरना ।

२११. लूटना—खसोटना, चुराना, चोरी करना, छीन लेना, झटकना, झपट लेना, मार लेना, मूसना, ले लेना ।

२१२. ले लेना—खा डालना, मार लेना, हज़म कर लेना, हड़पना ।

२१३. छिन जाना—अपहरण हो जाना, अपहृत होना, अलग हो जाना, चोरी जाना, दूर हो जाना, नष्ट हो जाना, बरबाद हो जाना, रिक्त हो जाना, लुट जाना, विहीन हो जाना, हर जाना, हरण हो जामा ।

२१४. हत्या—आघात, क़तल, क़त्ल, ख़ून, वध, हनन, हिंसा ।

२१५. हत्यारा—ख़ूंख़ार, घातक, घातकी, घातिनी, घाती, मारक, संहारक, हिंसक, हिंसालु, हिंस्र, क़ातिल ।

२१६. आत्महत्या—आत्मघात, खुदकशी, खुदकुशी ।

२१७. आत्मघातक—आत्मघाती ।

२१८. मारडालना—खतम करना, ख़ून करना, घाना, घालना, घनना, नाशना, नासना, प्राण लेना, प्राणांत करना, बधना, विससना, विहंडना, मारना, लोथ डालना, विनासना, समाप्त करना, हतना, हत्या करना, हनना ।

२१९. लाश—माटी, मिट्टी, मुर्दा, लोथ, लोथि, शव ।

२२०. जुर्म—आक्षेप, अपराध, इजलाम, इलजाम, कसूर, गुनाह, दोष, पाप ।

२२१. क़ैदी—अपराधी, अभियुक्त, कैदी, दोषी, बंद, बंदा, बंदी, बंदीवान, बँदेरा, बंधुआ, बांदू, मुजरिम, मुलजिम ।

२२२. क़ैद—कारा, कारावास, कैद, कैदखाना, जेल, जेहल, बंदिगृह, बंध । दे० 'कारागार' ।

२२३. पकड़—ग्रसन, ग्रहण, ग्राह, गिरफ्तारी, धर पकड़ ।

२२४. पकड़ना—गिरफ़्तार करना, ग्रसना, ग्रहण करना, ग्रासना, थाँभना, थामना, थाम्हना, धरना, पकरना, लेना, संभालना, हथियाना, हस्तगत करना, हाथ में लेना ।

२२४. अ. दंड—जुर्माना, डाँड़, ताड़न, शासन, शास्ति, सज़ा, सजाई, सजाय ।

**२२५. दंडना**—अर्थ दंड लगाना, जुरमाना लगाना, डाँड़ लगाना, ताड़ना, ताड़ित करना, दंड लगाना, दंडित करना, पीटना, मारना, सज़ा देना ।

**२२६. दंडनीय**—दंडच ।

**२२७. अदंडनीय**—अडंड, अदंडच ।

**२२८. बध्य**—बधनीय, हननीय, हन्य ।

**२२९. सूली**—फांसी, प्राण दंड, शूली ।

**२३०. छुटकारा**—उद्धार, उबार, छुट्टी, छूट, निजात, निश्रेणी, निस्तार, निस्तारा, नेजात, मुक्ति, मोक्ष, रिहाई ।

**२३१. छुटकारा होना**—अज़ादी होना, उद्धरना, उद्धार पाना, छुटकारा पाना, छूटना, तरना, निर्वाण पाना, निसतरना, निस्तरना, प्राण बचना, बैतरनी पार होना, भवसागर पार होना, मुक्त होना, मुक्ति पाना, स्वतंत्र होना ।

**२३२. जिसका छुटकारा हुआ हो**—छूटा, छोड़ा, त्यक्त, निर्मुक्त, निस्तीर्ण, न्यस्त, मुक्त, रिहा । दे० 'स्वतन्त्र' ।

**२३३. उद्धारना**—आज़ाद करना, आज़ादी देना, उतारना, उद्धार करना, उबारना, छुटकाना, छुटकारना, छुटकारा देना, छुड़ाना, छोड़ना, तारण करना, तारना, त्राण देना, निसतारना, निस्तारण करना, निस्तारना, बँचाना, भौसागर पार करना, पार करना, पार लगाना, वचाना, बैतरनी पार करना, मुक्त करना, मुक्ति देना, मोचना, मोषना, सद्गति देना ।

**२३४. स्वतंत्र**—अज़ाद, अनियंत्रित, अपावृत, आज़ाद, उच्छृंखल, निरंकुश, निरयंत्रित, निरर्गल, निरवग्रह, निर्वंध, निमुक्त, बंधन-विहीन, मनमाना, मुक्त, यथाकामी, स्वच्छंद, स्वाधीन, स्वैर, स्वैरचारी, स्वैरी ।

**२३५. परतंत्र**—अंदर, अधीन, आधीन, अस्वच्छंद, आबद्ध, आयत्त, गुलाम, गृह्यक, जकड़ा, ताबे, निघिन, निघ्न, निरघिन, मातहत, परतंत, परवश, परवद्ध, पराधीन, बंध, बंधा, बद्ध, बसी, वशवर्ती, वशीभूत, शरण, शृंखलित ।

**२३६. स्वतंत्र करना**—'स्वतंत्र' के पर्यायों में 'करना' और 'स्वतंत्रता' के पर्यायों में 'देना' या 'प्रदान करना' जोड़कर पर्याय वनाए जा सकते हैं । जैसे 'आज़ाद करना' या 'मुक्ति देना' आदि ।

**२३७. परतंत्र करना**—बंधन में डालना, बाँधना । ऊपर की भांति 'परतंत्र' और 'परतंत्रता' के पर्यायों से इसके पर्याय वनाए जा सकते हैं ।

**२३८. स्वतंत्रता**—अज़ादी, आज़ादी, उच्छृंखलता, निर्वंधता, निमुक्तता, मनमानापन, मुक्ति, स्वच्छंदता, स्वातंत्र्य, स्वाधीनता, स्वैरचारिता, स्वैरता ।

**२३९. परतंत्रता**—अधीनता, आधीनता, गुलामी, ताबेदारी, परवशता, पराधीनता, बंधन, मातहती, वशता, वशिता, वशित्व, वश्यता ।

**२४०. आज्ञा**—अग्याँ, अनुज्ञा, अनुमति, अनुशासन, आदेश, इजाज़त, कहना, कहा, प्रचोदन, शासन, हुक्म ।

**२४१. आज्ञा देना**—अढ़वना, अर्हवना, आज्ञा करना, कहना, हुकमना, हुक्म देना, हुक्म लगाना ।

२४२. आज्ञाकारी—अनुगामी, आज्ञा-पालक, फ़रमाबरदार, हुक्मबरदार ।

२४३. आज्ञापालन—फ़रमाबरदारी, हुक्म-बरदारी ।

२४४. अनुसरण—अनुकृति, अनुगति, अनुगमन, नक़ल ।

२४५. अनुसरण करना—अनुकरण करना, अनुकार करना, अनुसरना, अनुहरना, नकल करना, पीछे चलना, पीछे-पीछे चलना ।

२४६. अनुगामी—अनुग, अनुगत, अनुज, अनुयायी, अनुसारी, नकल्ची ।

२४७. पटोलना—काँड़ना, कुचलना, दबाना, पलोटना, पलोवना, मलना, मींजना, मींसना, सेवना ।

२४८. मनाना—अनुनय करना, अनुराधना, पाँव पड़ना, प्रसन्न करना, प्रसादन करना, प्रार्थना करना, अनुहार करना, मनौती करना, मनौती मानना, मिन्नत करना, राज़ी करना, विनती करना, विनय करना, हाथ जोड़ना ।

२४९. नौकरी—अन्ना, कैंकर्य, किंकरता, खवासी, खिदमत, खिदमदगारी, चाकरी, चेराई, टहल, दासता, दासत्व, दासपन, दास्य, नौकरी, परिचरजा, परिचर्या, परि-चार, परिचारण, भृति, मुलाज़िमत, सहकारिता, सेवकाई, सेवा, सेवा-वृत्ति ।

२५०. प्रार्थना-पत्र—अप्लीकेशन, अरजी, अर्ज़ी, आवेदनपत्र, निवेदन-पत्र ।

२५१. प्रार्थी—अरज़ीदार, उम्मीदवार, निवेदक, सायल ।

२५२. निवेदन किया हुआ—निवेदित, प्रार्थित ।

२५३. उपाधि—ख़िताब, खेताब, डिप्लोमा, डिग्री, पद ।

२५४. डिग्री—योग्यता ।

२५५. योग्यता के अनुसार स्थान—ओहदा, जगह, नौकरी, पद, स्थान ।

२५६. एवजी—क़ायममुकाम, बजाय, स्थानापन्न ।

२५७. उपस्थित—आयात, उद्यत, तैयार, प्रतिपन्न, प्रस्तुत, वर्तमान, मौजूद, विद्य-मान, हाज़िर ।

२५८. अनुपस्थित—अनुद्यत, अप्रस्तुत, अभाव, ग़ायब, ग़ैरहाज़िर, बिना, रहित, शून्य ।

२५९. उपस्थिति—मौजूदगी, विद्यमानता. हाजिरी ।

२६०. अनुपस्थिति—अभाव, अविद्यमा-नता, ग़ैरमौजूदगी, गैरहाज़िरी, शून्यता ।

२६१. उपस्थित रहना—अछना, मौजूद रहना, रहना, वर्तमान रहना, स्थित रहना, हाज़िर रहना, हाजिर होना, होना ।

२६२. लड़ाई—अनीक, अभिसम्पात, अभ्या-मर्द, आनाह, आयोधन, आस्कंदन, आहव, आहर, कंदन, कटकट, कलह, घमसान, घमासान, घोरण, जंग, जुज्झ, जुझार, जुद्ध, जूझ, दंगा, दारण, पुष्कर, राजदारी, बराक, भारत, भारथ, मार, मारका, मारकात, युद्ध, रण, रणरंग, रन, रोला, लरनि, लराई, विग्रह, विदारण, संकुल, संगर, संग्राम, संप्रहार, संयुग, समनीक, समर, समाघात, समित, समिति, समिथ, समीक, समोह, सामना ।

२६३. **हरावल**—हरवल, हरावर, हिरावलि, हिरौल।

२६४. **क़तार**—अवलि, पंक्ति, पंगत, पंगति पद्धति, पाँती, माल, माला, श्रेणी, शृंखला, सिलसिला।

२६५. **युद्धनाद**—युद्धघोष, ललकार, हल्ला, हांक, हुँकार, हूहू।

२६६. **धारदार**—अनियारा, तीक्षण, तीक्ष्ण, तेज, नुक़ीला, नोकदार, पैना।

२६७. **टेना**—टेवना, तीखा करना, तेज़ करना, धार देना, पत्थर चटाना, पैना करना, रगड़ना, सान चढ़ाना।

२६८. **नोक**—अनी, किनारा, सिरा।

२६९. **नुकीला**—अनियारा, नोकदार।

२७०. **हथियारबंद**—शस्त्रधारी, सशस्त्र।

२७१. **धनुर्धारी**—कमनैत, कमानिया, तीरअंदाज, धनक, धनुर्धर, धनुष्क, धनुष्मान, धन्वी, निषंगी, बानइत, बानैत, लघुहस्त, शरमल्ल, सरवंधी।

२७२. **सेनापतित्व**—सेनापत्य, सैनापत्य।

२७३. **वीर**—अनंतवीर्य्य, गंडीर, तरस्वी, बहादुर, रावत, विक्रांत, वीरकेशरी, शूर, शूरवीर, शूरमा, शूरा, सामंत, सिकोही, सूरमा।

२७४. **कायर**—कातर, कदराह, कादर, गादर, गादड़, गीरी, गीदड़, चकित, डरपोक, बुज़दिल, पस्तहिम्मत, भगोड़ा, भगौहाँ, भग्गू, भीर, भीरु, राढ़, लिदार, सियार।

२७५. **वीरता**—बहादुरी, बीरताई, शूरता, शूरताई, सूरमापन।

२७६. **कायरता**—कदराई, कातरता, कादरता, गीदड़पना, बुज़दिली, भीरुता।

२७७. **पराक्रम**—दम, बल, वीर्य, सामर्थ्य, हिम्मत। दे० 'वीरता'।

२७८. **पराक्रमी**—प्राक्रमी, सामर्थी, सामर्थ्यवान, हिम्मती। दे० 'वीर'।

२७९. **घायल**—आहत, चुटैल, चोटिल, जख़मी, जख्मी, ताड़ित, प्रताड़ित, प्रहारित, व्रणित, हताहत।

२८०. **प्रहार**—आक्रमण, आघात, चोट, टक्कर, ठोकर, ताड़न, ताड़ना, थपेड़ा, थप्पड़, धक्का, पिटाई, मार, वार।

२८१. **प्रहारना**—आघात करना, चोटकरना, ठोंकना, ताड़ना, पिटाई करना, पीटना, मारना, वार करना।

२८२. **तोहफ़ा**—उपहार, पाहूर, सौग़ात।

२८३. **भेंट**—अंकोट, अँकोर, नज़र, नज़राना, पहुरा, पाहुर, वयना, वायन, भेंट।

२८४. **पुरस्कार**—इकराम, ईनाम, इनामइकराम, उपहार, पारितोषिक, बख़सीस, बख्शिश।

२८५. **रोज़गार**—कामधंधा, कामधाम, कारबार, तेजारत, तिज़ारत, दुकान, धंधा, निगम, पण, पराय, पाण, बनिज, वाणिज्य, बिज़नेस, बैपार, रुजगार, व्यवसाय, व्यवहार, व्यापार, व्योपार, व्यौपार।

२८६. **रोज़गारी**—कारबारी, ताजिर, पणी, परायपति, वणिक, बैपारी, व्यवसायी, व्यवहारी, व्यापारी, व्यौपारी, साहूकार, सेठ, सौदागर।

२८७. **श्रम**—अध्यवसाय, आयास, उद्यम, उद्योग, क्लेश, परिश्रम, प्रयत्न, प्रयास, मशक्कत, मसक्कत, मेहनत, रगड़, श्रांति।

२८८. **श्रमी** — अध्यवसायी, उत्साही, उद्यमी, उद्योगी, कर्मठ, कर्मशूर, परिश्रमी, मशक्कती ।

२८९. **उद्योगसंबंधी**—औद्योगिक, व्यावसायिक, व्यापारिक ।

२९०. **बेचना**—फरोख्त करना, बै करना, बिक्री करना, मोल देना, विक्रय करना ।

२९१. **खरीदना**—कीनना, क्रय करना, क्रीत करना, बिसहना, बेसाहना, बै करना, मोल लेना ।

२९२. **बिक्री**—फ़रोख्त, विक्रय, विक्रयण ।

२९३. **क्रय-विक्रय**—फरीदफरोख्त, हटवाई ।

२९४. **बिकाऊ**—क्रय्य, पण, पराय, माल, विकाऊ, विक्कू, सौदा ।

२९५. **खरीदा हुआ**—क्रीत, क्रीतक ।

२९६. **घटिया**—घटिहा, मामूली, सस्ता, सादा, हलका ।

२९७. **उमदा**—अच्छा, ऊँचा, टिकाऊ, बढ़िया, बेशकीमत ।

२९८. **सस्ती**—अमहार्घता, सस्ताई, सस्तापन ।

२९९. **महंगी**—गिरानी, गेरानी, मँहगाई, महँगापन, महर्घता ।

३००. **विनिमय**—अदला-बदला, तबदीली, तबादला, परिवर्त, परिवर्तन, बदला, लेन-देन ।

३०१. **हानि**—कमी, खिसारा, घट्टा, घटी, घाटा, चपत, टोटा, धक्का, नुकसान, हान ।

३०२. **लाभ**—आमद, आमदनी, नफ़ा, परायफल, मुनाफ़ा ।

३०३. **पेशा**—उद्यम, काम, कार्य, धंधा, व्यवसाय ।

३०४. **लहना**—पावना, लेहन, लेन ।

३०५. **अमानत**—खुत्थी, खुथी, थाती, धरोहर ।

३०६. **उपभोग**—इस्तेमाल, उपयोग, व्यवहार, प्रयोग, प्रयोजन ।

३०७. **उपभोग करना**—आनंद लेना, इस्तेमाल करना, उड़ाना, काम में लाना, खाना, पाना, प्रयोग करना, विलसना, भोगना, हक्के लगाना ।

३०८. **फेरना**—बहोरना, लौटाना, वापस करना, वापिस करना ।

३०९. **खेती**—अनृतकर्म, काश्त, काश्तकारी, किसानी, कृषि, कृषिकर्म, खेतीबाड़ी, खेतीबारी, गृहस्ती, गृहस्थी ।

३१०. **कियारी**—कियार, कियारा, केदार, क्यारी ।

३११. **जोतना**—कोन करना, चास करना, चासना, सोमरा करना, हर चलाना, हल चलाना ।

३१२. **हेंगा**—हेंगी, पटेला ।

३१३. **हेंगाना**—पटेला देना, सुहागा देना, हेंगा देना, हेंगियाना, सम करना ।

३१४. **बोना**—छीटना, बावग करना, बीज डालना, बीया डालना, वपन करना, वीर्य डालना ।

३१५. **जमाना**—अंकुरित करना, उगाना, उदय करना, उत्पन्न करना, जन्माना, बोना, वपन करना ।

३१६. **अंखुआना**—अंकुरना, अंकुर फेकना, अंकुर फोड़ना, अँकुराना, अँकुरित होना, अँखुआ फूटना, उगना, उत्पन्न

होना, उमड़ना, उभरना, उपजना, ऊपर आना, जन्मना, जमना, निकलना, परगट होना, प्रकट होना, बढ़ना, वाहर आना।

३१७. **रोपना**—पेड़ लगाना, बोना, रोपनी करना, लगाना, वपन करना ।

३१८. **आबपाशी करना**—ओड़िचा चलाना, छिड़कना, ढेंकुल चलाना, दोन चलाना, दौरी चलाना, पानी देना, पुर चलाना, पुलाव करना, भरन करना, भरना, भराव करना, सिंचिया करना, सींचना, सींचाई करना ।

३१९. **लहलहाना (बनस्पति)**—उमगना, कचूर होना, खिलना, पनपना, पल्लव फूटना, पल्लवित होना, प्रफुल्लित होना, फूलना, लहराना, विकसना, हराभरा होना, हरा होना ।

३२०. **खलिहान**—खरिहान, खल, खँलियान, लाटा ।

३२१. **चहलना**—कचलना, काँड़ना, कुचलना, कूंचना, कूटना, गींजना, माँड़ना, लतियाना ।

३२२. **कारीगर**—कलाकार, दस्तकार, मिस्त्री, शिल्पकार, शिल्पजीवी, शिल्पी ।

३२३. **कारीगरी**—दस्तकारी, निर्माणकला, शिल्प, शिल्पकला, शिल्पविद्या, सिलप, सिलिप, हस्तकला, हस्तकौशल ।

३२४. **जड़ना**—जटित करना, जड़ाई करना, पच्ची करना, पच्चीकारी करना, बैठाना, लगाना ।

३२५. **जड़ित**—जटित, जड़ाऊ, जड़ुआ ।

३२६. **जादू**—इंद्रजाल, खेल, तमाशा, तिलस्म ।

३२७. **जादूगर**—इंद्रजाली, ऐंद्र, जालिक, मायावी, मायिक ।

३२८. **जादूगरी**—इन्द्रजाल, तिलस्म, माया, मायाकर्म ।

३२९. **कुश्ती**—नियुद्ध, वजनी, वाहुयुद्ध, मल्लयुद्ध, मल्ल-क्रीड़ा, लड़ाई ।

३३०. **ललाई लिये हुये**—ललौहाँ, रतनाए ।

३३१. **ललाई लिये काला रंग**—आकिलखानी, कपोती, कृष्ण लोहित, धूमिला, धूगल, धूमरा, धूमला, धूमिल, धूम्र ।

३३२. **भूरापन लिये लाल** — पिंगल, पिंजर ।

३३३. **कुसुम रंग का**—कुसुंमा, कुसुंभी, कुसुम ।

३३४. **खाकीरंग**—कंजई, करंजुवा, कापिल, खाकी, धुलिया, पंडु, पंडुर, भूरा, मटमैला, मटियाला, मटियाली, मटिला, मटीला, मुलतानी ।

३३५. **लाह का बना हुआ रंग**—अलक्त, अलक्तक, अलता, जावक ।

३३६. **सुनहला**—अगरई, अमरसी, सुनहरा, सुनहली, सोनवाल, सोनहरा ।

३३७. **मैला**—झाँकवर, झाँवर, मटमैला, समल । दे० 'काला' 'मैला' ।

३३८. **गेहूं के रंग का**—गंदुमी, गेहुँआँ ।

३३९. **लाख के रंग का**—गुरी, लवखी, लाखी ।

३४०. **धुयें के रंग का**—धुंमिला, धुमराला, धूमिल, धूम्र, धूम्रवर्ण ।

३४१. **खैर के रंग का**—कत्थई, खैरा, मलगिरी ।

३४२. **बेरंग**—निरंग, बदरंग, बिरंग, बेरंगा, फक, मलिन, विरस, विवर्ण ।

३४३. **पंच रंगों का**—पँचरँग, पँचरँगा, पचरंगा ।

३४४. **गहरा रंग**—शोख, चटक ।

३४५. **उलाहना**—उपालंव, उपालंभ, ओलंबा, ओलंभा, ओरहन, ओरहना, ओलहना, ओलाहना, गिला, शिकवा, शिकवा-शिकायत, शिकायत ।

३४६. **उलाहना देना**—उपालंव देना, उपालंभ देना, उपालंभना, ओलहना, शिकवा-शिकायत करना, शिकायत करना ।

३४७. **पछताना**—अफसोसना, अनुताप करना, अफसोस करना, अनुतापना, चिंतातुर होना, चिंतित होना, झंखना, झखना, झींखना, पछतावा करना, पछतावना, पश्चाताप करना, हाथ मलना ।

३४८. **पछतावा**—अंवरीष, अनुताप, अपसोस, अफसोस, खेद, चिंता, पछतानि, पछताव, पश्चाताप, पश्चानुताप, रंज, सोच, हसरत, हैफ़ ।

३४९. **प्राप्त**—अधिकृत, उपलब्ध, मिला, लब्ध, हस्तगत, हासिल ।

३५०. **पाना**—अधिकृत करना, उपलब्ध करना, प्रापण करना, प्राप्त करना, प्राप्ति करना, लभना, लहना, हस्तगत करना, हासिल करना ।

३५१. **धड़कना**—उछलना, कंपित होना, कँपना, डरना, थरथराना, थर्राना, दहलना, धकधक करना, धड़धड़ करना, धड़धड़ाना, धरकना, धुकधुकाना, फड़कना, हिलना, स्पंदन करना, स्पंदित होना ।

३५२. **पठाना** — पठावना, पहुँचाना, प्रस्थापित करना, भेजना ।

३५३. **मंगाना**—मँगवाना ।

३५४. **माँगना**—जाँचना, याचना, याचना करना ।

३५५. **पठाया**—भेजा, प्रेषित, पहुँचाया ।

३५६. **माँगा**—जाचा, मँगाया, याचित ।

३५७. **निबाहना**—चलाना, निर्वाह करना, निर्वाहना, निर्वाह करना, पार-घाट लगाना, पार लगाना, पूरा करना, समाप्त करना सिद्ध करना ।

३५८. **निवाह**—चलाव, निरवाह, निर्वाह, पार, पारघाट, पालन ।

३५९. **मथना**—विलोड़ना, विलोना, रिड़कना, मंथन करना, महना ।

३५९. अ. **मंथन**— विलोड़न, मथना, मथाई ।

३६०. **झाड़ना**—ओझइती करना, भूत उतारना, झाड़ना-फूंकना, झाड़-फूंक करना, झारना, टोना-टोटका करना, फूंक डालना, मंत्र फूंकना, सोखइती करना, सोखैती करना ।

३६१. **डंक**—आँड़, दंश ।

३६२. **डंक मारना**—आँड़ मारना, आर धँसाना, डंक मारना, डसना, डाँस मारना, दंश मारना, दँसना ।

३६३. **गुदगुदाना**— गुदराना, गुदुराना, गुलगुलाना ।

३६४. **गुदगुदी**—गुदगुदाहट, गुदुराहट, गुलगुलाहट ।

३६५. **सड़ना**—उवसना, गंधाना, गलना, वजवजाना, वसियाना, भजभजाना, सड़न होना, सरना ।

३६६. **बदबू करना**—गंध देना, गंधाना, दुर्गंध करना, वदबोय करना, बसाना, बस्साना, मँहकना । दे० 'सड़ना' ।

३६७. **गंध लेना**—आघ्राण करना, घ्राण लेना, वास लेना, बू लेना, महक लेना, सूंघना ।

३६८. **फूलना (फूल)**—कुसुमित होना, खिलना, खुलना, पुष्पित होना, प्रस्फुटित होना, मुस्कुराना, विकसित होना, हँसना ।

३६९. **सुगंधित करना**—गंधयुक्त करना, गंधाना, गंधित करना, गमकाना, वासना, महकाना, सुगंधियुक्त करना, सुवासित करना ।

३७०. **उपाय**—अभियुक्ति, करीना, गौं, जुक्ति, चाल, जुगत, जुगुत, जोगाड़, ढंग, ढव, तदबीर, तरकीब, तरह, तरीक़ा, तर्ज़, तारघात, तौर, प्रकार, पद्धति, प्रणाली, फ़िक्र, यत्न, युक्ति, युगति, योग, रीति, विधान, शैली, साधन, सुविस्ता, सुबीता, सुभीता ।

३७१. **अभिप्राय**—अभिलाषा, आकांक्षा, आशय, इच्छा, उद्देश्य, कांक्षा, कामना, कारण, तातपर्य, तात्पर्य्य, ध्येय, नीयत, मंशा, मंसा, मतलव, लक्ष्य, वजह, सम्मति, स्पृहा, हेतु ।

३७२. **जरीया**—जरिया, वसीला, साधन, हीला ।

३७३. **हीला-हवाला**— धँधला, वहाना, वहानावाज़ी, वहानेवाज़ी, वहेरी, मिस, हीला ।

३७४. **ऐब**—कलंक, खराबी, चिन्ह, चिह्न दाग, दोष, धब्बा, बुरा, बुराई, लांछन ।

३७५. **निशान पड़ना**—उपट आना, उपटना, उभर आना, चिन्ह पड़ना, चिह्न पड़ना, दाग पड़ना, दगिआना, धब्बा पड़ना ।

३७६. **करक**—कड़क, चिलक, चिल्हक, टपक, टभक, टभकन, टीस । दे० 'दर्द' ।

३७७. **करकना**—कड़कना, कसकना, खटकना, गड़ना, चिलकना, चिल्हकना, चुभना, टीस मारना, टपकना, टभकना, डभकना, दर्द करना, दुखना, पीड़ा देना, फटना, फाटना, शूल उठना ।

३७८. **चाँप चढ़ाना**—चपाना, चाँपना, ज़ोर डालना, थोपना, दबाव डालना, दाबना, विवश करना ।

३७९. **अंगड़ाना**—अंगड़ाई लेना, अँगराना, अँगिराना, ऐंड़ाना, वदन तोड़ना ।

३८०. **पंखा डुलाना**—पंखा करना, पंखा खींचना, पंखा चलाना, पंखा झलना, झलना, पंखा हिलाना, पंखा हाँकना, विजन करना, विजन डुलाना, हवा करना ।

**नोट**—सभी 'पंखा' के स्थानों पर 'पंखी' रखकर भी पर्याय बना सकते हैं । इसी प्रकार 'हवा' के स्थान पर 'वायु' आदि रखकर भी । दे० 'पंखा' ।

३८१. **कतराना (रास्ता)**— अँदाना, काटना, बचाना ।

३८२. **अंवासाना**—अनवासना, जुठारना ।

३८३. **उपनाम**—उर्फ़, छद्म, छद्मनाम, तख़ल्लुस ।

३८४. **पता**—ठिकाना, ठेकान, निशान, पता-ठेकाना ।

३८५. **अफवाह**—उड़ती खबर, किंवदन्ती, गप, जनप्रसिद्धि, जनरव, जनश्रुति, झूठी ख़बर, वार्ता ।

३८६. **रहस्य**—अंत, भेद, मन की बात, बात, मर्म, मर्मवाक्य, राज़ ।

३८७. **औकात**—विसात, वित्त, शक्ति, समर्थ, समाई, हैसियत ।

३८८. **घुमाव**—ऐंठन, उमेठन, बल, मरोड़, मुर्ही, लपेट ।

३८९. **फल**—अंत, नतीजा, परिणाम, फर ।

३९०. **चलाना**—कपड़छान करना, चलनी करना, छान करना, छानना, झाड़ना, झारना ।

३९१. **सहेजना**—देख भाल कर लेना, सँइतना, सँभालना, सँभाल करा देना, समझ बूझ लेना, सुपुर्द करना, सौंपना, सौजना ।

३९२. **धुन होना**—धुन लगना, धुन चढ़ना, रट लगना, सनक सवार होना, सनक होना, हुब होना ।

३९३. **समता**—उपमा, जोड़, तशबीह, तारतम्य, पटतर, मिलान, मुक़ाविला, मुशाबहत, सदृशता, सादृश्य ।

३९४. **विषमता**—असमता, वैर, विरोध ।

३९५. **मिलाना**—तुलना करना, वरावरी करना, पटतरना, मुकाविला करना, समता करना ।

३९६. **खिंचाव**—आकर्षण, खिंचाई, खींच, तनाव ।

३९७. **खींचना**—आकर्षना, कर्षना, खसीटना, ऐंचना, घसीटना, तानना ।

३९८. **खिंचाना**—कर्षवाना, खिचवाना, तनवाना, तनाना ।

३९९. **भरभराना**—रोमांच होना, रोमांचित होना, रोआँ खड़ा होना ।

३९९. अ. **रोमांच**—पुलक, लोमांच ।

४००. **उथल-पुथल**—अदल-वदल, अव्यवस्था, इधर का उधर, उलट फेर, उलटा-पलटी, गड़बड़ी, फेरफार, व्यतिक्रम, विपर्य्यय, हेरफेर ।

४०१. **उथल पुथल करना**—अंडबंड करना, अस्तव्यस्त करना, उथलना, उलटना, उलटना-पुलटना, उलट-पुलट करना, उलट-फेर करना, औंधाना, गड़बड़ करना, नीचे ऊपर करना, पलटना, लौट-पौट करना, हेर-फेर करना ।

४०२. **उलटना**—औंधना, उलट जाना, उलटा होना, नीचे ऊपर होना, पलटना, विलटना ।

४०३. **रिश्ता**—ताल्लुक, नतई, नताई, नाता, नातेदारी, रिश्तेदारी, संवंध, हितई, हिताई, संपर्क ।

४०४. **व्यक्ति**—आदमी, जन, मनई, मनुष्य, व्यक्ति, व्यष्टि, शख्स । दे० 'मनुष्य' ।

४०५. **अपना**—अपान, आपन, आत्म, आत्मिक, जाती, नज़दीकी, निज का, निजी, स्व, स्वकीय, स्वयं का, स्वीय, व्यक्तिगत ।

४०६. **ग़ैर**—अन्य, अलग, ऐरा-गैरा, ऐरागैरू, जुदा, दूसर, दूसरा, न्यारा, पराया, पराए, परावा, विराना, वेगाना, भिन्न ।

४०७. **अपनापन**—अपनत्व, अपनाव, आत्मता, आत्मपन, आत्मिकता, स्वकीयता, आत्मीयता ।

४०८. **अपरत्व**—ग़ैरियत, परायापान, वेगानगी, वेगानापन, भिन्नता ।

४०९. **अपनाना**—अंगीकार करना, अंगेजना, अपना करना, अपनाना, आश्रय देना, ग्रहण करना, लेना, स्वीकार करना ।

४१०. **त्यागना**—दे० 'ठुकराना' 'छोड़ना' 'त्यागना'।

४११. **स्पर्श**—छुवाव, परस, लगाव, सटाव।

४१२. **छूना**—परस करना, परसना, लगना, सटना, स्पर्श करना, हाथ रखना, हाथ लगाना।

४१३. **स्पर्शजन्य**—छुतहा, संक्रामक।

४१४. **उतरना**—अवतरण करना, अवतरना, अवतीर्ण होना, आरपार जाना, पार करना, पार जाना, हलना, हेलना।

४१५. **डूबना**—गचक्का खाना, गचकी खाना, गोता खाना, बूड़ना, समा जाना।

४१६. **डुबाना**—गोतना, गोता देना, बुड़ाना, भितराना।

४१७. **डुबकी**—गचक्का, गोता, डुब्बी, बुड़की, बुडुकी।

४१८. **उतराना**—ऊपर आना, तैरना, पैरना, पौड़ना, पौरना।

४१९. **बहाना**—बहा देना, प्रवाहित करना, फेंकना, भसाना, सिराना, सेरवाना।

४२०. **तैरना**—उतराना, तरना, तरित होना, तिरना, पँवरना, पैरना, पौंड़ना, पौंरना।

**विलोम**—दे० 'डूबना'।

४२१. **तैराक**—तैरहिया, पौंरहिया, पौंराक।

४२२. **डूबने वाला**—गोताखोर, डुब्बा, पनडुब्बा, बुड़ुवा।

४२३. **शपथ**—अहद, आन, कसम, किरिया, प्रतिज्ञा, सौगंद, सौगंध, हलफ़।

४२४. **शपथ खाना**—कसम लेना, हलफ़ उठाना। कसम, किरिया, सौगंद, सौगंध, आदि, में 'खाना' जोड़कर और भी शब्द बनाए जा सकते हैं।

४२५. **निश्चय**—करार, इकरार, निर्णय, निर्धार, निर्धारण, निश्चै, निहचै। दे० 'संकल्प'।

४२६. **निश्चय करना**—ठीक करना, तै करना, नियत करना, निर्धारना, निर्धारित करना, निश्चित करना, सुनिश्चित करना।

४२७. **संकल्प**—अहदिय, इकरार, इरादा, कौल, दृढ़, दृढ़निश्चय, प्रण, प्रतिज्ञा, वादा, विचार, संकलप।

४२८. **संकल्प करना**—क़ौल करना, प्रण करना, प्रतिज्ञा करना, वचन देना, वचनबद्ध होना, हठना, हाथ उठाकर कहना।

४२९. **अवशिष्ट**—अवशेष, उवरा, बचत, बचा, बाकी, शेष।

४३०. **निछावर**—उतारा, उत्सर्ग, निछावर, न्यौछावर, बलि, वारन, वारना, वारफेर।

४३१. **अँटना**—अँट जाना, अटना, अमाना, आना, अट जाना, भरना, समाना।

४३२. **न अटना**—अधिक होना, अधिकाना, उंवरना (किसी बर्तन आदि में)।

४३३. **अस्त**—अस्थमित, डूबा, समाप्त।

४३४. **अस्त होना (ग्रह आदि)**—अथना, अथवना, अथाना, अस्तमना, ख़तम होना, डूबना, समाप्त होना।

४३५. **क्रम**—तरतीब, तारतम्य, श्रृंखला, सिलसिला।

४३६. **क्रमानुसार**—करीने से, क्रमयुक्त, क्रमशः, क्रम से, क्रमानुकूल, क्रमिक,

तरतीब से, तरतीबवार, शृंखलाबद्ध, सिल-सिलेवार ।

४३७. बेक्रम—अंड-बंड, अस्त-व्यस्त, उलटा-पलटा, उलटा-पुलटा, गड़बड़, बेढ़ंग, बेतरतीब, विपर्य्यस्त ।

४३८. विस्मय—अचंभव, अचंभा, अचंभो, अचरज, आश्चर्य, करामात, गजब, चमत्कार, चमत्कृति, ताज्जुब, तिलस्म, हैरत ।

४३९. विस्मयकारी—आश्चर्यजनक, करामाती, गज़ब का, चमत्कारिक, चमत्कारी, चामत्कारिक, तिलस्मी, हैरतअंगेज़ ।

४४०. विस्मित—अचंभित, आश्चर्यचकित, आश्चर्यान्वित, आश्चर्यित, चकित, चकृत, चमत्कृत, दंग, हक्का-बक्का ।

४४१. चकराना—अकबकाना, अवाक् होना, आश्चर्यचकित होना, आश्चर्य से इधर उधर ताकना, काठ मार जाना, काठ हो जाना, घबड़ाना, चकना, चकपकाना, चित्रवत होना, जकना, जड़ हो जाना, दंग रह जाना, पत्थर हो जाना, पैर तले की ज़मीन सरकना, भौंचक्का होना, स्तंभित होना, स्तब्ध होना, हकबकाना, हवास गुम होना, होश उड़ना, होश ठिकाने होना । दे० 'सन्न हो जाना' ।

४४२. ब्रह्मचर्य—प्रथमाश्रम, लंगोटबंदी, स्खलनशून्यता ।

४४३. अपरिग्रह—धन त्याग ।

४४४. परिग्रह—धनसंग्रह ।

४४५. अहिंसा—परपीड़नहीनता ।

४४६. हिंसा—परपीड़न ।

४४७. अहिंसक—अहिंस्र ।

४४८. हिंसक—परपीड़क, हिंस्र ।

---

# अनुक्रमणी

[ शब्दों के आगे लिखे अक्षर और अंक पीछे दिए गए पर्यायों के शीर्षांक है। ]

## अ


अँइचाताना ज ४९४
अंक क ३१०, ख २२८, ख २९९, ख ५५६ ख ६०९, ग १२, ग ७६, ङ ३०३, ज ४५७,
अंकगणित ख ५५३
अँकड़ जाना ज ८१
अँकड़ा ङ ५७२
अँकड़ू ज ९९
अंकन करना ख २९४
अंक भरना ज १५२
अंकमाल ज १५०
अँकवाना ज ९६७
अँकवार ग ७६, ज १५०
अँकवार भरना ज १५२
अँकाना ज ९६७
अंकित ख १७
अंकित करना ख २८८, ख २९४
अंकुर घ २४, घ २६
अँकुरना झ ३१६
अंकुश ङ ८२, ङ २१८, ङ ३९८, ज ७७८
अँकोल घ ९५
अँखड़ी ग १९
अँखुआ घ २४
अँखुआना झ ३१६
अंग क ५८५, ख १३, ग ११, ग १२, ग १३०
अंगज क २७१, ग २४७, ग २५०
अँगड़ाई लेना झ ३७९
अँगड़ाना झ ३७९
अँगद क ३७२, क ३८३, ङ ३३३, ३५०
अँगना च १४५
अँगनाई च १४५
अंगभंगी ज ५३७
अंगरखा ङ २५२
अंगराग ङ ३२२
अँगराना झ ३७९
अंग लगाना ज १५२
अंगहीन क २७१, ज ५३९
अंगा ङ २४३, ङ २५२,
अंगार ङ १०२
अँगारी घ २५१
अँगिया ङ २६९
अंगिरा क ५७८, च ७४
अँगिराना ज ९०
अंगीकार ज १७९, ज १८६, ज १८८
अंगीकार करना ज १८३, झ ४०९
अंगीठी ङ ४२१
अँगुली ग ६७, ग ४४४
अंगुलीय ङ ३५८

अंगुश्त ग ६७
अंगुश्तरी ङ ३५८
अंगुश्ताना ङ ३५७
अंगुष्ठ ग ७०
अँगुसी ङ ५२७
अंगूठा ग ६९, ग ७०,
अंगूठी ङ ३३६, ङ ३५८
अंगूर ख ५२८, घ ३४३
अंगूरी ख ४१, ख ५५
अँगेजना ज १५२, ज १८३, झ ४०९
अँगोछना झ ७१
अँगोछा ङ २५६
अँगोछी ङ २५६
अंग्रेज ग ३६५
अंघ्रि घ १३
अँचल ङ २७३, च २८०
अँचला ङ २७३
अँचवना झ १२०, झ १२३,
अँचार ङ १३७, ङ २७३
अंजन ख ३०६, ग ५३१, ग ५६९, ग ८, ङ ३०१, ङ ३०५, च ८८, छ १४३,
अंजना क ३१४, क ३८१, ग ५३१
अंजनी क ३८१, ग ८, घ १६६
अंजनीकुमार क ३८०
अंजर-पंजर ग १००
अंजीर घ ३७०
अँजोरना झ ११०
अँजोरिया च १६
अंझा छ ७, छ १५५
अँटना ज ९१६, झ ४३१
अँटियाना ज ७९३
अंटी ङ २६३, ङ २९३, ङ ३४०, ङ ५६४
अँठई ग ५५०
अँठया ग ५४९
अंड क २७१, ग १२, ग ८१, ग १२९, ग ५१२, च २
अंडकोश ग ८१, च २
अंडज क १२३, ग ५५८, ग ५८४, ग ५९८
अंडवंड ज ६२५, झ ४३७
अंडवंड करना ज ६१३, झ ४०१
अंडरवियर ङ २६९
अंडा ग १२, ग ६०३
अंडाकार ज ५८३
अंडाकृत ज ५८३
अंडी ङ २३४
अँडुवा ग ८१
अंतःकरण ग १३०
अंतःपुरचारिका ग २७७
अंत क १७२, ग १३०, ग १५४, ज ८०१, ज ८२३, झ ३८६, झ ३८९
अंतक क ११२, क १६५, क ३१७, क ३१८ क ४७७, ग १५४
अंतकर्ता क १६५
अंतकाल ग १५४
अँतड़ी ग ९८
अंतरंग ग २७८
अंतर ग ५, ङ ३१२, छ ७, छ १४२, छ १९३, ज ८००, ज ८५६
अंतरजामी क ११२
अंतरज्ञ क ११२
अंतरा छ ७ , छ १४२
अंतरात्मा ग ५, ग ६
अंतरिक्ष क २३८, घ ४६०, च ३, च ६
अंतरीप च ९२, च २७०
अंतरीय ङ २६१, ङ २७१
अंतर्गत झ ८६

